भौतिक समृद्धि की कभी तृप्त न होने वाली आकांक्षा है और दूसरे छोर पर उसके फलस्वरूप पैदा होने वाला युद्ध है—अविश्वास की निगाह से देखते हैं। लेकिन यह सभ्यता अच्छी हो या बुरी, भारत का पश्चिम जैसा उद्योगीकरण करने की कोई जरूरत नहीं है। पश्चिमी सभ्यता शहरी सभ्यता है। इंग्लैंड और इटली जैसे छोटे देश अपनी व्यवस्थाओं का शहरीकरण कर सकते हैं। अमेरिका बड़ा देश है, किंतु उसकी आबादी बहुत कम है। इसलिए उसे भी शायद वैसा ही करना पड़ेगा। लेकिन कोई भी आदमी सोचेगा तो यह मानेगा कि भारत जैसे बड़े देश को, जिसकी आबादी बहुत ज्यादा बड़ी है और ग्राम-जीवन की ऐसी परंपरा में पोषित हुई है जो उसकी आवश्यकताओं को बराबर पूरा करती आई है, उद्योगों के पश्चिमी नमूने की नकल करने की कोई जरूरत नहीं है और न उसे ऐसी नकल करनी चाहिए। विशेष परिस्थितियोंवाले किसी एक देश के लिए जो बात अच्छी है, वह भिन्न परिस्थितियों वाले किसी दूसरे देश के लिए भी अच्छी हो, यह जरूरी नहीं है।

जो चीज किसी एक आदमी के लिए पोषक आहार का काम देती है, वही दूसरे के लिए जहर जैसी सिद्ध होती है। किसी देश की संस्कृति को निर्धारित करने में उसके प्राकृतिक भूगोल का प्रमुख हिस्सा होता है। ध्रुव-प्रदेश के निवासी के लिए ऊनी कोट जरूरी हो सकता है, लेकिन भूमध्य-रेखावर्ती प्रदेशों के निवासियों का तो उससे दम ही घुट जाएगा।

हमारा वर्तमान दु:ख बेशक असह्य है। दरिद्रता तो किसी भी हालत में जानी ही चाहिए। लेकिन उसका इलाज उद्योगवाद नहीं है। बुराई बैलगाड़ी के उपयोग में नहीं है। बुराई हमारे स्वार्थ में है और अपने पड़ोसी के प्रति उदारता के अभाव में है। यदि हममें पड़ोसियों के प्रति प्रेम नहीं है तो किसी भी प्रकार का परिवर्तन, वह कैसा भी क्रांतिकारी क्यों न हो, हमें लाभ नहीं पहुँचा सकता।

अगर मुझमें शक्ति होती तो इस पद्धति को मैं आज ही नष्ट कर देता। अगर मुझे विश्वास होता कि अत्यंत संहारक अस्त्रों से इसका नाश संभव है तो मैं उन अस्त्रों का प्रयोग करता। उन अस्त्रों का व्यवहार मैं यह सोचकर ही नहीं करता कि वे इस पद्धति को कायम रखेंगे, भले आज के शासकों का नाश वे कर दें। जो लोग पद्धतियों के बदले उनके नियामकों का नाश करना चाहते हैं, वे खुद उनके पंजे में पड़कर उन लोगों से बुरे बन जाते हैं, जिनका वे इस गलत विश्वास के कारण नाश करते हैं कि आदमियों के साथ उनकी नीति भी मर जाती है। वे पाप के मूल को नहीं पहचानते।

बड़े पैमाने पर उद्योगीकरण करने का अनिवार्य परिणाम यह होगा कि ज्यों-ज्यों प्रतिस्पर्धा और बाजार की समस्याएँ खड़ी होंगी, त्यों-त्यों गाँवों का प्रगट या अप्रगट शोषण होगा। इसलिए हमें अपनी शक्ति इसी प्रयत्न पर केंद्रित करनी चाहिए कि गाँव स्वयं पूर्ण बनें और वस्तुओं का निर्माण उत्पादन अपने उपयोग के लिए करें। यदि उत्पादन की यह पद्धति स्वीकार कर ली जाए तो फिर गाँववाले ऐसे आधुनिक यंत्रों और औजारों का उपयोग खुशी से करें, जिन्हें वे बना सकते हों और जिनका उपयोग उन्हें आर्थिक दृष्टि से पुख्ता कर सकता हो। उस पर आपत्ति नहीं की जा सकती। अलबत्ता, उनका उपयोग दूसरों का शोषण करने के लिए नहीं होना चाहिए।

मैं नहीं मानता कि उद्योगीकरण हर हालत में किसी भी देश के लिए जरूरी है। भारत के लिए तो वह और भी कम जरूरी है। मेरा विश्वास है कि आजाद भारत दु:ख से कराहती हुई दुनिया के प्रति अपना कर्तव्य अपने लाखों गाँवों का विकास करके और दुनिया के प्रति मित्रता का व्यवहार करके तथा सादा परंतु उदात्त जीवन अपनाकर ही पूरा कर सकता है। धन की पूजा ने हमारे ऊपर भौतिक समृद्धि के जिस जटिल और शीघ्रगामी जीवन को लाद दिया है, उसके साथ 'उच्च चिंतन' का मेल नहीं बैठता। जीवन का संपूर्ण सौंदर्य तभी खिल सकता है, जब हम उच्चकोटि का जीवन जीना सीखें।

किसी अलग-थलग रहनेवाले देश के लिए, भले वह भू-विस्तार और जनसंख्या की दृष्टि से कितना भी बड़ा क्यों न हो, ऐसी दुनिया में, जो शस्त्रास्त्रों से सिर से पाँव तक लदी है और जिसमें सर्वत्र वैभव-विलास का ही वातावरण नजर आता है, ऐसा सादा जीवन जीना संभव है या नहीं—यह ऐसा सवाल है जो संशयशील आदमी के मन में अवश्य उठ सकता है। लेकिन इसका उत्तर सीधा है। यदि सादा जीवन जीने योग्य है तो यह प्रयत्न भी करने योग्य है, चाहे वह प्रयत्न किसी एक ही व्यक्ति या किसी एक ही समुदाय द्‍वारा क्यों न किया जाए!

बेशक यूरोपीय सभ्यता यूरोपवालों के लिए अच्छी है, लेकिन अगर हम उसकी नकल करेंगे तो वह भारत को बरबाद कर देगी। मेरा यह मतलब नहीं कि उस सभ्यता में जो कुछ अच्छा हो और हमारे पचाने लायक हो, उसे अपनाकर हम न पचाएँ; न मेरे कहने का यह मतलब है कि यूरोप की सभ्यता में जो कुछ बुराई पैठ गई है, उसका यूरोप के लोगों को त्याग नहीं करना पड़ेगा। भौतिक सुख-सुविधाओं की निरंतर खोज और उनकी वृद्‍धि यूरोपीय सभ्यता में घुसी हुई ऐसी एक बुराई है; और मैं यह कहने का साहस करता हूँ कि यूरोप के लोग जिन सुख-सुविधाओं के गुलाम बनते जा रहे हैं, उनके बोझ के नीचे दबकर यदि उन्हें नष्ट नहीं होना है तो उनको अपने आज के दृष्टिकोण में सुधार करना होगा। संभव है मेरी यह राय गलत हो, परंतु मैं जानता हूँ कि भारत के लिए इस सुनहली माया के पीछे दौड़ना निश्‍चित ही मृत्यु को निमंत्रण देना होगा। हम एक पश्‍चिमी दार्शनिक के इस जीवन-सूत्र को अपने हृदय पर अंकित कर लें—'सरल जीवन और उच्च विचार'। आज इतना निश्‍चित है कि भारत के करोड़ों लोग ऊँचे रहन-सहनवाला जीवन नहीं जी सकते और हम मुट्‍ठी भर लोग, जो आम जनता के लिए सोचने-विचारने का दावा करते हैं, उच्च स्तर के जीवन की मिथ्या शोध में उच्च विचार को भी भूलने के खतरे में पड़ जाएँगे।

मैंने अपने कई देशबंधुओं को यह कहते सुना है कि हम अमेरिका का धन तो प्राप्त करेंगे, परंतु उसकी पद्‍धतियों को नहीं अपनाएँगे। मैं यह कहने की हिम्मत करता हूँ कि अगर ऐसा प्रयत्न किया गया तो वह जरूर असफल होगा। हम एक ही क्षण में बुद्‍धिमान, शांत और क्रोधी नहीं हो सकते।...ऐसी भूमि में देवों के निवास की कल्पना नहीं की जा सकती, जो मिलों और कारखानों के धुएँ और शोरगुल से घृणा के लायक बना दी गई है और जिसके मार्गों पर मुसाफिरों की भीड़ से भरी बेशुमार मोटर-गाड़ियों को खींचनेवाले इंजन हमेशा तेजी से दौड़ते रहते हैं। ये मुसाफिर ऐसे होते हैं, जो अधिकतर यह नहीं जानते कि उन्हें जीवन में क्या करना है, जो हमेशा असावधान रहते हैं और जिनके स्वभाव में इसलिए कोई सुधार नहीं होता कि उन्हें संदूकों में भरी हुई मछलियों की तरह मोटर-गाड़ियों में बुरी तरह ठूँस दिया जाता है; और ये ऐसे अजनबी लोगों के बीच अपने को पाते हैं, जो वश चले तो इन्हें गाड़ी से बाहर निकाल देंगे और जिन्हें ये भी बदले में इसी तरह बाहर निकाल देंगे। मैं इन बातों पर जिक्र इसलिए करता हूँ कि ये सब चीजें भौतिक प्रगति की निशानियाँ मानी जाती हैं। लेकिन वास्तव में ये हमारे सुख को रत्ती भर भी नहीं बढ़ातीं।

पंडित नेहरू उद्योगीकरण इसलिए चाहते हैं कि उनके खयाल से अगर वह समाजवादी ढंग का हो जाए तो वह पूँजीवाद की बुराइयों से मुक्त रहेगा। मेरी खुद की दृष्टि यह है कि उद्योगवाद में ये बुराइयाँ जन्मजात हैं और उद्योगों पर समाज के स्वामित्व का कितना ही विस्तार क्यों न किया जाए तो भी ये बुराइयाँ दूर नहीं की जा सकतीं।

रूस की ओर जब मैं दृष्टिपात करता हूँ तो वहाँ का जीवन मुझे आकर्षक नहीं लगता। बाइबिल के शब्दों में कहूँ तो 'मनुष्य सारी दुनिया को जीत ले, परंतु यदि अपनी आत्मा को खो दे तो उससे उसका क्या कल्याण हो सकता है?' आधुनिक भाषा में कहें तो मनुष्य अपना व्यक्तित्व खो दे और यंत्र की एक जड़ कील की भाँति बन जाए तो उसके मानवीय गौरव के लिए यह चीज कलंक रूप होगी। मैं चाहता हूँ कि हर व्यक्ति समाज का पूर्ण संस्कारी,

पूर्ण विकसित सदस्य बन जाए। गाँवों को स्वावलंबी और स्वयंपूर्ण बनना ही चाहिए। यदि अहिंसा के मार्ग से काम लेना है तो कोई दूसरा हल मैं देखता ही नहीं। मेरे मन में तो इस विषय में लेशमात्र भी संदेह नहीं।

ईश्वर हिंदुस्तान को पश्चिम के तरीके से यंत्र-युग में प्रवेश करने और यंत्रमय बनने से बचाए! आज एक छोटे से द्वीप (इंग्लैंड) के आर्थिक साम्राज्यवाद ने सारे संसार को गुलामी की जंजीर में बाँध रखा है। यदि ३३ करोड़ लोगों का समुदाय भी इस आर्थिक शोषण का मार्ग अपना ले तो वह संसार को पूरी तरह तबाह कर देगा।

भारतवर्ष का भविष्य पश्चिम के उस रक्तरंजित मार्ग पर आधार नहीं रखता, जिस पर चलते-चलते आज वह थका हुआ-सा मालूम होता है; किंतु शांति के उस अहिंसक मार्ग पर आधार रखता है, जिसकी प्राप्ति केवल सादगी और धार्मिक जीवन से होती है। भारतवर्ष के सामने इस समय उसकी आत्मा के नाश का खतरा मुँह बाए खड़ा है। आत्मा को खोकर वह जीवित नहीं रह सकता। इसलिए आलसी के समान निरुपाय होकर वह ऐसा नहीं कह सकता कि 'पश्चिम की इस बाढ़ से मैं बच नहीं सकता।' अपनी और संसार की भलाई के लिए उस बाढ़ को रोकने के योग्य शक्तिशाली उसे बनना ही होगा।

**यंत्र**

'आदर्श के रूप में क्या आप यंत्रों का सर्वथा त्याग करना न चाहेंगे?'आदर्श के रूप में तो मैं स्वीकार करता हूँ कि यंत्र का सर्वथा त्याग होना चाहिए, जिस तरह आदर्श के रूप में शरीर का भी सर्वथा त्याग आवश्यक है; क्योंकि शरीर भी यदि मोक्ष के लिए बाधक सिद्ध हो तो वह त्याज्य ही है। इस दृष्टि से तो अत्यंत सादे यंत्र का भी—हल या सुई जैसे का भी—मैं त्याग करूँगा, परंतु ये यंत्र तो रहेंगे; क्योंकि शरीर की तरह वे भी अनिवार्य हैं। जैसाकि मैंने आपसे कहा, शरीर स्वयं एक अत्यंत शुद्ध यंत्र है; परंतु यदि वह आत्मा की ऊँची-से-ऊँची उड़ान में बाधक बन जाए तो उसका भी त्याग करना होगा।

मशीनों का अपना स्थान है; उन्होंने अपनी जड़ें जमा ली हैं। परंतु उन्हें जरूरी मानव-श्रम का स्थान नहीं लेने देना चाहिए। सुधरा हुआ हल अच्छी चीज है। परंतु यदि संयोग से कोई एक आदमी अपने किसी यांत्रिक आविष्कार द्वारा भारत की सारी भूमि जोत सके और खेती की तमाम पैदावार पर नियंत्रण कर ले और यदि करोड़ों लोगों के पास कोई और धंधा न हो तो वे भूखों मरेंगे और निकम्मे हो जाने के कारण जड़ बन जाएँगे—जैसेकि आज भी अनेक लोग बन गए हैं। हर क्षण यह डर बना रहता है कि और भी अनेक लोगों की वैसी ही दुर्दशा हो जाएगी।

मैं गृह-उद्योगों की मशीनों में हर प्रकार के सुधार का स्वागत करूँगा। परंतु मैं जानता हूँ कि विद्युत्-शक्ति से चलनेवाले तकुए जारी करके हाथ से कातनेवाले लोगों को हटा देना निर्दयता है, यदि इसके साथ करोड़ों किसानों को उनके घरों में धंधा देने की हमारी तैयारी न हो।

यंत्रों का वही उपयोग उचित है, जिससे सबका भला हो।

मैं अधिक-से-अधिक विकसित यंत्रों के उपयोग का भी समर्थन करूँगा, यदि उससे भारत की दरिद्रता और उससे पैदा होने वाला आलस्य मिट सके। मैंने सुझाया कि हाथ-कताई ही दरिद्रता को भगाने का तथा काम और धन के अभाव को असंभव बनाने का एकमात्र सुलभ उपाय है। चरखा स्वयं एक कीमती मशीन है और मैंने अपने नम्र ढंग से भारत की विशेष परिस्थिति के अनुसार उसमें सुधार करने का प्रयत्न किया है।

'क्या आप यंत्रमात्र के विरुद्ध हैं?'

मेरा दृढ़ उत्तर है—'नहीं'। परंतु मैं उनकी विवेकहीन वृद्धि के खिलाफ हूँ। मैं यंत्रों की बाहरी विजय से प्रभावित होने से इनकार करता हूँ। मैं तमाम नाशकारी यंत्रों का कट्टर विरोधी हूँ। परंतु सीधे-सादे औजारों और ऐसे यंत्रों का, जिनसे व्यक्ति का परिश्रम बचता हो और लाखों झोंपड़ियों का भार हलका होता हो, मैं स्वागत करूँगा।

मुझे आपत्ति स्वयं मशीनों पर नहीं, बल्कि उनके लिए पागल बनने पर है। यह पागलपन श्रम बचानेवाले यंत्रों के लिए है। लोग 'श्रम बचाने में' लगे रहते हैं, यहाँ तक कि हजारों लोगों को बेकार करके भूख से मरने के लिए खुली सड़कों पर छोड़ दिया जाता है। मैं भी समय और श्रम बचाना चाहता हूँ, मगर मानव-समाज के एक अंश के लिए नहीं, बल्कि सबके लिए। मैं भी धन इकट्ठा करना चाहता हूँ, मगर थोड़े से आदमियों के हाथों में नहीं, बल्कि सबके हाथों में। आज तो मशीनें मुट्ठी भर लोगों को करोड़ों की पीठ पर सवार होने में ही मदद करती हैं। इस सबके पीछे प्रेरक शक्ति श्रम बचाने की उदात्त भावना नहीं, बल्कि लोभ है। मैं ऐसी रचना के विरुद्ध ही अपनी सारी शक्ति लगाकर लड़ रहा हूँ।

'तो आप यंत्रों के विरुद्ध नहीं लड़ रहे हैं; परंतु उनकी जो बुराइयाँ आज इतनी अधिक प्रगट हो रही हैं, उनके विरुद्ध लड़ रहे हैं?'

मैं निस्संकोच कहूँगा 'हाँ'; परंतु मैं इतना और कहूँगा कि सबसे पहले वैज्ञानिक सत्यों और आविष्कारों को निरे लोभ के साधन नहीं रहना चाहिए। तब मजदूरों को हद से ज्यादा काम नहीं करना पड़ेगा और मशीनें बाधक बनने के बजाय सहायक होंगी। मेरा उद्देश्य यंत्रों का सर्वथा नाश नहीं, परंतु उनकी सीमा बाँधना है।

'क्या इस विषय के अंत तक जाने पर यह न कहना पड़ेगा कि बिजली से चलने वाले सारे पेचीदा यंत्र खत्म हो जाने चाहिए?'

यह संभव है। मगर मैं एक बात साफ कर देता हूँ, मुख्य विचार मनुष्य के कल्याण का है। हमें यह देखना होगा कि मशीन मनुष्य को बिलकुल पंगु न बना दे। उदाहरणार्थ, मैं समझदारी के साथ कुछ अपवाद रखूँगा। सिंगर की सीने की मशीन को ही लीजिए। जो थोड़ी सी उपयोगी चीजें आविष्कृत हुई हैं, उनमें से एक यह भी है। और उसकी योजना के बारे में एक प्रेमकथा है। सिंगर ने अपनी पत्नी को हाथों से सीने और बखिया लगाने की नीरस क्रिया पर परिश्रम करते देखा और केवल उसके प्रति अपने प्रेम के कारण उसने सीने की मशीन का आविष्कार किया, ताकि पत्नी अनावश्यक परिश्रम से बच जाए। परंतु उसने न केवल उसकी पत्नी का परिश्रम बचाया, बल्कि ऐसे प्रत्येक व्यक्ति का परिश्रम बचा दिया, जो सीने की मशीन खरीद सकता है।

'परंतु उस हालत में इन सिंगर मशीनों को बनाने के लिए कारखाना खड़ा करना होगा। और उसमें बिजली से चलनेवाली आज की सामान्य मशीनें रखनी होंगी?'

हाँ, परंतु मैं यह कहने जितना समाजवादी जरूर हूँ कि ऐसे कारखाने राष्ट्र की संपत्ति या राज्य के नियंत्रण में होने चाहिए। उनका काम अत्यंत आकर्षक और आदर्श परिस्थितियों में होना चाहिए। वह मुनाफे के लिए ही नहीं परंतु मानवजाति के लाभ के लिए होना चाहिए और उसका हेतु लोभ के स्थान पर प्रेम होना चाहिए। मैं केवल मजदूरों की काम करने की हालतों में परिवर्तन चाहता हूँ। धन के लिए चलनेवाली यह पागल दौड़-धूप बंद होनी चाहिए और मजदूर को न सिर्फ जीवन-वेतन का ही, बल्कि ऐसे दैनिक काम का भी, जो केवल नीरस बेगार न हो, आश्वासन मिलना चाहिए। ऐसी परिस्थितियों में यंत्र उस पर काम करनेवाले मनुष्य के लिए उतना ही सहायक होगा, जितना वह राज्य के लिए और अपने मालिक के लिए होगा। वर्तमान छीना-झपटी बंद हो जाएगी और, जैसा मैंने कहा है, मजदूर आकर्षक और आदर्श स्थितियों में काम करेगा। मेरे ध्यान में जो अपवाद हैं, उनमें से यह केवल एक है। सीने की मशीन के पीछे प्रेम था। व्यक्ति का खयाल सबसे ज्यादा रखा जाना चाहिए। व्यक्ति के परिश्रम की बचत मशीन का लक्ष्य होना चाहिए और प्रामाणिक मानव-कल्याण का विचार, न कि लोभ, उसका हेतु होना चाहिए। लोभ के स्थान पर प्रेम को बिठा दीजिए, फिर सबकुछ ठीक हो जाएगा।

'मैं समझा, आप इस यंत्र-युग के विरुद्ध हैं!'

यह कहना मेरे विचारों को तोड़-मरोड़कर रखना है। मैं यंत्रमात्र के विरुद्ध नहीं हूँ। परंतु जो यंत्र हमारा स्वामी बन जाए, उसका मैं सख्त विरोधी हूँ।

'क्या आप भारत में उद्योगीकरण नहीं करेंगे?'

मैं अपने अर्थ में जरूर करूँगा। ग्राम-समाजों को पुनर्जीवित करना चाहिए। भारत के देहात भारतीय शहरों और कस्बों को उनकी जरूरत की तमाम चीजें पैदा करके देते थे। हमारे शहर जब विदेशी मंडियाँ बन गए और विदेशों से ला-लाकर सस्ता और भद्दा माल यहाँ भरकर देहात का धन चूसने लगे, तब भारत निर्धन हो गया।

'तो क्या आप फिर से प्राकृतिक अर्थव्यवस्था कायम करना चाहेंगे?'

'हाँ'। नहीं तो मुझे वापस शहर में ही चले जाना चाहिए। बड़े व्यापार या उद्योग-धंधों का संचालन करने की मुझमें पूरी शक्ति है, लेकिन इस लालसा को मैंने जान-बूझकर छोड़ दिया है। और उसे मैंने त्याग की भावना से नहीं छोड़ा है, बल्कि मेरे हृदय में उसके खिलाफ जो विद्रोह उठा, उसकी वजह से छोड़ा है; क्योंकि प्रतिदिन होने वाली राष्ट्र की लूट में मुझसे भाग लिया ही नहीं जा सकता था। गाँवों में उद्योग का प्रसार मैं भी करना चाहता हूँ, लेकिन भिन्न प्रकार से।

क्षण भर के लिए मान लीजिए कि यंत्रों से मानवजाति की सारी जरूरतें पूरी हो सकती हैं, फिर भी उनके कारण विशेष प्रदेशों में उत्पादन केंद्रित हो जाएगा। और फिर आपको वितरण का नियमन करने के लिए द्राविड़ी प्राणायाम करना होगा। इसके विपरीत, यदि उत्पादन और वितरण दोनों उन्हीं क्षेत्रों में हों, जहाँ उन चीजों की जरूरत है तो वितरण का नियमन अपने आप हो जाता है; उसमें धोखेबाजी को कम मौका मिलता है और सट्टे को तो बिलकुल नहीं मिलता।...जब उत्पादन और उपभोग दोनों स्थानीय बन जाते हैं तब अनिश्चित मात्रा में और किसी भी मूल्य पर उत्पादन की गति बढ़ाना बंद हो जाता है। तब हमारी वर्तमान व्यवस्था से उपस्थित होने वाली तमाम असंख्य कठिनाइयाँ और समस्याएँ खत्म हो जाएँगी।...मैं विपुल मात्रा में उत्पादन की कल्पना जरूर करता हूँ, परंतु वैयक्तिक आधार पर लोगों के अपने घरों में। यदि आप वैयक्तिक उत्पादन को लाखों गुना बढ़ा दें तो क्या वह विशाल पैमाने पर विशाल मात्रा का उत्पादन नहीं हो जाएगा?...आपका 'विशाल मात्रा का उत्पादन' कम-से-कम मनुष्यों द्वारा पेचीदा यंत्रों की सहायता से किया जानेवाला उत्पादन है।...मेरे यंत्र अत्यंत प्रारंभिक ढंग के ही होंगे, जो लाखों के घरों में रखे जा सकेंगे।

मैं जानता हूँ कि मनुष्य उद्योग-धंधे के बिना जी नहीं सकता। इसलिए मैं उद्योगीकरण का विरोध नहीं कर सकता। लेकिन यंत्रोद्योग दाखिल करने के बारे में मैं बहुत चिंतित हूँ। यंत्र अत्यधिक तेज गति से माल उत्पन्न करता है और अपने साथ ऐसी अर्थव्यवस्था लाता है, जिसे मैं समझ नहीं पाता। मैं ऐसी किसी वस्तु को स्वीकार नहीं करना चाहता, जिसके बुरे परिणाम मुझे साफ दिखाई देते हैं और जिनका पलड़ा उसके अच्छे परिणामों से कहीं ज्यादा भारी है। मैं चाहता हूँ कि हमारे देश के लाखों-करोड़ों मूक मानव स्वस्थ और सुखी बनें; और मैं चाहता हूँ कि उनकी आध्यात्मिक उन्नति हो। और इस हेतु को सिद्ध करने के लिए अभी हमें यंत्र की जरूरत नहीं है। हमारे देश में अनेक, असंख्य लोग बेकार हैं। लेकिन हमारी समझ बढ़ने पर अगर हमें यंत्रों की जरूरत महसूस हुई तो हम जरूर यंत्रों से काम लेंगे। हम उद्यम चाहते हैं; हमें उद्यमशील बनना चाहिए। हम अधिक आत्मनिर्भर बन जाएँ; उसके बाद हम दूसरे लोगों के नेतृत्व का इतना ज्यादा अनुसरण नहीं करेंगे। यदि हमें यंत्रों की आवश्यकता होगी तो समय आने पर हम अपने देश में यंत्र दाखिल करेंगे। एक बार हम अहिंसा के अनुसार अपना जीवन बना लेंगे तो उसके बाद हम यंत्र पर नियंत्रण रखने की कला सीख लेंगे।

❑

# ४

# शहर और गाँव

आज संसार में दो प्रकार की विचारधाराएँ प्रचलित हैं। एक विचारधारा जगत् को शहरों में बाँटना चाहती है और दूसरी उसे गाँवों में बाँटना चाहती है। गाँवों की सभ्यता और शहरों की सभ्यता दोनों एक-दूसरे से बिलकुल भिन्न हैं। शहरों की सभ्यता यंत्रों पर और उद्योगीकरण पर निर्भर करती है; और गाँवों की सभ्यता हाथ-उद्योगों पर निर्भर करती है। हमने दूसरी सभ्यता को पसंद किया है।

आखिर में तुलनात्मक दृष्टि से देखा जाए तो इस उद्योगीकरण और बड़े पैमाने पर माल उत्पन्न करने की पद्धति का जन्म कुछ ही समय पहले हुआ है। हम यह तो नहीं जानते कि इन चीजों ने हमारे सुख को कहाँ तक बढ़ाया है, लेकिन इतना हम जरूर जानते हैं कि उन्होंने इस जमाने के विश्वयुद्धों को जन्म दिया है। दूसरे विश्वयुद्ध का अभी अंत नहीं हुआ है; और अगर उसका अंत आ भी गया तो हम तीसरे विश्वयुद्ध की बातें सुन रहे हैं। हमारा देश आज जितना दु:खी है उतना पहले कभी भी नहीं था। शहर के लोगों को अच्छा मुनाफा और अच्छी तनख्वाहें मिलती होंगी, लेकिन यह सब गाँवों का खून चूसकर उन्हें खोखला बना देने से ही संभव हुआ है। हम लाखों और करोड़ों की संपत्ति इकट्ठी नहीं करना चाहते। हम अपने काम के लिए हमेशा पैसे पर निर्भर नहीं रहना चाहते। अगर हम अपने ध्येय के लिए प्राणों का बलिदान देने के लिए तैयार हों तो फिर पैसे का कोई महत्त्व नहीं रह जाता। हमें अपने काम में श्रद्धा रखनी चाहिए और अपने प्रति सच्चे रहना चाहिए। अगर हममें ये दो गुण हों तो हम अपनी ३० लाख रुपए की पूँजी को इस तरह गाँवों में फैला सकेंगे कि उससे ३०० करोड़ रुपए की राष्ट्रीय संपत्ति पैदा हो जाए। यह मुख्य ध्येय सिद्ध करने के लिए आवश्यकता इस बात की है कि हम अपने गाँवों को स्वयंपूर्ण और आत्मनिर्भर बना दें। लेकिन इस बात का ध्यान रखिए कि स्वयं पूर्णता का मेरा विचार संकुचित नहीं है। मेरी स्वयं पूर्णता में स्वार्थ और अहंकार के लिए कोई स्थान नहीं है।

भारत के शहरों में जो धन दिखाई देता है, उससे हमें धोखे में नहीं पड़ना चाहिए। वह धन इंग्लैंड या अमेरिका से नहीं आता। वह देश के गरीब-से-गरीब लोगों के खून से आता है। कहा जाता है कि भारत में सात लाख गाँव हैं। उनमें से कुछ गाँव तो इस धरती पर से बिलकुल मिट चुके हैं। बंगाल, कर्नाटक और देश के अन्य भागों में जो हजारों आदमी भुखमरी और रोगों के कारण मृत्यु के शिकार हो गए, उनका कोई लेखा किसी के पास नहीं है। सरकारी रजिस्टर इस बात की कोई कल्पना हमें नहीं करा सकते कि हमारे ग्रामवासी आज किन मुसीबतों में से गुजर रहे हैं। लेकिन मैं खुद गाँव में रहता हूँ, इसलिए मैं गाँवों की दुर्दशा को जानता हूँ। मैं गाँव के अर्थशास्त्र को जानता हूँ। मैं आपसे कहता हूँ कि ऊँचे कहे जानेवाले लोगों का बोझ नीचे के लोगों को कुचल रहाहै।
आज जरूरत इस बात की है कि ऊपर के लोग नीचे दबनेवाले लोगों की पीठ पर से उतर जाएँ।

बंबई की मिलों में जो मजदूर काम करते हैं, वे गुलाम बन गए हैं। जो स्त्रियाँ उनमें काम करती हैं, उनकी हालत को देखकर कोई भी काँप उठेगा। जब मिलों की वर्षा नहीं हुई थी तब वे स्त्रियाँ भूखों नहीं मरती थीं। मशीनों की यह हवा अगर ज्यादा चली, तो हिंदुस्तान की दुर्दशा होगी। मेरी बात कुछ मुश्किल मालूम होती होगी। लेकिन मुझे कहना चाहिए कि हम हिंदुस्तान में मिलें कायम करें, उसके बजाय हमारा भला इसी में है कि हम मैनचेस्टर को अधिक रुपए भेजकर उसका सड़ा कपड़ा इस्तेमाल करें; क्योंकि उसका कपड़ा इस्तेमाल करने से सिर्फ हमारे पैसे ही जाएँगे। हिंदुस्तान में अगर हम मैनचेस्टर को कायम करेंगे तो पैसा हिंदुस्तान में ही रहेगा, लेकिन वह पैसा हमारा

खून चूसेगा; क्योंकि वह हमारी नीति को बिलकुल खत्म कर देगा। जो लोग मिलों में काम करते हैं, उनकी नीति कैसी है, यह उन्हीं से पूछा जाए। उनमें से जिन्होंने रुपए जमा किए हैं, उनकी नीति दूसरे पैसेवालों से अच्छी नहीं हो सकती। अमेरिका के रॉकफेलरों से हिंदुस्तान के रॉकफेलर कुछ कम हैं, ऐसा मानना निरा अज्ञान है। गरीब हिंदुस्तान तो गुलामी से छूट सकेगा, लेकिन अनीति से पैसेवाला बना हुआ हिंदुस्तान गुलामी से कभी नहीं छूटेगा।

मुझे तो लगता है कि हमें यह स्वीकार करना होगा कि अंग्रेजी राज्य को यहाँ टिकाए रखनेवाले ये धनवान् लोग ही हैं। ऐसी स्थिति में ही उनका स्वार्थ सधेगा। पैसा आदमी को दीन बना देता है। ऐसी दूसरी वस्तु दुनिया में विषय-भोग हैं। ये दोनों विषय विषमय हैं। उनका डंक साँप के डंक से भी बुरा है। जब साँप काटता है तो हमारा शरीर लेकर हमें छोड़ देता है। जब पैसा या विषय काटता है तब वह देह, ज्ञान, मन सबकुछ ले लेता है तो भी हमारा छुटकारा नहीं होता। इसलिए हमारे देश में मिलें कायम हों, इसमें खुश होने जैसा कुछ नहीं है।

विदेशी नौकरशाही और देश के रहनेवाले शहरी लोग गाँव के गरीबों का शोषण करते हैं। गाँववाले अन्न पैदा करते हैं और खुद भूखों मरते हैं। वे दूध पैदा करते हैं और उनके बच्चों को दूध की एक बूँद भी मयस्सर नहीं होती। यह कितना शर्मनाक है! हर एक को पौष्टिक भोजन, रहने के लिए उम्दा मकान, बच्चों की शिक्षा के लिए हर तरह की सुविधा और दवा-दारू की मदद मिलनी चाहिए।

आज के मुट्ठी भर शहर भारत के अनावश्यक अंग हैं और केवल देहातों का जीवन-रक्त चूसने के मलिन हेतु के लिए ही हैं।...अपने उद्यततापूर्ण अन्यायों और अत्याचारों के कारण शहर गाँवों के जीवन और स्वतंत्रता के लिए हमेशा खतरा बने रहतेहैं।

सारी दुनिया में युद्ध के लिए शहरी लोग ही जिम्मेदार हैं, देहाती हरगिज नहीं।

मेरी निगाह में शहरों की वृद्धि एक बुरी चीज है। यह मनुष्य जाति का और दुनिया का दुर्भाग्य है, इंग्लैंड का दुर्भाग्य है और हिंदुस्तान का दुर्भाग्य तो है ही; क्योंकि अंग्रेजों ने हिंदुस्तान को उसके शहरों द्वारा ही चूसा है। शहरों ने गाँवों को चूसा है। गाँवों का खून वह सीमेंट है, जिससे शहरों की बड़ी-बड़ी इमारतें बनी हैं। मैं चाहता हूँ कि जिस खून ने आज शहरों की नाड़ियों को फुला रखा है, वह फिर से गाँवों की नाड़ियों में बहनेलगे।

'आपने शहरों को भारत की राज्य संस्था पर उठे हुए फोड़े-फुंसी कहा है। इनका क्या किया जाए?'

अगर आप किसी डॉक्टर से पूछेंगे तो वह आपको फोड़े का इलाज यही बताएगा कि उसे चीरकर अथवा पलस्तर और पुल्टिस बाँधकर अच्छा करना होगा। एडवर्ड कारपेंटर ने सभ्यता को एक रोग कहा है, जिसका इलाज होना चाहिए। बहुत बड़े-बड़े शहरों का होना इस रोग का एक लक्षण मात्र है। कुदरती उपचार को माननेवाले के नाते मैं तो यही कहूँगा कि प्रचलित व्यवस्था को पूरी तरह शुद्ध किया जाए और इस तरह कुदरती तौर पर उसका इलाज हो। अगर शहरवालों के दिल गाँव में जमे रहें और वे गाँव की दृष्टि अपना लें तो बाकी चीजें सब अपने आप हो जाएँगी और फोड़ा जल्दी ही बैठ जाएगा।

मेरा यह विश्वास रहा है और मैंने इस बात को असंख्य बार दुहराया है कि भारत अपने कुछ शहरों में नहीं बल्कि सात लाख गाँवों में बसा हुआ है। लेकिन हम शहरवासियों का खयाल है कि भारत शहरों में ही है और गाँवों का निर्माण शहरों की जरूरतें पूरी करने के लिए ही हुआ है। हमने कभी यह सोचने की तकलीफ ही नहीं उठाई कि उन गरीबों को पेट भरने जितना अन्न और शरीर ढकने जितना कपड़ा मिलता है या नहीं और धूप तथा वर्षा से बचने के लिए उनके सिर पर छप्पर है या नहीं।

मैंने पाया है कि शहरवासियों ने आम तौर पर ग्रामवासियों का शोषण किया है; सच तो यह है कि वे गरीब ग्रामवासियों की ही मेहनत पर जीते हैं। भारत के निवासियों की हालत पर कई ब्रिटिश अधिकारियों ने बहुत कुछ

लिखा है। जहाँ तक मैं जानता हूँ, किसी ने भी यह नहीं कहा है कि भारतीय ग्रामवासियों को भरपेट अन्न मिलता है। उलटे उन्होंने यह स्वीकार किया है कि अधिकांश आबादी लगभग भुखमरी की हालत में रहती है, दस प्रतिशत अधभूखी रहती है और लाखों लोग चुटकी भर नमक और मिर्च के साथ मशीन का पालिश किया हुआ नि:सत्व चावल या रूखा-सूखा अनाज खाकर  गुजारा करते हैं।

आप विश्वास कीजिए कि यदि वैसे भोजन पर हम लोगों में से किसी को रहने के लिए कहा जाए तो हम एक माह से ज्यादा जीने की आशा नहीं कर सकते; या फिर हमें यह डर रहेगा कि ऐसा भोजन खाने से कहीं हमारी दिमागी शक्तियाँ नष्ट न हो जाए। लेकिन हमारे ग्रामवासियों को तो इस हालत में से रोज-रोज गुजरना पड़ता है।

हमारी आबादी का पचहत्तर प्रतिशत से अधिक भाग कृषिजीवी है। लेकिन यदि हम उनसे उनकी मेहनत का सारा फल खुद छीन लें या दूसरों को छीन लेने दें तो यह नहीं कहा जा सकता कि हममें स्वराज्य की भावना काफी मात्रा में है।

शहर अपनी रक्षा आप कर सकते हैं। हमें तो अपना ध्यान गाँवों की ओर लगाना चाहिए। हमें गाँवों को उनकी संकुचित दृष्टि, उनके पूर्वग्रहों और वहमों आदि से मुक्त करना है और यह सब करने का इसके सिवा कोई तरीका नहीं है कि हम उनके साथ उनके बीच में रहें, उनके सुख-दु:ख में हिस्सा लें और उनमें शिक्षा तथा उपयोगी ज्ञान का प्रचार करें।

हमें आदर्श ग्रामवासी बनना है; ऐसे ग्रामवासी नहीं जिन्हें सफाई की या तो कोई समझ ही नहीं है और है तो बहुत विचित्र प्रकार की; और जो इस बात का कोई विचार ही नहीं करते कि वे क्या खाते हैं और कैसे पचाते हैं। उनमें से ज्यादातर लोग किसी भी तरह खाना पका लेते हैं, किसी भी तरह खा लेते हैं और किसी भी तरह रह-बस लेते हैं। वैसा हमें नहीं करना है। हमें चाहिए कि हम उन्हें आदर्श आहार बतलाएँ। आहार के चुनाव में हमें अपनी रुचियों और अरुचियों का विचार नहीं करना चाहिए, बल्कि खाद्य पदार्थों के पोषक तत्त्वों पर ही नजर रखनी चाहिए।

जिनकी पीठ पर जलता हुआ सूरज अपनी किरणों के तीर बरसाता है और उस हालत में भी जो कठिन परिश्रम करते रहते हैं, उन ग्रामवासियों से हमें एकता साधनी है। हमें सोचना है कि जिस पोखर में वे नहाते हैं और अपने कपड़े तथा बरतन धोते हैं और जिसमें उनके पशु लोटते और पानी पीते हैं, उसी में से यदि हमें भी उनकी तरह पीने का पानी लेना पड़े तो हमें कैसा लगेगा। तभी हम उस जनता का ठीक प्रतिनिधित्व कर सकेंगे और तब वह हमारे कहने पर जरूर ध्यान देगी।

हमें ग्रामवासियों को बताना है कि वे अपनी साग-भाजियाँ अधिक पैसा खर्च किए बिना खुद उगा सकते हैं और अपने स्वास्थ्य की रक्षा कर सकते हैं। हमें उन्हें यह भी सिखाना है कि पत्ता-भाजियों को वे जिस तरह पकाते हैं, उसमें उनके अधिकांश विटामिन नष्ट हो जाते हैं।

हमें उन्हें यह सिखाना है कि वे समय, स्वास्थ्य और पैसे की बचत कैसे कर सकते हैं। लिओनेल कार्टिस ने हमारे गाँवों का वर्णन करते हुए उन्हें 'घूरे के ढेर' कहा है। हमें उन्हें आदर्श गाँवों में बदलना है। हमारे ग्रामवासियों को शुद्ध हवा नहीं मिलती, यद्यपि उनके चारों ओर ताजे से ताजा अन्न होता है। इस अन्न के मामले में मैं मिशनरी की तरह इसीलिए बोलता हूँ कि मैं गाँवों को सुंदर और दर्शनीय वस्तु बना देने की आकांक्षा रखता हूँ।

क्या भारत के गाँव हमेशा वैसे ही थे, जैसे वे आज हैं? इस प्रश्न की छानबीन करने से कोई लाभ नहीं होगा। अगर वे कभी भी इससे अच्छे नहीं थे तो इससे हमारी पुरानी सभ्यता का, जिस पर हम इतना अभिमान करते हैं, एक बड़ा दोष प्रगट होता है। लेकिन यदि वे कभी अच्छे नहीं थे तो सदियों से चली आ रही नाश की क्रिया को, जो हम अपने आस-पास आज भी देख रहे हैं, वे कैसे सह सके?...हर एक देशप्रेमी के सामने आज जो काम है, वह

यह है कि इस नाश की क्रिया को कैसे रोका जाए या दूसरे शब्दों में भारत के गाँवों का पुनर्निर्माण कैसे किया जाए, ताकि किसी के लिए भी उनमें रहना उतना ही आसान हो जाए, जितना आसान शहरों में रहना माना जाता है। सचमुच हर एक देशभक्त के सामने आज यही काम है। संभव है कि ग्रामवासियों का पुनरुद्धार अशक्य हो और यही सच हो कि ग्राम-सभ्यता के दिन अब बीत गए हैं और सात लाख गाँवों की जगह अब केवल सात सौ सुव्यवस्थित शहर ही रहेंगे और उनमें ३० करोड़ आदमी नहीं, केवल तीन ही करोड़ आदमी रहेंगे। अगर भारत के भाग्य में यही लिखा हो तो भी यह स्थिति एक दिन में तो नहीं आएगी; आखिर गाँवों और ग्रामवासियों की इतनी बड़ी संख्या के मिटने में और जो बचे रहेंगे, उनका शहरों और शहरवासियों में परिवर्तन करने में समय तो लगेगा ही।

ग्राम-सुधार आंदोलन में केवल ग्रामवासियों के ही शिक्षण की बात नहीं है; शहरवासियों को भी उससे उतनी ही शिक्षा लेनी है। इस काम का भार उठाने के लिए शहरों से जो कार्यकर्ता आएँ, उन्हें ग्राम-मानस का विकास करना है और ग्रामवासियों की तरह रहने की कला सीखनी है। इसका यह अर्थ नहीं कि उन्हें ग्रामवासियों की तरह भूखे मरना है; लेकिन इसका यह अर्थ जरूर है कि जीवन की उनकी पुरानी पद्धति में आमूल परिवर्तन होना चाहिए।

इसका एक ही उपाय है—हम जाकर उनके बीच बैठ जाएँ और उनके आश्रयदाताओं की तरह नहीं बल्कि उनके सेवकों की तरह दृढ़ निष्ठा से उनकी सेवा करें; हम उनके भंगी बन जाएँ और उनके स्वास्थ्य की रक्षा करनेवाले परिचालक बन जाएँ। हमें अपने सारे पूर्वग्रह भुला देने चाहिए। एक क्षण के लिए हम स्वराज्य को भी भूल जाएँ और अमीरों की बात तो भूल ही जाएँ, यद्यपि उनका होना हमें हर कदम पर खटकता है। वे तो अपनी जगह हैं ही। दूसरे कई लोग हैं, जो उन बड़े सवालों को सुलझाने में लगे हुए हैं। हमें तो गाँवों के सुधार के इस छोटे काम में लग जाना चाहिए, जो आज भी जरूरी है और तब भी जरूरी होगा जब हम अपना उद्देश्य प्राप्त कर चुकेंगे। सच तो यह है कि ग्राम-कार्य की यह सफलता स्वयं हमें अपने उद्देश्य के निकट ले जाएगी।

गाँवों और शहरों के बीच स्वस्थ और नीतियुक्त संबंध का निर्माण तभी होगा जब शहरों को अपने इस कर्तव्य का ज्ञान हो जाए कि उन्हें गाँवों का अपने स्वार्थ के लिए शोषण करने के बजाय गाँवों से जो शक्ति और पोषण वे प्राप्त करते हैं, उसका पर्याप्त बदला गाँवों को देना चाहिए। और यदि समाज के पुनर्निर्माण के इस महान् और उदात्त कार्य में शहर के बालकों को अपना हिस्सा अदा करना है तो जिन उद्योगों के द्वारा उन्हें शिक्षा दी जाती है, वे गाँवों की जरूरतों से सीधे संबंधित होने चाहिए।

हमें ग्रामीण सभ्यता विरासत में मिली है। हमारे देश की विशालता, उसकी विराट् जनसंख्या, उसकी भौगोलिक स्थिति तथा उसकी जलवायु सबको देखते हुए लगता है कि ग्रामीण सभ्यता ही उसके भाग्य में लिखी है। उसके दोषों को सब कोई अच्छी तरह जानते हैं, परंतु एक भी दोष ऐसा नहीं है जो दूर न किया जा सके। ग्रामीण सभ्यता का नाश करके उसके स्थान पर शहरी सभ्यता को बैठाना मुझे असंभव मालूम होता है। यह तभी संभव हो सकता है कि जब हम किसी तीव्र उपाय से अपनी जनसंख्या को ३० करोड़ से घटाकर ३० लाख अथवा कम-से-कम ३ करोड़ तक ले जाने को तैयार हों। इसलिए मैं इस बात को स्वीकार करके ही कोई उपाय सुझा सकता हूँ कि हमें वर्तमान ग्रामीण सभ्यता को जीवित रखना है और उसके माने हुए दोषों को दूर करने का प्रयत्न करना है।

❑

५

# ग्राम-स्वराज्य

### गाँवों का स्थान

हमारे गाँवों की सेवा करने से ही सच्चे स्वराज्य की स्थापना होगी। अन्य सब प्रयत्न निरर्थक सिद्ध होंगे। अगर गाँव नष्ट हो जाएँ, तो हिंदुस्तान भी नष्ट हो जाएगा। वह हिंदुस्तान ही नहीं रह जाएगा। दुनिया में उसका अपना 'मिशन' ही खत्म हो जाएगा।

सच तो यह है कि हमें गाँवोंवाला भारत और शहरोंवाला भारत, इन दोनों में से एक को चुन लेना है। गाँव उतने ही पुराने हैं जितना कि यह भारत पुराना है। शहरों को विदेशी आधिपत्य ने बनाया है। जब यह आधिपत्य मिट जाएगा तब शहरों को गाँवों के मातहत होकर रहना पड़ेगा। आज तो शहरों का बोलबाला है और वे गाँवों की सारी दौलत खींच लेते हैं। इससे गाँवों का ह्रस और नाश हो रहा है। गाँवों का शोषण खुद एक संगठित हिंसा है। अगर हमें स्वराज्य की रचना अहिंसा के आधार पर करनी है तो गाँवों को उनका उचित स्थान देना ही होगा।

मैं यह मानता हूँ कि अगर हिंदुस्तान को सच्ची आजादी पानी है और हिंदुस्तान की मारफत दुनिया को भी, तब आज नहीं तो कल देहातों में ही रहना होगा; झोंपड़ियों में, महलों में नहीं। कई अरब आदमी शहरों में और महलों में सुख से और शांति से कभी रह नहीं सकते, न एक-दूसरों का खून करके यानी हिंसा से, न झूठ से—यानी असत्य से। सिवाय इस जोड़ी के (यानी सत्य और अहिंसा) मनुष्यजाति का नाश ही है, उसमें मुझे जरा भी शक नहीं है। उस सत्य और अहिंसा का दर्शन हम देहातों की सादगी में ही कर सकते हैं। वह सादगी चरखे में और चरखे में जो चीज भरी है, उसी पर निर्भर है। मुझे कोई डर नहीं है कि दुनिया उलटी ओर ही जा रही दिखती है। यों तो पतंगा जब अपने नाश की ओर जाता है तब सबसे ज्यादा चक्कर खाता है और चक्कर खाते-खाते जल जाता है। हो सकता है कि हिंदुस्तान इस पतंगे के चक्कर में से न बच सके। मेरा फर्ज है कि आखिर दम तक उसमें से उसे और उसकी मार्फत जगत् को बचाने की कोशिश करूँ।

### ग्राम-स्वराज्य

ग्राम-स्वराज्य की मेरी कल्पना यह है कि वह एक ऐसा पूर्ण प्रजातंत्र होगा, जो अपनी महत्त्व की जरूरत के लिए अपने पड़ोसी पर भी निर्भर नहीं करेगा; और फिर भी बहुतेरी दूसरी जरूरतों के लिए—जिनमें दूसरों का सहयोग अनिवार्य होगा, वह परस्पर सहयोग से काम लेगा। इस तरह हर एक गाँव का पहला काम यह होगा कि वह अपनी जरूरत का तमाम अनाज और कपड़े के लिए कपास खुद पैदा कर ले। उसके पास इतनी फाजिल जमीन होनी चाहिए, जिसमें ढोर चर सकें और गाँव के बड़ों व बच्चों के लिए मनबहलाव के साधनों और खेलकूद के मैदान वगैरह का बंदोबस्त हो सके। इसके बाद भी जमीन बची तो उसमें वह ऐसी उपयोगी फसलें बोएगा, जिन्हें बेचकर वह आर्थिक लाभ उठा सके; यों वह गाँजा, तंबाकू, अफीम वगैरह की खेती से बचेगा। हर एक गाँव में गाँव की अपनी एक नाटकशाला, पाठशाला और सभाभवन रहेगा। पानी के लिए उसका अपना इंतजार होगा। वाटरवर्क्स होंगे। जिससे गाँव के सभी लोगों को शुद्ध पानी मिला करेगा। कुओं और तालाबों पर गाँव का पूरा नियंत्रण रखकर यह काम किया जा सकता है। बुनियादी तालीम के आखिरी दरजे तक शिक्षा सबके लिए लाजिमी होगी। जहाँ तक हो सकेगा, गाँव के सारे काम सहयोग के आधार पर किए जाएँगे। जात-पाँत और क्रमागत अस्पृश्यता के जैसे भेद

आज हमारे समाज में पाए जाते हैं, वैसे इस ग्राम-समाज में बिलकुल न रहेंगे। सत्याग्रह और असहयोग के शास्त्र के साथ अहिंसा की सत्ता ही ग्रामीण समाज का शासन-बल होगी। गाँव की रक्षा के लिए ग्राम-सैनिकों का एक ऐसा दल रहेगा, जिसे लाजिमी तौर पर बारी-बारी से गाँव के चौकी-पहरे का काम करना होगा। इसके लिए गाँव में ऐसे लोगों का रजिस्टर रखा जाएगा। गाँव का शासन चलाने के लिए हर साल गाँव के पाँच आदमियों की एक पंचायत चुनी जाएगी। इसके लिए नियमानुसार एक खास निर्धारित योग्यतावाले गाँव के बालिग स्त्री-पुरुषों को अधिकार होगा कि वे अपने पंच चुन लें। इन पंचायतों को सब प्रकार की आवश्यक सत्ता और अधिकार रहेंगे। चूँकि इस ग्राम-स्वराज्य में आज के प्रचलित अर्थों में सजा या दंड का कोई रिवाज नहीं रहेगा, इसलिए यह पंचायत अपने एक साल के कार्यकाल में स्वयं ही धारासभा, न्यायसभा और व्यवस्थापिका सभा का सारा काम संयुक्त रूप से करेगी। आज भी अगर कोई गाँव चाहे तो अपने यहाँ इस तरह का प्रजातंत्र कायम कर सकता है। उसके इस काम में मौजूदा सरकार भी ज्यादा दखलंदाजी नहीं करेगी, क्योंकि उसका गाँव से जो भी कारगर संबंध है, वह सिर्फ मालगुजारी वसूल करने तक ही सीमित है। यहाँ मैंने इस बात का विचार नहीं किया है कि इस तरह के गाँव का अपने पास-पड़ोस के गाँवों के साथ या केंद्रीय सरकार के साथ, अगर वैसी कोई सरकार हुई, क्या संबंध रहेगा। मेरा हेतु तो ग्राम-शासन की एक रूपरेखा पेश करने का ही है। इस ग्राम-शासन में व्यक्तिगत स्वतंत्रता पर आधार रखनेवाला संपूर्ण प्रजातंत्र काम करेगा। व्यक्ति ही अपनी इस सरकार का निर्माता भी होगा। उसकी सरकार और वह दोनों अहिंसा के नियम के वश होकर चलेंगे। अपने गाँव के साथ वह सारी दुनिया की शक्ति का मुकाबला कर सकेगा; क्योंकि हर एक देहाती के जीवन का सबसे बड़ा नियम यह होगा कि वह अपनी और अपने गाँव की इज्जत की रक्षा के लिए मर मिटे।

जो चित्र यहाँ उपस्थित किया गया है, उसमें असंभव जैसी कोई बात नहीं है। संभव है, ऐसे गाँव को तैयार करने में एक आदमी की पूरी जिंदगी खत्म हो जाए। सच्चे प्रजातंत्र का और ग्राम-जीवन का कोई भी प्रेमी एक गाँव को लेकर बैठ सकता है और उसी को अपनी सारी दुनिया मानकर उसके काम में डूब सकता है। निश्चय ही उसे इसका अच्छा फल मिलेगा। वह गाँव में बैठते ही एक साथ गाँव के भंगी, कतवैये, चौकीदार, वैद्य और शिक्षक का काम शुरू कर देगा। अगर गाँव का कोई आदमी उसके पास न फटके, तो भी वह संतोष के साथ सफाई और कताई के काम में जुटा रहेगा।

## आदर्श गाँव

आदर्श भारतीय गाँव इस तरह बसाया और बनाया जाना चाहिए, जिससे वह संपूर्णतया निरोग रह सके। उसके झोंपड़ों और मकानों में काफी प्रकाश और वायु आ-जा सके। ये ऐसी चीजों के बने हों जो पाँच मील की सीमा के अंदर उपलब्ध हो सकती हैं। हर मकान के आस-पास या आगे-पीछे इतना बड़ा आँगन हो, जिससे गृहस्थ अपने लिए साग-भाजी लगा सकें और अपने पशुओं को रख सकें। गाँवों की गलियों और रास्तों पर जहाँ तक हो सके, धूल न हो। अपनी जरूरत के अनुसार गाँव में कुएँ हों, जिनसे गाँव के सब आदमी पानी भर सकें। सबके लिए प्रार्थना-घर या मंदिर हों, सार्वजनिक सभा वगैरह के लिए एक अलग स्थान हो, गाँव की अपनी गोचर-भूमि हो, सहकारी ढंग की एक गोशाला हो, ऐसी प्राथमिक और माध्यमिक शालाएँ हों, जिनमें औद्योगिक शिक्षा सर्वप्रधान वस्तु हो और गाँव के अपने मामलों का निपटारा करने के लिए एक ग्राम-पंचायत भी हो। अपनी जरूरतों के लिए अनाज, साग-भाजी, फल, खादी वगैरह खुद गाँव में ही पैदा हों। एक आदर्श गाँव की मेरी अपनी यह कल्पना है।...मुझे तो यह निश्चय हो गया है कि अगर ग्रामवासियों को उचित सलाह और मार्गदर्शन मिलता रहे तो गाँव की, मैं व्यक्तियों की बात नहीं करता, आय बराबर दूनी हो सकती है। व्यापारी दृष्टि से काम में आने लायक साधन-

सामग्री हर गाँव में भले ही न हो, पर स्थानीय उपयोग और लाभ के लिए तो लगभग हर गाँव में है। पर सबसे बड़ी बदकिस्मती तो यह है कि अपनी दशा सुधारने के लिए गाँव के लोग खुद कुछ नहीं करना चाहते।

मेरे काल्पनिक देहात में देहाती जड़ नहीं होगा—शुद्ध चैतन्य होगा। वह गंदगी में, अँधेरे कमरे में जानवर की जिंदगी बसर नहीं करेगा; मर्द और औरत दोनों आजादी में रहेंगे और सारे जगत् के साथ मुकाबला करने को तैयार रहेंगे। वहाँ न हैजा होगा, न प्लेग होगा, न चेचक होगी। कोई आलस्य में रह नहीं सकता है। न कोई ऐश-आराम में रहेगा। सबको शारीरिक मेहनत करनी होगी।...शायद रेलवे भी होगी, डाकघर भीहोंगे।



# ६

# ग्राम-स्वराज्य के बुनियादी सिद्धांत

### १. मानव का सर्वोच्च स्थान—पूरा काम

हम जो भी काम करें, उसमें मुख्य विचार मानव के कल्याण का ही होना चाहिए।

इसका ध्येय है लोगों को सुखी बनाना और इसके साथ उनकी बौद्धिक और नैतिक उन्नति भी करना। नैतिक उन्नति से मेरा मतलब यहाँ आध्यात्मिक उन्नति से है। यह ध्येय विकेंद्रीकरण से सध सकता है। केंद्रीकरण की पद्धति अहिंसक समाज-रचना से भिन्न है।

मेरी राय में भारत की, न सिर्फ भारत की बल्कि सारी दुनिया की अर्थ-रचना ऐसी होनी चाहिए, जिसमें किसी को भी अन्न और वस्त्र के अभाव की तकलीफ न सहनी पड़े। दूसरे शब्दों में, हर एक को इतना काम अवश्य मिल जाना चाहिए कि वह अपने खाने-पहनने की जरूरतें पूरी कर सके। और यह आदर्श निरपवाद रूप से तभी कार्यान्वित किया जा सकता है जब जीवन की प्राथमिक आवश्यकताओं के उत्पादन के साधन जनता के नियंत्रण में रहें। वे हर एक को बिना किसी बाधा के उसी तरह उपलब्ध हैं जिस तरह की भगवान् की दी हुई हवा और पानी हमें उपलब्ध हैं। किसी भी हालत में वे दूसरों के शोषण के लिए चलाए जाने वाले व्यापार का वाहन न बनें। किसी भी देश, राष्ट्र या समुदाय का उन पर एकाधिकार अन्यायपूर्ण होगा। हम आज न केवल अपने इस दु:खी देश में बल्कि दुनिया के दूसरे हिस्सों में भी जो गरीबी और भुखमरी देखते हैं, उसका कारण इस सरल सिद्धांत की उपेक्षा ही है।

वह अर्थशास्त्र गलत है, जो नैतिक सिद्धांतों की उपेक्षा या अवज्ञा करता है। अहिंसा धर्म का अर्थ अपने व्यापक रूप में यह है कि अंतरराष्ट्रीय व्यापार को नियमित बनाने में नैतिक सिद्धांतों को पूरा महत्त्व दिया जाए।

प्रत्येक मनुष्य को जीवित रहने का अधिकार है और इसलिए अपने भोजन की तथा जहाँ आवश्यक हो, वहाँ कपड़ों और मकान की व्यवस्था का साधन जुटाने का अधिकार है।

'कल की चिंता मत करो' यह एक ऐसा आदेश है, जिसकी प्रतिध्वनि हमें जगत् के लगभग सारे धर्मग्रंथों में सुनाई देती है। सुव्यवस्थित समाज में मनुष्य के लिए आजीविका प्राप्त करना दुनिया की आसान से आसान बात होनी चाहिए और होती है। बेशक, किसी देश की सुव्यवस्थितता की कसौटी यह नहीं कि उसमें कितने मनुष्य लखपति और करोड़पति हैं, बल्कि यह है कि उसकी आम जनता में कोई भुखमरी का शिकार नहीं होता।

देश के कच्चे माल का उपयोग करनेवाली और ज्यादा शक्तिशाली मानवों की परवाह न करनेवाली कोई भी योजना न तो देश में संतुलन कायम रख सकती है और न सब मनुष्यों को समान दर्जा दे सकती है।

सच्ची योजना तो वह होगी, जो हिंदुस्तान की समूची मनुष्य-शक्ति का अच्छे-से-अच्छा उपयोग करे।

जब तक एक भी सशक्त आदमी ऐसा हो, जिसे काम न मिलता हो या भोजन न मिलता हो, तब तक हमें आराम करने या भरपेट भोजन करने में शर्म आनी चाहिए।

जीवन की मुख्य आवश्यकताएँ प्राप्त करना प्रत्येक मानव का समान अधिकार है। यह अधिकार तो पशुओं और पक्षियों को भी है। और चूँकि प्रत्येक अधिकार के साथ एक संबंधित कर्तव्य जुड़ा हुआ है और उस अधिकार पर कहीं से कोई आक्रमण हो तो उसका वैसा ही इलाज भी है। इसलिए हमारी समस्या का रूप यह है कि हम उस प्रारंभिक बुनियादी समानता को सिद्ध करने के लिए उस समानता के अधिकार से जुड़े हुए कर्तव्य और इलाज ढूँढ़

निकालें। वह कर्तव्य यह है कि हम अपने हाथ-पाँवों से मेहनत करें और वह इलाज यह है कि जो हमें अपनी मेहनत के फल से वंचित करे, उसके साथ हम असहयोग करें।

### २. शरीर-श्रम

शरीर-श्रम न करने वाले को खाने का क्या अधिकार हो सकता है? हर स्त्री-पुरुष जिंदा रहने के लिए शरीर-श्रम करे। इसका मतलब यह है कि हर स्वस्थ आदमी को अपनी रोटी के लिए शरीर-श्रम करना ही चाहिए। मनुष्य को अपनी बुद्धि की शक्ति का उपयोग आजीविका या उससे भी ज्यादा प्राप्त करने के लिए नहीं, बल्कि सेवा के लिए, परोपकार के लिए करना चाहिए। इस नियम का पालन सारी दुनिया करने लगे तो सहज ही सब लोग बराबर हो जाएँ, कोई भूखों न मरे और जगत् बहुत से पापों से बच जाए।...इस नियम का पालन करनेवाले पर इसका चमत्कारी असर होता है; क्योंकि उसे परम शांति मिलती है, उसकी सेवा-शक्ति बढ़ती है और उसकी तंदुरुस्ती बढ़ती है।...गीता का अध्ययन करने पर मैं इसी नियम को गीता के तीसरे अध्याय में यज्ञ के रूप में देखता हूँ। 'यज्ञ से बचा हुआ अन्न' (श्लोक १३) वही है, जो मेहनत करने के बाद मिलता है। आजीविका के लिए पर्याप्त श्रम को गीता ने यज्ञ कहा है।

यह मानना कि किताबों से ही, मेज-कुरसी पर बैठने से ही ज्ञान मिलता है, बुद्धि का विकास होता है, घोर अज्ञान और भारी वहम है। हमें तो इसमें से निकल ही जाना चाहिए। जीवन में वाचन के लिए स्थान जरूर है, मगर वह अपनी जगह पर ही शोभा देता है। शरीर-श्रम को हानि पहुँचाकर उसे बढ़ाया जाए तो उसके खिलाफ विद्रोह करना कर्तव्य हो जाता है। शरीर-श्रम के लिए दिन का ज्यादा समय देना चाहिए और वाचन वगैरह के लिए थोड़ा। आजकल इस देश में, जहाँ अमीर लोग या ऊँचे वर्ण के माने-जाने वाले लोग शरीर-श्रम का अनादर करते हैं, शरीर-श्रम को ऊँचा दर्जा देने की बड़ी जरूरत है और बुद्धि-शक्ति को सच्चा वेग देने के लिए भी शरीर-श्रम की यानी किसी भी उपयोगी शारीरिक धंधे में शरीर को लगाने की जरूरत है।

लाखों भूख से पीड़ित व्यक्ति केवल एक ही चीज चाहते हैं और वह है जीवन देनेवाला भोजन। यह भोजन उन्हें दिया नहीं जा सकता। उन्हें स्वयं इसे पाना होगा। यह केवल कड़े श्रम द्वारा ही प्राप्त किया जा सकता है।

बौद्धिक कार्य शारीरिक कार्य जितना ही महत्त्वपूर्ण है और जीवन की योजना में उसका निश्चित स्थान है। परंतु मेरा आग्रह शरीर-श्रम की आवश्यकता पर है। मेरा दावा है कि किसी भी मनुष्य को इस दायित्व से मुक्त नहीं होना चाहिए।

ईश्वर ने मनुष्य का निर्माण श्रम द्वारा अपना भोजन प्राप्त करने के लिए किया और कहा कि श्रम किए बिना जो खाते हैं, वे चोर हैं।

### ३. समानता

हर एक को अपने विकास के और अपने जीवन को सफल बनाने के समान अवसर मिलते रहने चाहिए। यदि अवसर दिया जाए तो हर आदमी समान रूप से अपना आध्यात्मिक विकास कर सकता है।

जिस तरह सच्चे नीतिधर्म में और कल्याणकारी अर्थशास्त्र में कोई विरोध नहीं होता, उसी तरह सच्चा अर्थशास्त्र कभी भी नीति-धर्म के ऊँचे-से-ऊँचे आदर्श का विरोधी नहीं होता। जो अर्थशास्त्र धन की पूजा करना सिखाता है और बलवानों को निर्बलों का शोषण करके धन का संग्रह करने की सुविधा देता है, उसे शास्त्र का नाम नहीं दिया जा सकता। वह तो एक झूठी चीज है, जिससे हमें कोई लाभ नहीं हो सकता। उसे अपनाकर हम मृत्यु को न्योता देंगे। सच्चा अर्थशास्त्र तो सामाजिक न्याय की हिमायत करता है; वह समान भाव से सबकी भलाई का, जिनमें कमजोर भी शामिल हैं, प्रयत्न करता है और सभ्यजनोचित सुंदर जीवन के लिए अनिवार्य है।

मैं ऐसी स्थिति लाना चाहता हूँ, जिनमें सबका सामाजिक दर्जा समान माना जाए।

मेरा आदर्श तो समान वितरण का ही है, लेकिन जहाँ तक मैं देखता हूँ, वह पूरा होने वाला नहीं है। इसीलिए मैं न्यायपूर्ण वितरण के लिए कार्य कर रहा हूँ।

रचनात्मक काम का यह अंग अहिंसापूर्ण स्वराज्य की मुख्य चाबी है। आर्थिक समानता के लिए काम करने का मतलब है पूँजी और मजदूरी के बीच के झगड़ों को हमेशा के लिए मिटा देना। इसका अर्थ यह होता है कि एक ओर से जिन मुट्ठी भर पैसे वाले लोगों के हाथ में राष्ट्र की संपत्ति का बड़ा भाग इकट्ठा हो गया है, उनकी संपत्ति को कम करना और दूसरी ओर से जो करोड़ों लोग अधपेट खाते और नंगे रहते हैं, उनकी संपत्ति में वृद्धि करना। जब तक मुट्ठी भर धनवानों और करोड़ों भूखे रहनेवालों के बीच जमीन-आसमान का अंतर बना रहेगा तब तक अहिंसा की बुनियाद पर चलने वाली राज्य-व्यवस्था कायम नहीं हो सकती। आजाद हिंदुस्तान में देश के बड़े-से-बड़े धनवानों के हाथ में हुकूमत का जितना हिस्सा रहेगा उतना ही गरीबों के हाथ में भी होगा; और तब नई दिल्ली के महलों और उनकी बगल में बसी हुई गरीब मजदूर-बस्तियों के टूटे-फूटे झोंपड़ों के बीच जो दर्दनाक फर्क आज नजर आता है, वह एक दिन को भी नहीं टिकेगा। अगर धनवान् लोग अपने धन को और उसके कारण मिलने वाली सत्ता को खुद राजी-खुशी से छोड़कर और सबके कल्याण के लिए सबके साथ मिलकर बरतने को तैयार न होंगे तो यह तय समझिए कि हमारे देश में हिंसक और खूँखार क्रांति हुए बिना न रहेगी। ट्रस्टीनिशप के मेरे सिद्धांत का बहुत मजाक उड़ाया गया है, फिर भी मैं उस पर डटा हुआ हूँ। यह सच है कि उस तक पहुँचने यानी उसका पूरा-पूरा अमल करने का काम कठिन है। क्या अहिंसा की भी यही हालत नहीं है? फिर भी १९२० में हमने यह सीधी चढ़ाई चढ़ने का निश्चय किया ही था।

### ४. संरक्षकता

आर्थिक समानता की जड़ में धनिक का ट्रस्टीपन निहित है। इस आदर्श के अनुसार धनिक को अपने पड़ोसी से एक कौड़ी भी ज्यादा रखने का अधिकार नहीं। तब उसके पास जो ज्यादा है वह क्या उससे छीन लिया जाए? ऐसा करने के लिए हिंसा का आश्रय लेना पड़ेगा। और हिंसा के द्वारा ऐसा करना संभव हो, तो भी समाज को उससे कुछ फायदा होने वाला नहीं है; क्योंकि द्रव्य इकट्ठा करने की शक्ति रखनेवाले एक आदमी की शक्ति को समाज खो बैठेगा। इसलिए अहिंसक मार्ग यह हुआ कि जितनी मान्य हो सकें, उतनी आवश्यकताएँ पूरी करने के बाद जो पैसा बाकी बचे, उसका वह प्रजा की ओर से ट्रस्टी बन जाए। अगर वह प्रामाणिकता से संरक्षक बनेगा तो जो पैसा पैदा करेगा, उसका सद्व्यय भी करेगा। जब मनुष्य अपने आपको समाज का सेवक मानेगा, समाज की खातिर धन कमाएगा, समाज के कल्याण के लिए उसे खर्च करेगा, तब उसकी कमाई में शुद्धता आएगी। उसके साहस में भी अहिंसा होगी। इस प्रकार की कार्य-प्रणाली का आयोजन किया जाए, तो समाज में बगैर संघर्ष के मूक-क्रांति पैदा हो सकती है।

किंतु महाप्रयत्न करने पर भी धनिक संरक्षक न बनें और भूखों मरते हुए करोड़ों को अहिंसा के नाम से और अधिक कुचलते जाएँ, तब क्या किया जाए? इस प्रश्न का उत्तर ढूँढ़ने में ही अहिंसा का मंत्र प्राप्त हुआ। कोई धनवान् गरीबों के सहयोग के बिना धन नहीं कमा सकता। मनुष्य को अपनी हिंसक शक्ति का भान है, क्योंकि वह उसे लाखों वर्षों से विरासत में मिली हुई है। जब उसे चार पैर की जगह, दो पैर और दो हाथवाले प्राणी का आकार मिला, तब उसमें अहिंसक शक्ति भी आई। अहिंसा-शक्ति का भान भी धीरे-धीरे, किंतु अचूक रीति से रोज-रोज बढ़ने लगा। वह भान गरीबों में प्रसार पा जाए तो वे बलवान् बनें और आर्थिक असमानता को, जिसके वे शिकार बने हुए हैं, अहिंसक तरीके से दूर करना सीख लें।

### ५. विकेंद्रीकरण

मेरी सूचना है कि यदि भारत को अपना विकास अहिंसा की दिशा में करना है तो उसे बहुत सी चीजों का विकेंद्रीकरण करना पड़ेगा। केंद्रीकरण किया जाए तो फिर उसे कायम रखने के लिए और उसकी रक्षा के लिए हिंसा बल अनिवार्य है। जिनमें चोरी करने या लूटने के लिए कुछ है ही नहीं, ऐसे सादे घरों की रक्षा के लिए पुलिस की जरूरत नहीं होती। लेकिन धनवानों के महलों के लिए अवश्य बलवान् रक्षक होने चाहिए, जो डाकुओं से उनकी रक्षा करें। यही बात बड़े-बड़े कारखानों की है। गाँवों को केंद्र में रखकर जिस भारत का निर्माण होगा, उसकी अपेक्षा वह शहर प्रधान भारत जल, थल और वायुसेनाओं से सुसज्जित होगा तो भी विदेशी आक्रमण का कम खतरारहेगा।

आप कारखानों की सभ्यता पर अहिंसा का निर्माण नहीं कर सकते; लेकिन वह स्वावलंबी और स्वाश्रयी ग्रामों के आधार पर निर्माण की जा सकती है। मेरी कल्पना की ग्रामीण अर्थ-रचना शोषण का सर्वथा त्याग करती है, और शोषण हिंसा का सार है।

### ६. स्वदेशी

स्वदेशी एक सार्वभौम धर्म है। हर मनुष्य का पहला कर्तव्य अपने पड़ोसियों के प्रति है। इसमें परदेशी के प्रति द्वेष नहीं है और स्वदेशी के लिए पक्षपात नहीं है। शरीरधारी की सेवा करने की शक्ति की मर्यादा होती है। वह अपने पड़ोसियों के लिए भी मुश्किल से अपना धर्म पूरा कर सकता है। अगर पड़ोसी के प्रति सब कोई अपना धर्म अच्छी तरह पाल सकें, तो दुनिया में मदद के बिना कोई दु:ख न भोगे। इसलिए यह कहा जा सकता है कि मनुष्य पड़ोसी की सेवा करके दुनिया की सेवा करता है। असल में तो इस स्वदेशी-धर्म में अपने-पराये का भेद ही नहीं है। पड़ोसी के प्रति धर्म-पालन करने का अर्थ है जगत् के प्रति धर्म-पालन। और किसी तरह से दुनिया की सेवा हो ही नहीं सकती। जिसकी दृष्टि में सारा जगत् ही कुटुंब है, उसमें अपनी जगह पर रहकर भी सबकी सेवा करने की शक्ति होनी चाहिए। वह तो पड़ोसी की सेवा के द्वारा ही हो सकती है। टॉलस्टॉय तो इससे भी आगे बढ़कर कहते हैं कि अभी तो हम एक-दूसरे के कंधे पर चढ़े बैठे हैं। दूसरों के कंधे से हम उतर जाएँ तो बस है। यह कथन उसी बात को दूसरी तरह पेश करता है। अपनी सेवा किए बिना कोई दूसरे की सेवा करता ही नहीं। और दूसरे की सेवा किए बिना जो अपनी ही सेवा करने के इरादे से कोई काम शुरू करता है, वह अपनी और संसार की हानि करता है। कारण स्पष्ट है, हम सभी जीव एक-दूसरे के साथ इतने ज्यादा ओत-प्रोत हैं कि जो कुछ एक आदर्श करता है, उसका अच्छा-बुरा असर सारे जगत् पर पड़ता ही है। हमारी अति मर्यादित दृष्टि के कारण भले ही हम न देख सकें, भले ही एक व्यक्ति के काम का असर इस संसार-सागर में नहीं के बराबर हो, पर वह होता जरूर है। अपनी जिम्मेदारी समझने के लिए इतना ज्ञान हमारे लिए काफी होना चाहिए।

इसलिए शुद्ध स्वदेशी-धर्म विदेशी के विरुद्ध नहीं है। फिर भी स्वदेशी सर्वदेशी नहीं है। नहीं इसलिए कि ऐसा होना असंभव है। 'सबका' करने जाएँ तो वह होता नहीं और 'अपना' भी चला जाता है। 'अपना' करते रहने में 'सबका' होता ही रहता है। 'सबका' करने का यह एक उपाय है। 'मेरे लिए सब बराबर हैं' यह कहने का अधिकार उसी को है, जिसने पड़ोसी के प्रति अपना धर्म पाला हो। 'मेरे लिए सब बराबर हैं' यह कहकर जो पड़ोसी का तिरस्कार करता है और अपने शौक पूरे करता है, वह स्वेच्छाचारी है, स्वच्छंद है। वह अपने ही लिए जीता है।

### ७. स्वावलंबन

समाज का घटक एक गाँव या लोगों का ऐसा छोटा समूह होना चाहिए, जिसकी व्यवस्था हो सके और जो आदर्श की दृष्टि से (जीवन की मुख्य आवश्यकताओं के बारे में) स्वयंपूर्ण और आत्मनिर्भर हो।

हर गाँव का पहला काम यह होगा कि वह अपनी जरूरत का सारा अनाज और कपड़े के लिए कपास खुद पैदा कर ले।

खादी का मुख्य काम है हर गाँव को अनाज और कपड़े के बारे में आत्मनिर्भर बनाना।

खुद कत्तिनों द्वारा या लगभग हर गाँव में कपास उगाए बिना स्वावलंबी खादी कभी सफल नहीं होगी। इसका अर्थ यह है कि जहाँ तक स्वावलंबी खादी का संबंध है, कम-से-कम वहाँ तक कपास की खेती को विकेंद्रित किया जाए।

हर एक गाँव को अपने पाँव पर खड़ा होना होगा—अपनी जरूरतें खुद पूरी कर लेनी होंगी, ताकि वह अपना सारा कारोबार स्वयं चला सके। यहाँ तक कि वह सारी दुनिया से अपनी रक्षा स्वयं कर सके।

### ८. सहयोग

मनुष्यों को सहयोग से रहना चाहिए और सबकी भलाई के लिए काम करना चाहिए।

जहाँ तक संभव होगा, गाँव के सारे काम सहयोग के आधार पर किए जाएँगे।

सहकारिता की पद्धति किसानों के लिए ही ज्यादा जरूरी है। जमीन सरकार की है। इसलिए जब उसे सहकारिता के आधार पर जोता जाएगा तो उससे किसान को ज्यादा-से-ज्यादा आमदनी होगी।

यह याद रखना चाहिए कि सहकारिता का आधार पूर्ण अहिंसा पर होगा।

### ९. सत्याग्रह

सत्याग्रह और असहयोग के शास्त्र के साथ अहिंसा की सत्ता ही ग्रामीण समाज का शासन-बल होगी।

### १०. सब धर्मों की समानता

सारे धर्म मूल में एक ही हैं, यद्यपि वे पेड़ के पत्तों की तरह ब्योरे में और बाह्य रूप में एक-दूसरे से अलग-अलग हैं। हर पत्ते का अपना अलग अस्तित्व होता है, लेकिन वे सब एक ही तने से फूटते हैं और उसी से उनका संबंध होता है। इसके अलावा कोई भी दो पत्ते एक से नहीं होते। फिर भी वे आपस में कभी नहीं लड़ते। इसके बजाय वे उसी हवा में खुशी से नाचते हैं और एक साथ एक-सा मीठा स्वर निकालते हैं।

संसार में जितने भी प्रचलित प्रख्यात धर्म हैं, वे सब सत्य को प्रकट करते हैं। लेकिन वे सब अपूर्ण मनुष्य द्वारा व्यक्त हुए हैं, इसलिए उन सबमें असत्य का भी मिश्रण हो गया है। इसका मतलब यह कि हममें जितना अपने धर्म के लिए मान हो उतना ही मान दूसरों के धर्मों के लिए भी होना चाहिए।

ग्राम-स्वराज्य में हर एक धर्म की अपनी पूरी और बराबरी की जगह होगी। हम सब एक ही आलीशान पेड़ के पत्ते हैं। इस पेड़ की जड़ हिलाई नहीं जा सकती, क्योंकि वह पाताल तक पहुँची हुई है। जबरदस्त से जबरदस्त आँधी भी उसे हिला नहीं सकती।

### ११. पंचायत राज

गाँव का शासन चलाने के लिए हर साल गाँव के पाँच आदमियों की एक पंचायत चुनी जाएगी। इसके लिए नियमानुसार एक खास निर्धारित योग्यतावाले गाँव के वयस्क स्त्री-पुरुषों को अधिकार होगा कि वे अपने पंच चुन लें।

चूँकि इस ग्राम-स्वराज्य में आज के प्रचलित अर्थों में सजा अथवा दंड की कोई प्रथा नहीं रहेगी, इसलिए यह पंचायत अपने एक वर्ष के कार्यकाल में स्वयं ही धारासभा, न्यायसभा और व्यवस्थापिका सभा का सारा काम संयुक्त रूप से करेगी।

गाँव के अथवा ग्राम-मनोवृत्तिवाले पाँच वयस्क पुरुषों या स्त्रियों की बनी हुई हर एक पंचायत एक इकाई बनेगी। पास-पास की ऐसी हर दो पंचायतों का, उन्हीं में से चुने हुए एक नेता के मार्गदर्शन में एक कार्यकारी मंडल बनेगा।

जब ऐसी सौ पंचायतें बन जाएँगी, तब पहले दरजे के पचास नेता अपने में से दूसरे दरजे का एक नेता चुनेंगे और इस तरह पहले दरजे के नेता दूसरे नेता के अधीन काम करेंगे। दो सौ पंचायतों के ऐसे समानांतर मंडल बनाना तब तक जारी रखा जाएगा जब तक वे पूरे हिंदुस्तान को न ढक लें। और बाद में कायम की गई पंचायतों का हर एक मंडल पहले की तरह दूसरे दरजे का नेता चुनता जाएगा। दूसरे दरजे के सारे नेता संपूर्ण हिंदुस्तान के लिए सम्मिलित रीति से काम करेंगे और अपने-अपने प्रदेशों के लिए अलग-अलग काम करेंगे। जब जरूरत महसूस हो तो दूसरे दरजे के नेता अपने में से एक मुखिया चुनेंगे और वह मुखिया, चुननेवाले चाहें तब तक, सब मंडलों की व्यवस्था करेगा और उन पर शासन करेगा।

### १२. नई तालीम

शिक्षा से मेरा अभिप्राय यह है कि बालक की या प्रौढ़ की शरीर, मन तथा आत्मा की उत्तम क्षमताओं का सर्वांगीण विकास किया जाए और उन्हें प्रकाश में लाया जाए। अक्षर-ज्ञान न तो शिक्षा का अंतिम लक्ष्य है और न उसका आरंभ है। वह तो मनुष्य की शिक्षा के कई साधनों में केवल एक साधन है। अक्षर-ज्ञान अपने आप में शिक्षा नहीं है। इसलिए मैं बच्चे की शिक्षा का श्रीगणेश उसे कोई दस्तकारी सिखाकर और जिस क्षण से वह अपनी शिक्षा का आरंभ करे, उसी क्षण से उसे उत्पादन के योग्य बनाकर करूँगा। इस प्रकार प्रत्येक स्कूल आत्मनिर्भर हो सकता है। शर्त सिर्फ यह है कि इन स्कूलों की बनी चीजें राज्य खरीद लिया करे।



## ७

# शरीर-श्रम

रोटी के लिए हर एक मनुष्य को श्रम करना चाहिए, शरीर को (कमरे को) झुकाना चाहिए, यह ईश्वर का कानून है। यह मूल खोज टॉल्सटॉय की नहीं है, लेकिन उससे बहुत कम प्रसिद्ध रशियन लेखक टी.एम. बोंदरेह्व की है। टॉल्सटॉय ने उसका प्रचार और प्रसार किया और उसे अपनाया। इसकी झाँकी मेरी आँखें भगवद्गीता के तीसरे अध्याय में करती हैं। यज्ञ किए बिना जो खाता है, वह चोरी का अन्न खाता है, ऐसा कठिन शाप यज्ञ नहीं करनेवाले को गीता में दिया गया है। यहाँ यज्ञ का अर्थ शरीर-श्रम या रोटी-मजदूरी ही उचित हो सकता है।

बुद्धि भी उस चीज की ओर हमें ले जाती है—जो श्रम नहीं करता, उसे खाने का क्या हक है? बाइबिल कहती है—'अपनी रोटी तू अपना पसीना बहाकर कमा और खा।' करोड़पति भी अगर अपने पलंग पर लोटता रहे और उसके मुँह में कोई खाना डाले तभी खाए तो वह ज्यादा समय तक खा नहीं सकेगा; इसमें उसको आनंद भी नहीं आएगा। इसलिए वह कसरत वगैरह करके भूख पैदा करता है और खाता तो है अपने ही हाथ-मुँह हिलाकर। अगर यों किसी-न-किसी रूप में अंगों की कसरत राय-रंक सबको करनी पड़ती है तो रोटी पैदा करने की कसरत ही सब क्यों न करें? यह सवाल कुदरती तौर पर उठता है। किसान को हवाखोरी या कसरत करने के लिए कोई नहीं कहता है और दुनिया के ९० फीसदी से भी ज्यादा लोगों का निर्वाह खेती पर होता है। बाकी के दस फीसदी लोग अगर इनकी नकल करें तो जगत् में कितना सुख, कितनी शांति और कितनी तंदुरुस्ती फैल जाए!

आज मालिक-मजदूर का भेद सर्वव्यापक और स्थायी हो गया है और गरीब धनवान् से जलता है। अगर सब रोटी के लिए श्रम करें, तो ऊँच-नीच का भेद न रहे; और फिर भी धनिक-वर्ग रहेगा तो वह खुद को मालिक नहीं बल्कि उस धन का रक्षक या ट्रस्टी मानेगा और उसका ज्यादातर उपयोग सिर्फ लोगों की सेवा के लिए ही करेगा।

जिसे अहिंसा का पालन करना है, सत्य की भक्ति करनी है, ब्रह्मचर्य को कुदरती बनाना है, उसके लिए तो शरीर-श्रम रामबाण-सा हो जाता है। यह श्रम सचमुच तो खेती में ही होता है। लेकिन सब लोग खेती नहीं कर सकते, ऐसी आज की हालत है ही। इसलिए खेती के आदर्श को खयाल में रखकर खेती के बदले में आदमी भले दूसरा श्रम करे, जैसे कताई, बुनाई, बढ़ईगिरी, लुहारी वगैरह-वगैरह। सबको खुद के भंगी तो बनना ही चाहिए। जो खाता है, वह टट्टी तो फिरेगा ही। जो टट्टी फिरता है वही अपनी टट्टी जमीन में गाड़ दे, यह उत्तम रिवाज है। अगर यह नहीं हो सके तो प्रत्येक कुटुंब अपना यह कर्तव्य पाले।

जिस समाज में भंगी का अलग धंधा माना गया है, वहाँ कोई बड़ा दोष पैठ गया है, ऐसा मुझे तो बरसों से लगता रहा है। इस जरूरी और तंदुरुस्ती बढ़ाने वाले काम को सबसे नीचा काम पहले-पहल किसने माना, इसका इतिहास हमारे पास नहीं है। जिसने माना, उसने हम पर उपकार तो नहीं ही किया। हम सब भंगी है—यह भावना हमारे मन में बचपन से ही जम जानी चाहिए; और उसका सबसे आसान तरीका यह है कि जो लोग समझ गए हैं, वे शरीर-श्रम का आरंभ पाखाना-सफाई से करें। जो मनुष्य समझ-बूझकर, ज्ञानपूर्वक यह करेगा, वह उसी क्षण से धर्म को निराले ढंग से और सही तरीके से समझने लगेगा।

यदि सब लोग अपने ही परिश्रम की कमाई खाएँ, तो दुनिया में अन्न की कमी न रहे और सबको काफी अवकाश भी मिले। तब न किसी को जनसंख्या की वृद्धि की शिकायत रहे, न कोई बीमारी आए और न किसी मनुष्य को कष्ट या क्लेश ही सताए। वह श्रम ऊँचे-से-ऊँचे प्रकार का यज्ञ होगा। इसमें संदेह नहीं कि मनुष्य अपने

शरीर या बुद्धि के द्वारा और भी काम करेंगे, पर उनका वह सब श्रम लोककल्याण के लिए किया जानेवाले प्रेम का श्रम होगा। उस अवस्था में न कोई राजा होगा न कोई रंक, न कोई ऊँच होगा न कोई नीच, न कोई स्पृश्य रहेगा, न कोई अस्पृश्य।

भले ही यह एक अलभ्य आदर्श हो, पर इस कारण हमें अपना 'जीवन के नियम' को पूरा किए बिना भी अगर हम अपने नित्य के निर्वाह के लिए पर्याप्त शारीरिक श्रम करेंगे, तो उस आदर्श के बहुत कुछ निकट तो हम पहुँच ही जाएँगे।

यदि हम ऐसा करेंगे तो हमारी आवश्यकताएँ बहुत कम हो जाएँगी और हमारा भोजन भी सादा बन जाएगा। तब हम जीने के लिए खाएँगे, न कि खाने के लिए जिएँगे। इस बात की यथार्थता में जिसे शंका हो, वह अपने परिश्रम की कमाई खाने का प्रयत्न करे। अपने पसीने की कमाई खाने में उसे कुछ और ही स्वाद मिलेगा, उसका स्वास्थ्य भी अच्छा रहेगा और उसे यह मालूम हो जाएगा कि जो बहुत सी विलास की चीजें उसने अपने ऊपर लाद रखी थीं, वे सब बिलकुल ही अनावश्यक थीं।

क्या मनुष्य अपने बौद्धिक श्रम से अपनी आजीविका नहीं कमा सकते? नहीं। शरीर की आवश्यकताएँ शरीर द्वारा ही पूरी होनी चाहिए। केवल मानसिक और बौद्धिक श्रम आत्मा के लिए और स्वयं अपने ही संतोष के लिए है। उसका पुरस्कार कभी नहीं माँगा जाना चाहिए। आदर्श राज्य में डॉक्टर, वकील और ऐसे ही दूसरे लोग केवल समाज के लाभ के लिए काम करेंगे; अपने लिए नहीं। शारीरिक श्रम के धर्म का पालन करने से समाज की रचना में एक शांत क्रांति हो जाएगी। मनुष्य की विजय जीवन-संग्राम के स्थान पर परस्पर सेवा के संग्राम की स्थापना कर देने में होगी। पशु-धर्म के स्थान पर मानव-धर्म स्थापित हो जाएगा।

मुझे गलत नहीं समझा जाए। मैं बौद्धिक श्रम के मूल्य की अवगणना नहीं करता हूँ; लेकिन बौद्धिक श्रम कितनी ही मात्रा में क्यों न किया जाए, उससे शरीर-श्रम की थोड़ी भी क्षतिपूर्ति नहीं होती, जो कि हममें से हर एक की भलाई के लिए करने को पैदा हुआ है। बौद्धिक श्रम शरीर-श्रम से निश्चित रूप में श्रेष्ठ हो सकता है, अकसर होता है, लेकिन वह शरीर-श्रम का स्थान कभी नहीं लेता और न कभी ले सकता है; जैसे बौद्धिक भोजन, हम जो अन्न खाते हैं उसकी अपेक्षा कहीं ज्यादा उत्तम है, परंतु वह अन्न का स्थान कभी नहीं ले सकता। सचमुच, पृथ्वी की उपज के अभाव में बुद्धि की उपज होना असंभव है।

बुद्धिपूर्वक किया हुआ शरीर-श्रम समाज-सेवा का सर्वोत्कृष्ट रूप है।

यहाँ शरीर-श्रम शब्द के साथ 'बुद्धिपूर्वक किया हुआ' विशेषण यह दिखाने के लिए जोड़ा गया है कि किए हुए शरीर-श्रम के पीछे समाज-सेवा का निश्चित उद्देश्य हो, तभी उसे समाज-सेवा का दरजा मिल सकता है। ऐसा न हो, तब तो कहा जाएगा कि हर एक मजदूर समाज-सेवा करता ही है। वैसे एक अर्थ में यह कथन सही भी है, लेकिन यहाँ उससे आवश्यकताएँ पूरी होनी ही चाहिए। इसलिए ऐसा शरीर-श्रम समाज-सेवा से भिन्न नहीं है।

गाँवों में लौट जाने का अर्थ यह है कि शरीर-श्रम के धर्म को उसके तमाम अंगों के साथ हम निश्चित रूप में स्वेच्छापूर्वक स्वीकार करते हैं। परंतु आलोचक कहते हैं—'भारत की करोड़ों संतानें आज भी गाँवों में रहती हैं, फिर भी उन्हें पेट भर भोजन नसीब नहीं होता।' अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि यह बिलकुल सच बात है। सौभाग्य से हम जानते हैं कि उनका शरीर-श्रम के धर्म का पालन स्वेच्छापूर्ण नहीं है। उनका बस चले तो वे शरीर-श्रम कभी न करें और नजदीक के शहर में कोई व्यवस्था हो जाए तो वहाँ दौड़कर चले जाएँ। मजबूर होकर किसी मालिक की आज्ञा पालना गुलामी की स्थिति है; स्वेच्छा से अपने पिता की आज्ञा मानना पुत्रत्व का गौरव है। इसी प्रकार शरीर-श्रम के नियम का विवश होकर पालन करने से दरिद्रता, रोग और असंतोष उत्पन्न होते हैं। यह गुलामी

की दशा है। शरीर-श्रम के नियम का स्वेच्छापूर्वक पालन करने से संतोष और स्वास्थ्य मिलता है। और स्वास्थ्य ही सच्ची संपत्ति है, न कि सोने-चाँदी के टुकड़े।

**भीख माँगना**

मेरी अहिंसा किसी ऐसे स्वस्थ आदमी को मुफ्त खाना देने का विचार बरदाश्त नहीं करेगी, जिसने उसके लिए ईमानदारी से कुछ-न-कुछ काम न किया हो; और मेरा वश चले तो जहाँ मुफ्त भोजन मिलता है, वे सब सदाव्रत मैं बंद कर दूँ। इससे राष्ट्र का पतन हुआ है और आलस्य, बेकारी, दंभ और अपराधों को प्रोत्साहन मिला है। इस प्रकार का अनुचित दान देश के भौतिक या आध्यात्मिक धन की कुछ भी वृद्धि नहीं करता और दाता के मन में पुण्यात्मा होने का झूठा भाव पैदा करता है। क्या ही अच्छी और बुद्धिमानी की बात हो, यदि दानी लोग ऐसी संस्थाएँ खोलें, जहाँ उनके लिए काम करने वाले स्त्री-पुरुषों को स्वास्थ्यप्रद और स्वच्छ वातावरण में भोजन दिया जाए! मेरा खुद का तो यह विचार है कि चरखा या उससे संबंधित क्रियाओं में से कोई भी कार्य आदर्श होगा। परंतु उन्हें यह स्वीकार न हो तो वे कोई भी दूसरा काम चुन सकते हैं। जो भी हो, नियम यह होना चाहिए कि 'मेहनत नहीं तो खाना भी नहीं।'

भीख माँगने को प्रोत्साहन देना बेशक बुरा है, लेकिन मैं किसी भिखारी को काम और भोजन दिए बिना नहीं लौटाऊँगा। हाँ, वह काम करना मंजूर न करे तो मैं उसे भोजन के बिना ही चला जाने दूँगा। जो लोग शरीर से लाचार हैं, जैसे लँगड़े या विकलांग, उनका पोषण राज्य को करना चाहिए। लेकिन बनावटी या सच्ची अंधता की आड़ में भी काफी धोखाधड़ी चल रही है। कितने ही ऐसे अंधे हैं, जिन्होंने अपनी अंधता का अनुचित लाभ उठाया, इसके बजाय यह ज्यादा अच्छा होगा कि उन्हें अपाहिजों की देखभाल करनेवाली किसी संस्था में रख दिया जाए।

आपको अपने पसीने की रोटी कमाना पसंद होना चाहिए और भीख माँगने या दान लेने से बिलकुल दूर रहना चाहिए।



# ८

# समानता

समाज की मेरी कल्पना यह है कि जहाँ हम सब समान पैदा हुए हैं अर्थात् हमें समान अवसर प्राप्त करने का अधिकार है, वहाँ सबकी योग्यता एक-सी नहीं है। यह कुदरती तौर पर असंभव है। उदाहरणार्थ, सबकी ऊँचाई, रंग या बुद्धि की मात्रा वगैरह एक-सी नहीं हो सकती; इसलिए कुदरत की रचना ही ऐसी है कि कुछ लोगों में अधिक कमाने की और दूसरों में उनसे कम कमाने की योग्यता होगी। बुद्धिशाली लोग अधिक कमाएँगे और वे इस काम के लिए अपनी बुद्धि का उपयोग करेंगे। यदि वे अपनी बुद्धि का उपयोग दया भाव से करें तो वे राज्य का ही काम करेंगे। ऐसे लोग संरक्षक बनकर जीते हैं, अन्य किसी तरह नहीं। मैं बुद्धिशाली मनुष्य को अधिक कमाने दूँगा और उसकी बुद्धि को कुंठित नहीं करूँगा। परंतु जैसे पिता के सारे कमाऊ बेटों की कमाई परिवार के सम्मिलित कोष में जाती है, ठीक वैसे ही बुद्धिशाली की अधिकांश कमाई राज्य की भलाई में काम आनी चाहिए।

आर्थिक समानता का सच्चा अर्थ है जगत् के सब मनुष्यों के पास एक समान संपत्ति का होना, यानी सबके पास इतनी संपत्ति का होना, जिससे वे अपनी कुदरती आवश्यकताएँ पूरी कर सकें। कुदरत ने ही एक आदमी का हाजमा अगर नाजुक बनाया हो और वह केवल पाँच ही तोला अन्न खा सके और दूसरे को बीस तोला अन्न खाने की आवश्यकता हो तो दोनों को अपनी-अपनी पाचन-शक्ति के अनुसार अन्न मिलना चाहिए। सारे समाज की रचना इस आदर्श के आधार पर होनी चाहिए। अहिंसक समाज को दूसरा आदर्श नहीं रखना चाहिए। पूर्ण आदर्श तक हम शायद नहीं पहुँच सकते, मगर उसे नजर में रखकर विधान बनाएँ और व्यवस्था करें। जिस हद तक इस आदर्श तक हम पहुँच सकेंगे, उसी हद तक सुख और संतोष प्राप्त करेंगे तथा उसी हद तक सामाजिक अहिंसा सिद्ध हुई कही जा सकेगी।

**आय की समानता**

अपनी बुद्धि को रुपए-आने-पाई में बदलने के बदले आप उसे देश की सेवा में लगाइए। यदि आप डॉक्टर हैं तो भारत में इतनी बीमारियाँ है कि आपके सारे चिकित्सा-कौशल की उसमें जरूरत है। अगर आप वकील हैं तो हिंदुस्तान में काफी मतभेद और झगड़े-टंटे हैं। अधिक झगड़े खड़े करने के बजाय आप उन झगड़ों को निपटाइए और मुकदमेबाजी बंद कीजिए। यदि आप इंजीनियर हैं तो हमारे गरीब लोगों की हैसियत और जरूरत के अनुसार स्वास्थ्यप्रद एवं शुद्ध हवावाले नमूनेदार मकान बनाइए। आपकी सीखी हुई कोई चीज ऐसी नहीं है, जिसका उपयोग न किया जा सके। (जिस भाई ने गांधीजी से यह प्रश्न पूछा था, वह एक चार्टर्ड एकाउंटेंट था। गांधीजी ने आगे उससे कहा था)—सब जगह कांग्रेस और उससे संबंधित संस्थाओं के हिसाब जाँचने के लिए हिसाब-परीक्षकों की सख्त जरूरत है। आप भारत में आ जाइए—मैं आपको काफी काम दूँगा और 4 आने रोज पारिश्रमिक भी दूँगा, जो भारत के लाखों लोगों की आमदनी से अवश्य ही बहुत ज्यादा है।

वकालत का पेशा करने का यह मतलब नहीं होना चाहिए कि एक देहाती बढ़ई या दूसरे कारीगर की मजदूरी से ज्यादा पैसा लिया जाए।

अगर भारत को स्वाधीनता का ऐसा आदर्श जीवन व्यतीत करना है जिससे संसार ईर्ष्या करे तो तमाम भंगियों, डॉक्टरों, वकीलों, शिक्षकों, व्यापारियों और दूसरे लोगों को दिन भर के प्रामाणिक काम का एक-सा वेतन या एक-सी मजदूरी मिलनी चाहिए। संभव है, भारतीय समाज यह ध्येय कभी सिद्ध न कर सके। परंतु यदि भारतवर्ष को

सुखी देश बनना है तो प्रत्येक भारतीय का कर्तव्य है कि वह इस लक्ष्य की ओर बढ़ने का प्रयत्न करे।



९

# संरक्षकता का सिद्धांत

**मा**न लीजिए कि विरासत या उद्योग-व्यवसाय के द्वारा मुझे प्रचुर संपत्ति मिल गई। तब मुझे यह जानना चाहिए कि वह सब संपत्ति मेरी नहीं है, बल्कि मेरा तो उस पर इतना ही अधिकार है कि जिस तरह दूसरे लाखों आदमी गुजर करते हैं, उसी तरह मैं भी इज्जत के साथ अपनी गुजर भर करूँ। मेरी शेष संपत्ति पर राष्ट्र का अधिकार है, और उसी के हितार्थ उसका उपयोग होना आवश्यक है। इस सिद्धांत का प्रतिपादन मैंने तब किया था जब तक कि जमीदारों और राजाओं की संपत्ति के संबंध में समाजवादी सिद्धांत देश के सामने आया था। समाजवादी इन सुविधा प्राप्त वर्गों को खत्म कर देना चाहते हैं, जबकि मैं यह चाहता हूँ कि वे (जमींदार और राजा-महाराजा) अपने लोभ और स्वामित्व की भावना को छोड़ दें और उन लोगों के समकक्ष बन जाएँ जो मेहनत करके रोटी कमाते हैं। मजदूरों को भी यह महसूस करना होगा कि मजदूर का अपने काम करने की शक्ति पर जितना अधिकार है, मालदार आदमी का अपनी संपत्ति पर उससे भी कम अधिकार है।

यह दूसरी बात है कि इस तरह के सच्चे ट्रस्टी कितने हो सकते हैं। अगर सिद्धांत ठीक हैं तो यह बात गौण है कि उनका पालन अनेक लोग कर सकते हैं या केवल एक ही आदमी कर सकता है। यह प्रश्न अंतर की श्रद्धा का है। अगर आप अहिंसा के सिद्धांत को स्वीकार करें, तो आपको उसके अनुसार आचरण करने की कोशिश करनी चाहिए, चाहे उसमें आपको सफलता मिले या असफलता। आप यह तो कह सकते हैं कि इस पर अमल करना कठिन है, लेकिन इस सिद्धांत में ऐसी कोई बात नहीं है, जिसके लिए यह कहा जा सके कि वह बुद्धिग्राह्य नहीं है।

आप कह सकते हैं कि ट्रस्टीशिप तो कानून-शास्त्र की एक कल्पनामात्र है, व्यवहार में उसका कहीं कोई अस्तित्व दिखाई नहीं पड़ता। लेकिन यदि लोग उस पर सतत विचार करें और उसे आचरण में उतारने की कोशिश भी करते रहें तो मनुष्य-जाति के जीवन की नियामक शक्ति के रूप में प्रेम आज जितना प्रभावशाली दिखाई देता है, उससे कहीं अधिक प्रभावशाली दिखाई पड़ेगा। बेशक पूर्ण ट्रस्टीशिप तो युक्लिड की बिंदु की व्याख्या की तरह एक कल्पना ही है और उतनी ही अप्राप्य भी है। लेकिन यदि उसके लिए कोशिश की जाए तो दुनिया में समानता की स्थापना की दिशा में हम दूसरे किसी उपाय से जितनी दूर तक जा सकते हैं, उसके बजाय इस उपाय से अधिक दूर तक जा सकेंगे।...मेरा दृढ़ विश्वास है कि यदि राज्य ने पूँजीवाद को हिंसा के द्वारा दबाने की कोशिश की, तो वह खुद ही हिंसा के जाल में फँस जाएगा और फिर कभी वह अहिंसा का विकास नहीं कर सकेगा। राज्य हिंसा का एक केंद्रित और संघटित रूप ही है। व्यक्ति में आत्मा होती है; परंतु चूँकि राज्य एक जड़ यंत्रमात्र है, इसलिए उसे हिंसा से कभी नहीं छुड़ाया जा सकता; क्योंकि हिंसा से ही तो उनका जन्म होता है, इसीलिए मैं ट्रस्टीशिप के सिद्धांत को तरजीह देता हूँ। यह डर हमेशा बना रहता है कि कहीं राज्य उन लोगों के खिलाफ, जो उससे मतभेद रखते हैं, बहुत ज्यादा हिंसा का उपयोग न करे। लोग यदि स्वेच्छा से ट्रस्टियों की तरह व्यवहार करने लगें तो मुझे सचमुच बड़ी खुशी होगी। लेकिन यदि वे ऐसा न करें तो मेरा खयाल है कि हमें राज्य के द्वारा भरसक कम हिंसा का आश्रय लेकर उनसे संपत्ति ले लेनी पड़ेगी।...(यही कारण है कि मैंने गोलमेज परिषद् में यह कहा था कि सभी निहित हितवालों की संपत्ति की जाँच होनी चाहिए और जहाँ आवश्यक मालूम हो न, वहाँ उनकी संपत्ति राज्य को...मुआवजा देकर या मुआवजा दिए बिना ही, जहाँ जैसा उचित हो, अपने हाथ में कर लेनी चाहिए।) व्यक्तिगत

तौर पर तो मैं यह चाहूँगा कि राज्य के हाथों में शक्ति का ज्यादा केंद्रीकरण न हो; उसके बजाय ट्रस्टीशिप की भावना का विस्तार हो; क्योंकि मेरी राय में राज्य की हिंसा की तुलना में वैयक्तिक मालिकी की हिंसा कम हानिकारक है। लेकिन यदि राज्य की मालिकी अनिवार्य ही हो तो मैं राज्य की कम-से-कम मालिकी की सिफारिशकरूँगा।

आजकल यह कहना एक फैशन हो गया है कि समाज को अहिंसा के आधार पर न तो संघटित किया जा सकता है और न चलाया जा सकता है। मैं इस कथन का विरोध करता हूँ। परिवार में जब पिता अपने पुत्र को अपराध करने पर थप्पड़ मार देता है तो पुत्र उसका बदला लेने की बात नहीं सोचता। वह अपने पिता की आज्ञा इसलिए स्वीकार कर लेता है कि इस थप्पड़ के पीछे वह अपने पिता के प्यार को आहत हुआ देखता है, इसलिए नहीं कि थप्पड़ उसे वैसा अपराध दुबारा करने से रोकता है। मेरी राय में समाज की व्यवस्था इस तरह होनी चाहिए; यह उसका एक छोटा रूप है। जो बात परिवार के लिए सही है, वही समाज के लिए भी सही है; क्योंकि समाज एक बड़ा परिवार ही है।

मेरी धारणा यह है कि अहिंसा केवल वैयक्तिक गुण नहीं है। वह एक सामाजिक गुण भी है और अन्य गुणों की तरह उसका भी विकास किया जाना चाहिए। यह तो मानना ही होगा कि समाज के पारस्परिक व्यवहारों का नियमन बहुत हद तक अहिंसा के द्वारा होता है। मैं इतना ही चाहता हूँ कि इस सिद्धांत का विशाल राष्ट्रीय और अंतरराष्ट्रीय क्षेत्र में भी विस्तार किया जाए।

मेरा ट्रस्टीशिप का सिद्धांत कोई ऐसी चीज नहीं है, जो काम निकालने के लिए आज गढ़ लिया गया हो। अपनी मंशा को छिपाने के लिए खड़ा किया गया आवरण तो वह हरगिज नहीं है। मेरा विश्वास है कि दूसरे सिद्धांत जब नहीं रहेंगे तब भी वह रहेगा। उसके पीछे तत्त्वज्ञान और धर्म के समर्थन का बल है। धन के मालिकों ने इस सिद्धांत के अनुसार आचरण नहीं किया है, इस बात से यह सिद्ध नहीं होता कि वह सिद्धांत झूठा है; इससे धन के मालिकों की कमजोरी ही सिद्ध होती है। अहिंसा के साथ किसी दूसरे सिद्धांत का मेल ही नहीं बैठता। अहिंसक मार्ग की खूबी यह है कि अन्यायी यदि अपना अन्याय दूर नहीं करता तो वह अपना नाश खुद ही कर डालता है; क्योंकि अहिंसक असहयोग के कारण या तो वह अपनी गलती देखने और सुधारने के लिए मजबूर हो जाता है या वह बिलकुल अकेला पड़ जाता है।

मैं इस मत के साथ निस्संकोच अपनी सम्मति प्रकट करता हूँ कि आमतौर पर धनवान् केवल धनवान् ही क्यों, बल्कि ज्यादातर लोग इस बात का विशेष विचार नहीं करते कि वे पैसा किस तरह कमाते हैं। अहिंसक उपाय का प्रयोग करते हुए हमारा यह विश्वास तो होना ही चाहिए कि कोई आदमी कितना ही पतित क्यों न हो, यदि उसका इलाज कुशलतापूर्वक और सहानुभूति के साथ किया जाए तो उसे सुधारा जा सकता है। हमें मनुष्यों में रहनेवाले दैवी अंश को प्रभावित करना चाहिए और अपेक्षा रखनी चाहिए कि उसका अनुकूल परिणाम निकलेगा। यदि समाज का हर एक सदस्य अपनी शक्तियों का उपयोग वैयक्तिक स्वार्थ साधने के लिए नहीं, बल्कि सबके कल्याण के लिए करे तो क्या इससे समाज की सुख-समृद्धि में वृद्धि नहीं होगी? हम ऐसी जड़ समानता का निर्माण नहीं करना चाहते, जिसमें कोई मनुष्य अपनी योग्यता का पूरा-पूरा उपयोग कर ही न सके। ऐसा समाज अंत में नष्ट हुए बिना नहीं रह सकता। इसलिए मेरी यह सलाह बिलकुल ठीक है कि धनवान् लोग चाहे करोड़ों रुपए कमाए (बेशक, ईमानदारी से), लेकिन उनका उद्देश्य वह सारा पैसा सबके कल्याण में समर्पित कर देने का होना चाहिए। 'तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा: ' मंत्र में असाधारण ज्ञान भरा पड़ा है। मौजूदा जीवन-पद्धति के स्थान पर, जिसमें हर एक आदमी पड़ोसी की परवाह किए बिना केवल अपने लिए ही जीता है, सर्व-कल्याणकारी नई जीवन-पद्धति का विकास

करना हो तो उसका सबसे निश्चित मार्ग यही है।



## १०

# स्वदेशी की भावना

स्वदेशी की भावना का अर्थ है—हमारी वह भावना, जो हमें दूर के क्षेत्र को छोड़कर अपने समीपवर्ती प्रदेश का ही उपयोग और सेवा करना सिखाती है। उदाहरण के लिए, इस परिभाषा के अनुसार, धर्म के संबंध में यह कहा जाएगा कि मुझे अपने पूर्वजों से प्राप्त धर्म का ही पालन करना चाहिए। अपने समीपवर्ती धार्मिक वातावरण का उपयोग इसी तरह हो सकेगा। यदि मैं उसमें दोष पाऊँ तो मुझे उन दोनों को दूर करके उसकी सेवा करनी चाहिए। इसी तरह राजनीति के क्षेत्र में मुझे स्थानीय संस्थाओं का उपयोग करना चाहिए और उनके जाने-माने दोषों को दूर करके उनकी सेवा करनी चाहिए। अर्थ के क्षेत्र में मुझे अपने पड़ोसियों द्वारा बनाई गई वस्तुओं का ही उपयोग करना चाहिए और उन उद्योगों की कमियाँ दूर करके, उन्हें ज्यादा संपूर्ण और सक्षम बनाकर, उनकी सेवा करनी चाहिए। मुझे लगता है कि यदि स्वदेशी की ऐसी भावना को व्यवहार में उतारा जाए, तो मानवता के स्वर्णयुग की अवतारणा की जा सकती है।

ऊपर स्वदेशी की जिन तीन शाखाओं का उल्लेख हुआ है, उन पर अब हम थोड़ा विचार करें। हिंदू धर्म उसकी बुनियाद में निहित इस स्वदेशी की भावना के कारण ही स्थितिशील और उसके फलस्वरूप अत्यंत शक्तिशाली बन गया। चूँकि वह दूसरे धर्मों के अनुयायियों को अपने दायरे में खींचने की न तो इच्छा ही रखता है और न प्रयत्न ही करता है, इसलिए वह सबसे ज्यादा सहिष्णु है और आज भी अपना विस्तार करने की वैसी ही योग्यता रखता है जैसी कि वह भूतकाल में दिखा चुका है। कुछ लोग ऐसा मानते हैं कि उसने बौद्ध धर्म को खदेड़कर भारत के बाहर निकाल दिया। यह धारणा गलत है। उलटे उसने बौद्ध धर्म को आत्मसात् कर लिया है। स्वदेशी की भावना के ही कारण हिंदू अपने धर्म का परिवर्तन करने से इनकार करता है। इसका यह अर्थ नहीं कि वह उसे सर्वश्रेष्ठ मानता है, लेकिन वह जानता है कि वह उसमें जरूरी सुधार कर सकता है और उसे संपूर्ण बना सकता है। और जो कुछ मैंने हिंदू धर्म के बारे में कहा है, वह सब मेरे विचार से दुनिया के दूसरे बड़े धर्मों के लिए भी सही है। अंतर केवल यह है कि हिंदू धर्म के लिए यह विशेष रूप से सही है। यहाँ मुझे एक बात कहनी है, भारत में काम करनेवाली मिशनरी संस्थाओं ने भारत के लिए बहुत कुछ किया है और अभी भी वे कर रही हैं तथा भारत इसके लिए उनका कृतज्ञ है। लेकिन मैंने जो कुछ कहा है, उसमें यदि कोई सत्य है तो क्या यह ज्यादा अच्छा न होगा कि वे धर्म-परिवर्तन का कार्य छोड़ दें और केवल परोपकार की ही प्रवृत्तियाँ जारी रखें? क्या इस तरह वे ईसाई धर्म के आंतरिक तत्त्व की अधिक सेवा नहीं करेंगी?

स्वदेशी की भावना की खोज करते हुए जब मैं देश की संस्थाओं पर नजर डालता हूँ तो मुझे ग्राम-पंचायतें बहुत ज्यादा आकर्षित करती हैं। भारत वस्तुत: प्रजातंत्र का उपासक देश है; वह प्रजातंत्र का उपासक है, इसीलिए वह उन सब चोटों को सह सका है, जो आज तक उस पर की गई हैं। राजाओं और नवाबों ने, वे भारतीय रहे हों या विदेशी, प्रजा से सिर्फ कर वसूल किया है; उसके सिवा प्रजा के साथ उनका कोई संपर्क शायद ही रहा है, और प्रजा ने राजा को उसका प्राप्य देकर अपना बाकी जीवन-व्यवहार अपनी इच्छा के अनुसार चलाया है। वर्ण और जातियों का विशाल संघटन न केवल समाज की धार्मिक आवश्यकताएँ पूरी करता था, बल्कि उसकी राजनीतिक आवश्यकताओं की पूर्ति भी करता था। गाँववाले अपना आंतरिक शक्ति कामकाज जाति-संघटन के द्वारा चलाते थे और उसी के द्वारा वे राजकीय शक्ति के अत्याचारों का भी मुकाबला करते थे। जाति-संघटन के द्वारा अपनी

संघटन-शक्ति का ऐसा अच्छा परिचय जिस राष्ट्र ने दिया है, उसकी संघटन-शक्ति की क्षमता से इनकार नहीं किया जा सकता। आप हरिद्वार के कुंभ मेले को देखें!...आपको पता चल जाएगा कि जो संघटन लगभग अनायास ही लाखों तीर्थयात्रियों की व्यवस्था कर सकता है, वह कितना कौशलपूर्ण होगा! फिर भी यह कहने की फैशन हो गई है कि हम लोगों में संघटन की योग्यता नहीं है। हाँ, यह बात उनके बारे में अमुक हद तक सही हो सकती है, जो नई परंपराओं में पले और बड़े हुए हैं।

स्वदेशी की भावना से हट जाने के कारण हमें भयंकर विघ्न-बाधाओं से गुजरना पड़ा है। हम शिक्षित वर्ग के लोगों को अपनी शिक्षा विदेशी भाषा के माध्यम से मिली है। इसलिए आम जनता को हम तनिक भी प्रभावित नहीं कर सके हैं। हम लोगों का प्रतिनिधित्व करना चाहते हैं, पर हम उसमें असफल सिद्ध होते हैं। वे किसी अंग्रेज अधिकारी को जितना जानते-पहचानते हैं, उससे अधिक हमें नहीं जानते-पहचानते। उनके दिल में क्या है, इसे न अंग्रेज शासक जानते हैं, न लोग। उनकी आकांक्षाएँ हमारी आकांक्षाएँ नहीं हैं। इसीलिए हमारा और उनका संबंध-सूत्र टूट-सा गया है। हम प्रजा का संघटन करने में असफल सिद्ध हुए हैं, यह बात सच नहीं है; सच बात यह है कि प्रतिनिधियों में और प्रजा में आपस का नाता ही नहीं है। अगर पिछले पचास वर्षों में हमें अपनी ही भाषाओं के माध्यम से शिक्षा मिली होती, तो हमारे बड़े-बूढ़े, घर के नौकर और पड़ोसी, सब हमारे उस ज्ञान में हिस्सा लेते। बोस और राय जैसे वैज्ञानिकों के आविष्कार रामायण और महाभारत की तरह ही हर एक घर में प्रवेश कर जाते। आज तो स्थिति ऐसी है कि जनता के लिए ये आविष्कार विदेशी वैज्ञानिकों द्वारा किए गए आविष्कारों जैसे ही हैं। यदि विविध पाठ्य-विषयों की शिक्षा देशी भाषाओं द्वारा दी गई होती, तो मैं यह कहने का साहस करता हूँ कि हमारी ये भाषाएँ आश्चर्यजनक रूप में समृद्ध बन गई होतीं, गाँवों की स्वच्छता आदि के सवाल वर्षों पहले हल हो गए होते, ग्राम-पंचायतें जीवित शक्ति के रूप में काम कर रही होतीं, भारत को जैसा स्वराज्य चाहिए वैसा स्वराज्य वह भोगता होता और उसे अपनी पुनीत भूमि पर संघटित हत्या का अपमानकारी दृश्य न देखना पड़ता। खैर, अभी भी अवसर है कि हम अपनी भूलें सुधार लें।

अब हम स्वदेशी की अंतिम शाखा पर विचार करें। यहाँ भी जनता की अधिकांश गरीबी का कारण यह है कि आर्थिक और औद्योगिक जीवन में हमने स्वदेशी का नियम भंग किया है। अगर भारत में व्यापार की कोई भी वस्तु विदेशों से न लाई गई होती तो हमारी भूमि में दूध और शहद की नदियाँ बहती होतीं। लेकिन यह तो होना नहीं था। हमें लोभ था और इंग्लैंड को भी लोभ था। इंग्लैंड और भारत का संबंध स्पष्टतया गलती पर आधारित था, लेकिन यहाँ रहने में वह गलती नहीं कर रहा है। यहाँ रहने में उसकी घोषित नीति यह है कि वह भारत को अपनी संपत्ति नहीं मानता। वह उसे जनता की धरोहर के रूप में उसी के भले के लिए अपने पास रख रहा है। अगर यह सही है तो लंकाशायर को भारत में व्यापार करने का लोभ छोड़ देना चाहिए। और यदि स्वदेशी का सिद्धांत सही है, तो इसके कारण लंकाशायर की कोई हानि नहीं होगी। अलबत्ता, शुरू में कुछ समय के लिए उसे कुछ अटपटा-सा लगेगा। मैं स्वदेशी को बदला लेने के लिए चलाया जाने वाला बहिष्कार-आंदोलन नहीं मानता। मैं उसे ऐसा धार्मिक सिद्धांत मानता हूँ, जिसका पालन सब लोगों को करना चाहिए। मैं अर्थशास्त्री नहीं हूँ, लेकिन मैंने ऐसी कुछ किताबें पढ़ी हैं, जिनमें बतलाया गया है कि इंग्लैंड आसानी से अपनी सारी जरूरतें खुद पैदा करने वाला आत्मनिर्भर देश बन सकता था। हो सकता है कि यह बात हास्यास्पद हो; और वह सच नहीं हो सकती, इसका सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि इंग्लैंड दुनिया के उन देशों में है, जो बाहर से सबसे ज्यादा माल आयात करते हैं। लेकिन जब तक भारत अपने जीवन का उत्तम निर्वाह करने योग्य नहीं हो जाता तब तक उससे यह आशा नहीं की जा सकती कि वह लंकाशायर के अथवा किसी दूसरे देश के लिए जिए। और वह अपने जीवन का उत्तम निर्वाह तभी कर

सकता है जब वह अपने प्रयत्न से या दूसरों की मदद लेकर अपनी आवश्यकता की सारी वस्तुएँ अपनी ही सीमा में उत्पन्न करने लगे। उसे नाशकारी प्रतिस्पर्धा के उस चक्कर में नहीं पड़ना चाहिए, जो अपसी लड़ाई-झगड़ों, ईर्ष्या और अन्य अनेक बुराइयों को जन्म देता है। लेकिन उसके बड़े सेठों और करोड़पतियों को इस विश्वव्यापी प्रतिस्पर्धा में पड़ने से कौन रोकेगा? कानून तो निश्चय ही ऐसा नहीं कर सकता। लेकिन लोकमत का बल और समुचित शिक्षा अवश्य इस दिशा में बहुत कुछ कर सकते हैं। हथकरघा उद्योग लगभग मरने की स्थिति में है। अपनी यात्राओं में मैंने भरसक ज्यादा-से-ज्यादा बुनकरों से मिलने और उनकी कठिनाइयाँ समझने की कोशिश की और मुझे यह देखकर हार्दिक दु:ख हुआ कि किस तरह अनेक बुनकर परिवारों को यह उद्योग—जो किसी समय उन्नति पर था और सम्मानस्पद माना जाता था—छोड़ देना पड़ा है।

अगर हम स्वदेशी के सिद्धांत का पालन करें तो हमारा और आपका यह कर्तव्य होगा कि हम उन बेरोजगार पड़ोसियों को ढूँढ़ें, जो हमारी आवश्यकता की वस्तुएँ हमें दे सकते हों; और यदि वे इन वस्तुओं को बनाना न जानते हों तो उन्हें हम उनकी प्रक्रिया सिखाएँ। ऐसा हो तो भारत का हर एक गाँव लगभग एक स्वाश्रयी और स्वयंपूर्ण इकाई बन जाए। दूसरे गाँवों के साथ वह ऐसी कुछ वस्तुओं का आदान-प्रदान जरूर करेगा, जिन्हें वह खुद अपनी सीमा में पैदा नहीं कर सकता। मुमकिन है, कुछ लोगों को यह बात व्यर्थ मालूम हो। उन लोगों से मैं कहूँगा कि भारत एक विचित्र देश है। कोई दयालु मुसलमान शुद्ध पानी पिलाने के लिए तैयार हो तो भी हजारों परंपरावादी हिंदू ऐसे हैं, जो प्यास से अपना गला सूखने देंगे, लेकिन मुसलमान के हाथ का पानी नहीं पीएँगे। यह बात अर्थहीन तो है, लेकिन इस देश में वह होती है। इसी तरह इन लोगों को एक बार एक निश्चय करा दिया जाए कि धर्म के अनुसार उन्हें भारत में ही बने हुए कपड़े पहनने चाहिए और भारत में ही पैदा हुआ अन्न खाना चाहिए तो फिर वे कोई दूसरे कपड़े पहनने या दूसरा अन्न खाने से इनकार कर देंगे।

भगवद्गीता का एक श्लोक है, जिसमें कहा गया है कि सामान्य जन श्रेष्ठ जनों का अनुकरण करते हैं। स्वदेशी का व्रत लेने पर कुछ समय तक असुविधाएँ तो भोगनी पड़ेंगी, लेकिन उन असुविधाओं के बावजूद यदि समाज के विचारशील व्यक्ति स्वदेशी का व्रत अपना लें तो हम उन अनेक बुराइयों का निवारण कर सकते हैं जिनसे हम पीड़ित हैं। मैं कानून द्वारा किए जाने वाले हस्तक्षेप को, फिर वह जीवन के किसी भी विभाग में क्यों न किया जाए, बिलकुल नापसंद करता हूँ। उसके समर्थन में ज्यादा-से-ज्यादा यही कहा जा सकता है कि दूसरी बुराई की तुलना में वह कम बुरी है। लेकिन अपनी इस नापसंदगी के बावजूद मैं माल पर सख्त आयात कर लगाने की बात न सिर्फ सह लूँगा, बल्कि मैं चाहूँगा कि ऐसा किया जाए। नटाल एक ब्रिटिश उपनिवेश है, किंतु उसने एक-दूसरे ब्रिटिश उपनिवेश मॉरीशस से आने वाली शक्कर पर काफी कर लगाया था और इस तरह अपनी शक्कर की रक्षा की थी। इंग्लैंड ने भारत पर मुक्त व्यापार की नीति लादकर भारत के प्रति बड़ा अन्याय किया है। यह नीति इंग्लैंड के लिए आहार की तरह पोषक सिद्ध हुई होगी, किंतु भारत के लिए तो वह जहर ही साबित हुई है।

कहा जाता है कि भारत कम-से-कम आर्थिक जीवन में तो स्वदेशी के नियम का आचरण नहीं कर सकता। जो लोग यह दलील देते हैं, वे स्वदेशी को जीवन के एक अनिवार्य सिद्धांत के रूप में नहीं मानते। उनके लिए वह महज देशसेवा का कार्य है, जो अगर उसमें आत्म-निग्रह करना पड़ता हो तो छोड़ा भी जा सकता है। जैसाकि ऊपर बताया गया, स्वदेशी एक धार्मिक नियम है, जिसका पालन उससे होने वाले सारे शारीरिक कष्टों के बावजूद होना ही चाहिए। स्वदेशी का सच्चा प्रेम हो तो सुई या पिन जैसी चीजों का अभाव क्योंकि वे भारत में नहीं बनती हैं—भय का कारण नहीं होना चाहिए। स्वदेशी का व्रत लेनेवाला ऐसी सैकड़ों चीजों के बिना ही अपना काम चलाना सीख लेगा, जिन्हें आज वह अपने लिए जरूरी समझता है। फिर यह बात भी तो है कि जो लोग स्वदेशी को असंभव

कहकर टाल देना चाहते हैं, वे यह भूल जाते हैं कि स्वदेशी आखिर एक आदर्श है, जिसे सतत प्रयत्न द्वारा प्राप्त करना है। और यदि फिलहाल हम इस नियम को अमुक वस्तुओं तक ही मर्यादित रखें और जो वस्तुएँ देश में प्राप्य नहीं हैं, उनका उपयोग जारी रखें तो भी हम अपने आदर्श की दिशा में बढ़ते रह सकते हैं।

अंत में मुझे स्वदेशी के खिलाफ उठाए जाने वाले एक अन्य आक्षेप पर और विचार करना है। आक्षेपकारों का कहना है कि वह एक अत्यंत स्वार्थपूर्ण सिद्धांत है और सभ्य जनों की मानी हुई नीति में उसका कोई स्थान नहीं हो सकता। वे समझते हैं कि स्वदेशी का पालन तो असभ्यता के युग की ओर लौटने जैसा होगा। मैं यहाँ इस कथन का विस्तृत विश्लेषण नहीं कर सकता। किंतु मैं यह कहूँगा कि नम्रता और प्रेम के नियमों के साथ एकमात्र स्वदेशी का ही मेल बैठ सकता है। यदि मैं अपने परिवार की भी यथोचित सेवा नहीं कर पाता हूँ तो उस हालत में मेरा संपूर्ण भारत की सेवा का विचार करना दुरभिमान ही कहा जाएगा। उस हालत में तो यही अच्छा होगा कि मैं अपना प्रयत्न परिवार की सेवा पर ही केंद्रित करूँ और ऐसा समझूँ कि परिवार की सेवा द्वारा मैं पूरे देश की या यों कहो कि पूरी मानवजाति की सेवा कर रहा हूँ। नम्रता और प्रेम इसी में है। कार्य का मूल्य उसके प्रेरक हेतु से निश्चित होता है। परिवार की सेवा मैं उससे दूसरों को होने वाले कष्टों की परवाह किए बिना भी कर सकता हूँ। उदाहरण के लिए, हम लोगों से जबरदस्ती उनका पैसा छीनने का पेशा अख्तियार कर सकते हैं। उसके द्वारा हम धनवान् बनकर परिवार की अनेक अनुचित माँगें पूरी कर सकते हैं। लेकिन यदि हम ऐसा करें तो उससे न तो परिवार की सेवा होगी और न राज्य की। परिवार की सेवा का दूसरा तरीका यह होगा कि मैं इस बात को समझ लूँ कि भगवान् ने मुझे अपने आश्रितों के पोषण के लिए हाथ-पाँव दिए हैं और मुझे उनसे काम लेना चाहिए। ऐसा हो तो मैं एकदम अपना और जिनसे मेरा सीधा संबंध है, उनका जीवन सादा बनाने में लग जाऊँगा। यदि मैं ऐसा करूँ तो अपने परिवार की भी सेवा करूँगा और किसी दूसरे की कोई हानि भी नहीं करूँगा। अगर हर एक आदमी यह जीवन-पद्धति अपना ले तो एकदम आदर्श स्थिति का निर्माण हो जाए। सब लोग उस स्थिति को एक साथ नहीं प्राप्त करेंगे। लेकिन जिन लोगों ने इस बात को समझ लिया है और इसलिए जो उसे अपने आचरण में उतारेंगे, वे स्पष्टत: उस शुभ दिन को निकट लाने में बड़ी मदद करेंगे। जीवन की इस योजना में मैं केवल भारत की ही सेवा करता दिखाई देता हूँ, फिर भी मैं किसी दूसरे देश को हानि नहीं पहुँचाता। मेरी देशभक्ति वर्जनशील भी है और ग्रहणशील भी है। वह वर्जनशील इस अर्थ में है कि मैं अत्यंत नम्रतापूर्वक अपना ध्यान अपनी जन्मभूमि पर ही केंद्रित करता हूँ और ग्रहणशील इस अर्थ में है कि मेरी सेवा में प्रतिस्पर्धा या विरोध की भावना बिलकुल नहीं है। ''अपनी संपत्ति का उपयोग इस तरह करो कि उससे तुम्हारे पड़ोसी को कोई कष्ट न हो''—यह केवल कानून का सिद्धांत नहीं, परंतु एक महान् जीवन-सिद्धांत भी है। वह अहिंसा या प्रेम के समुचित पालन की कुंजी है।

स्वदेशी धर्म को जाननेवाला और उसका पालन करनेवाला अपने कुएँ में डूब नहीं जाएगा। जो वस्तु अपने देश में नहीं बन सकती या बड़ी कठिनाई से बन सकती है, उसे विदेशों के प्रति द्वेष रखने के कारण यदि वह बनाने लगे तो स्वदेशी धर्म नहीं होगा। स्वदेशी धर्म का पालन करनेवाला मनुष्य विदेशियों से कभी द्वेष करेगा ही नहीं। अर्थात् पूर्ण स्वदेशी धर्म में किसी के प्रति द्वेष की गुंजाइश ही नहीं है। वह संकुचित नहीं, विशाल और उदार धर्म है। वह प्रेम से, अहिंसा से उत्पन्न हुआ सुंदर धर्म है।



# ११

# स्वावलंबन और सहयोग

मेरी कल्पना की व्यवस्था की बुनियाद सत्य और अहिंसा है। हमारा प्रथम कर्तव्य यह है कि हमें समाज पर भार नहीं बनना चाहिए, अर्थात् हमें स्वावलंबी होना चाहिए। इस दृष्टि से स्वयं स्वावलंबन एक प्रकार की सेवा है। स्वावलंबी बन जाने के पश्चात् अपना फालतू समय दूसरों की सेवा में लगाएँगे। अगर सब लोग स्वावलंबी बन जाएँ तो किसी को कष्ट नहीं होगा। ऐसी स्थिति में किसी की सेवा करने की जरूरत नहीं रहेगी। परंतु हम अभी तक उस स्थिति में नहीं पहुँचे हैं, इसलिए हमें समाज-सेवा का विचार करना पड़ता है। हम पूर्ण स्वावलंबन प्राप्त करने में सफल हो जाएँ तो भी चूँकि मनुष्य सामाजिक प्राणी है, इसलिए हमें किसी-न-किसी रूप में सेवा स्वीकार करनी होगी। अर्थात् मनुष्य जितना स्वावलंबी है उतना ही वह परस्परावलंबी है। जब समाज को सुव्यवस्थित रखने के लिए परावलंबन आवश्यक होता है तब वह परावलंबन नहीं रह जाता, बल्कि सहयोग हो जाता है। सहयोग में मिठास है। जो सहयोग करते हैं, उनमें कोई सबल या कोई निर्बल नहीं होता। सब कोई समान होते हैं। परावलंबन में लाचारी महसूस होती है। किसी परिवार के लोग जितने परस्परावलंबी होते हैं, उतने ही स्वावलंबी होते हैं। मेरे-तेरे की कोई भावना उनमें नहीं होती। सब सहयोगी होते हैं। इसी प्रकार जब हम समाज, राष्ट्र या सारी मानवजाति को परिवार मान लेते हैं तब भी सब मनुष्य सहयोगी बन जाते हैं। यदि हम ऐसे सहयोग के एक चित्र की कल्पना कर सकें तो हमें पता चलेगा कि निर्जीव यंत्र के सहारे की हमें जरूरत नहीं है। यंत्रों का अधिक-से-अधिक उपयोग करने के बजाय हम उनका कम-से-कम उपयोग करके काम चला लेंगे; और उसी में समाज की सच्ची सुरक्षितता और आत्मरक्षा निहित है।

मेरी स्वावलंबन की कल्पना इतनी ही है कि वस्त्र, अनाज आदि बुनियादी जरूरतों को ग्रामवासी अपने यहीं पैदा कर लें। इसी को हम स्वावलंबन कहेंगे। लेकिन इसका भी अनर्थ होना संभव है, इसलिए इस चीज को अच्छी तरह समझ लेना चाहिए। स्वावलंबन का अर्थ कूपमंडूकता नहीं है। स्वावलंबी बनने का अर्थ पूर्णतया स्वयंपूर्ण बनना नहीं है। किसी भी हालत में हम सभी चीजें पैदा कर भी नहीं सकते और न हमें करना है। हमको तो पूर्ण स्वावलंबन के नजदीक पहुँचना है। जो चीजें हम पैदा नहीं कर सकते, उन्हें पाने के लिए उनके बदले में देने को हमें अपनी आवश्यकता से अधिक चीजें पैदा करनी ही होंगी।

आदर्श तो बेशक यही है कि हर एक परिवार की जैसे अपनी जमीन होती है, वह अपना अन्न पैदा करता, पकाता और खाता है, ठीक वैसे ही वह अपनी रुई उगाए, सूत काते, उसे बुने और कपड़ा पहने।

अन्न के बारे में मैं कहूँगा कि हमारे पास उपजाऊ जमीन की कमी नहीं है, सिंचाई के लिए काफी पानी है और काम करने के लिए काफी आदमी हैं। फिर अनाज की कमी क्यों होनी चाहिए?...जनता को अपने आप पर निर्भर रहने का पाठ पढ़ना चाहिए। एक बार जब लोग यह समझ लेंगे कि उन्हें अपने पाँवों पर खड़े रहना है तो सारे वातावरण में एक बिजली-सी दौड़ जाएगी।

हिंदुस्तान अपनी जरूरत से ज्यादा कपास पैदा करता है। लोगों को खुद सूत कातना और उसका कपड़ा बुनना चाहिए। लोगों को अपनी खादी खुद तैयार करनी चाहिए। एक बार लोग अपना अनाज और कपड़ा खुद उत्पन्न करने लगे कि उनका सारा दृष्टिकोण ही बदल जाएगा।

स्वयंपूर्णता एक बड़ा शब्द है।...अगर गाँव अपनी प्राथमिक आवश्यकताओं के लिए स्वावलंबी न बने और

आपसी मतभेदों तथा बीमारियों वगैरह के कारण उत्पन्न होने वाली आंतरिक अशांति से और चोरों व लुटेरों के बाहरी उपद्रवों से बचने के लिए अपने पैरों पर खड़े न हुए तो उनकी हस्ती खतरे में पड़ जाएगी, वे मिट जाएँगे। अतएव स्वावलंबन का मतलब तो यह है कि लोग कपास से लेकर कपड़ा बनाने तक की सभी क्रियाएँ सीख लें, अनाज की मौसमी फसलें खड़ी करें और मवेशियों के लिए घास-चारे का प्रबंध कर लें। अगर यह नहीं हुआ तो भूखों मरने की नौबत आएगी और अपने पैरों पर खड़े होने का मतलब है, लोग सामूहिक रूप से संगठित हों, अपने आपसी झगड़ों को गाँव के समझदार आदमियों की पंचायतों द्वारा निपटाने का प्रबंध करें और गाँव की सफाई, आरोग्य और साधारण बीमारियों के उपचार की सामूहिक व्यवस्था कर लें। इसके लिए केवल व्यक्तिगत प्रयत्नों से काम नहीं चलेगा। और सबसे बड़ी बात तो यह है कि गाँवों को चोरों और डाकुओं से सुरक्षित रखने के लिए गाँववालों में संयुक्त प्रयत्नों द्वारा आत्मविश्वास की भावना पैदा करनी होगी। सामुदायिक अहिंसा इसका सर्वोत्तम उपाय है। लेकिन यदि कार्यकर्ताओं को अहिंसा का मार्ग स्पष्ट न दिखाई पड़े, तो उन्हें हिंसा द्वारा सामूहिक आत्मरक्षा का संगठन करने में झिझकना नहीं चाहिए।

स्वयं कातने वालों द्वारा या लगभग हर गाँव में कपास उत्पन्न किए बिना स्वावलंबी खादी कभी सफल नहीं होगी। इसका अर्थ यह है कि जहाँ तक स्वावलंबी खादी का संबंध है, कम-से-कम वहाँ तक कपास की खेती को विकेंद्रित किया जाए। इसके लिए जिन गाँवों की सेवा की जाए, उनकी जनगणना की हमें जरूरत होगी; क्योंकि प्रत्येक कातने या बुनने वाले के पास (छोटा सा भी) जमीन का ऐसा टुकड़ा नहीं है, जहाँ वह कपास पैदा कर सके। स्वावलंबी खादी ही एक ऐसी योजना है, जिसके लिए चरखा-संघ का अस्तित्व उचित माना जा सकता है। यह ऐसा क्षेत्र है, जिसमें संघ ने किसी उल्लेखनीय पैमाने पर अभी तक कोई काम नहीं किया है।

ईश्वर की सृष्टि का जो भाग हमारे निकट से निकट हो और जिसे हम अधिक-से-अधिक जानते हों, उसी की हम ठीक सेवा कर सकते हैं। हम अपने निकट के पड़ोसी से इसका आरंभ कर सकते हैं। हमें केवल अपना आँगन ही साफ करके संतोष न मान लेना चाहिए, बल्कि हमारे पड़ोसी का आँगन भी साफ रहे, इसकी चिंता रखनी चाहिए। हम अपने परिवार की सेवा करें, लेकिन परिवार के लिए गाँव का नुकसान न होने दें। हमारा अपना सम्मान गाँव के सम्मान में ही समाया हुआ है। लेकिन हममें से हर एक को अपनी मर्यादा समझ लेनी चाहिए। जिस जगत् में हम रहते हैं, उसके संबंध में अपने ज्ञान से हमारी सेवाशक्ति की मर्यादा अपने आप बँध जाती है। लेकिन यह बात मैं सरल से सरल भाषा में रखूँ। हमें अपने निकट के पड़ोसी के बारे में अधिक सोचना चाहिए और अपने बारे में कम सोचना चाहिए। अपने आँगन का कूड़ा-कचरा पड़ोसी के आँगन में डाल देना मानवजाति की सेवा नहीं बल्कि कुसेवा है। हम अपने पड़ोसी की सेवा से ही आरंभ करें।

खेती के बारे में हमें इस बात का पूरा प्रयत्न करना होगा कि जमीन के और अधिक टुकड़े न होने पाएँ। गाँव के लोगों को हमें मिल-जुलकर सहयोग से खेती करने के लिए प्रोत्साहित करना होगा।

सहयोग से गाँव अपने लिए कपास पैदा कर सकता है। अगर ऐसा किया जाए तो यह समझना आसान है कि कीमत या टिकाऊपन में इस तरह तैयार किए गए कपड़े की बराबरी कोई बाहर से मँगाया गया कपड़ा नहीं कर सकता। इस प्रक्रिया में शक्ति का अधिक-से-अधिक संचय होता है।

हम यह भी न भूल जाएँ कि पशु और मनुष्य में यही भेद है कि मनुष्य सामाजिक प्रकृतिवाला प्राणी है। अगर उसे स्वाधीन होने का विशेधाधिकार प्राप्त हुआ है तो परस्पराधीन होना भी उसका कर्तव्य है। कोई अहंकारी मनुष्य ही सबसे स्वाधीन और स्वयंपूर्ण होने का दावा कर सकता है।...हमारे गाँवों की इस प्रकार पुनर्रचना करना संभव है, जिससे अलग-अलग ग्रामवासी तो नहीं, परंतु समूचे गाँव मिलकर अपनी कपड़े की जरूरतों के मामले में

आत्मनिर्भर हो जाएँ।

पिछले वर्ष (१९२५) मद्रास में एक सहयोगी मंडल के सामने भाषण देते हुए मैंने कहा था कि हाथ-कताई के द्वारा मैं संसार में सबसे बड़ा सहयोगी मंडल स्थापित करना चाहता हूँ। मेरा यह दावा गलत नहीं है; उसमें महत्त्वाकांक्षा हो सकती है। यह दावा इसलिए गलत नहीं है कि यदि करोड़ों लोग इसमें सहयोग न करें तो हाथ-कताई का जो उद्देश्य है, वह सफल हो ही नहीं सकता।

किसी भी एक केंद्र के कार्य को लें। मुख्य कार्यालय में कातनेवालों के लिए कपास इकट्ठा किया जाता है। शायद उसी मुख्य स्थान पर बिनौले निकालनेवाले कपास में से बिनौले निकालते हैं। फिर वह धुनकों को दिया जाता है, ताकि वे उसकी पूनियाँ बना दें। अब यह कपास कातनेवालों में बाँटने के लिए तैयार हो गया। वे प्रति सप्ताह अपना कता हुआ सूत लेकर आते हैं और बदले में नई पूनियाँ व अपनी मजदूरी ले जाते हैं। इस प्रकार जो सूत मिलता है, वह जुलाहों को बुनने के लिए दिया जाता है और वे उसकी खादी बुनकर बेचने के लिए केंद्र को लौटा देते हैं। यह खादी अब पहनने वालों को जनसमाज को बेच दी जाती है। इस प्रकार मुख्य कार्यालय को जात-पाँत, रंग और धर्म का विचार किए बिना असंख्य मनुष्यों के साथ सदा जीवंत संपर्क में रहना पड़ता है। क्योंकि मुख्य कार्यालय को कोई नफा या ब्याज नहीं बाँटना पड़ता है और न भूखों और गरीबों की चिंता के सिवा किसी और बात की चिंता करनी पड़ती है। मुख्य कार्यालय को उपयोगी बनने के लिए सब प्रकार से शुद्ध रहना चाहिए। उसमें और इस बड़े संगठन के दूसरे अंगों में केवल शुद्ध आध्यात्मिक और नैतिक बंधन ही होता है। इसलिए कताई का केंद्र तो एक सहयोगी मंडल है और उसके सदस्य हैं बिनौला निकालनेवाले, रुई धुननेवाले, सूत कातनेवाले, कपड़ा बुननेवाले और खादी खरीदनेवाले। ये सब आपस की सदिच्छा और सेवाभाव के एक सामान्य बंधन में बँधे होते हैं।

सहकारी आंदोलन की सफलता का रहस्य यह है कि उसके सदस्य बहुत ईमानदार हों, वे सहकारी काम के लाभों को समझते हों और उनके सामने एक निश्‍चित ध्येय हो। इसलिए सिर्फ थोड़ा रुपया इकट्ठा करके और हिस्सों या शेयरों पर मनमाना ब्याज लेकर रुपया कमाने की गरज से सहकारी मंडल खड़ा करना अच्छी बात नहीं; लेकिन सहकारी पद्धति से खेती करना या डेरी चलाना सचमुच एक अच्छी चीज है, जिससे देश की तरक्की होगी। इसी तरह की कई बातें की जा सकती हैं। मैं नहीं जानता कि...ये सब सोसाइटियाँ किस प्रकार की हैं! क्या उनके पास ईमानदार इंस्पेक्टर हैं, जो अपना काम ठीक तरह समझते हों? जहाँ प्रबंध करनेवाले ईमानदार नहीं थे और ध्येय भी स्पष्ट नहीं था, वहाँ इस प्रकार के आंदोलन से प्रायः नुकसान नहीं है।

❑

# १२

# पंचायत राज

## आजादी के पहले पंचायतें

'पंचायत' हमारा बड़ा पुराना और सुंदर शब्द है; उसके साथ प्राचीनता की मिठास जुड़ी हुई है। उसका शाब्दिक अर्थ है—गाँव के लोगों द्वारा चुने हुए पाँच आदमियों की सभा। यह शब्द उस पद्धति का सूचक है, जिसके द्वारा भारत के असंख्य ग्राम-लोक राज्यों का शासन चलता था। लेकिन ब्रिटिश सरकार ने महसूल वसूल करने की अपनी कठोर पद्धति से इन प्राचीन लोकराज्यों का लगभग नाश ही कर डाला है। वे इस महसूल-वसूली के आघात को सह नहीं सके। अब कांग्रेस-जन गाँव के बड़े-बूढ़ों को दीवानी और फौजदारी न्याय की सत्ता देकर इस पद्धति को पुनर्जीवित करने का अधूरा प्रयत्न कर रहे हैं। यह प्रयत्न पहले-पहल १९२१ में किया गया था, लेकिन वह असफल रहा। अब वह दुबारा किया जा रहा है। लेकिन अगर वह व्यवस्थित और सुंदर ढंग से। मैं वैज्ञानिक तरीके से नहीं कहूँगा। नहीं किया गया तो फिर असफल रहेगा।

नैनीताल में मुझे बताया गया कि संयुक्त प्रांत (उत्तर प्रदेश) की कुछ जगहों में स्त्री के साथ होने वाले बलात्कार के मामले भी तथाकथित पंचायतें ही चलाती हैं। मैंने अज्ञान या पक्षपातवाली पंचायतों द्वारा दिए गए कुछ बेतुके और ऊटपटाँग फैसलों के बारे में भी सुना। अगर यह सब सच है तो बुरा है। ऐसी अनियमित और नियम-विरुद्ध काम करनेवाली पंचायतें अपने ही बोझ से दबकर खत्म हो जाएँगी। इसलिए मैं ग्रामसेवकों के मार्गदर्शन के लिए नीचे के नियम सुझाता हूँ—

(१) प्रांतीय कांग्रेस कमेटी की लिखित इजाजत बिना कोई पंचायत कायम न की जाए।

(२) कोई भी पंचायत पहले-पहल ढिंढोरा पिटवाकर बुलाई गई सार्वजनिक सभा में चुनी जानी चाहिए।

(३) तहसील कमेटी द्वारा उसकी सिफारिश की जानी चाहिए।

(४) ऐसी पंचायत को फौजदारी मुकदमे चलाने का अधिकार नहीं होना चाहिए।

(५) वह दीवानी मुकदमे चला सकती है, अगर दोनों पक्ष अपने झगड़े पंचायत के सामने रखें।

(६) किसी को पंचायत के सामने अपनी कोई बात रखने के लिए मजबूर न किया जाए।

(७) किसी पंचायत को जुर्माना करने की सत्ता नहीं होनी चाहिए; उसके दीवानी फैसलों के पीछे एकमात्र बल उसकी नैतिक सत्ता, कड़ी निष्पक्षता और संबंधित पक्षों का स्वेच्छापूर्वक आज्ञा-पालन ही है।

(८) अपराध करनेवालों का कुछ समय के लिए सामाजिक या दूसरी तरह का बहिष्कार नहीं होना चाहिए।

(९) हर एक पंचायत से यह आशा रखी जाएगी कि वह :

(क) अपने गाँव के लड़के-लड़कियों की शिक्षा की ओर ध्यान दे।

(ख) गाँव की सफाई का ध्यान रखे।

(ग) गाँव की दवा-दारू की जरूरत पूरी करें।

(घ) गाँव के कुओं या तालाबों की रक्षा और सफाई का काम देखे।

(ङ) तथाकथित अस्पृश्यों की उन्नति और दैनिक आवश्यकताएँ पूरी करने का प्रयत्न करें।

(१०) जो पंचायत बिना किसी सही कारण के अपने चुनाव के छह महीने के भीतर नियम-९ में बताई गई शर्तें पूरी न करे, या दूसरी तरह से गाँववालों की सद्भावन खो दे, या प्रांतीय कांग्रेस कमेटी को उचित मालूम होने वाले किसी

कारण से निंदा की पात्र ठहरे तो उसे तोड़ दिया जाए और उसकी जगह पर दूसरी पंचायत चुन ली जाए।

शुरू-शुरू में यह जरूरी है कि पंचायत को जुर्माना करने या किसी का सामाजिक बहिष्कार करने की सत्ता न दी जाए; गाँवों में सामाजिक बहिष्कार अज्ञान या अविवेकी लोगों के हाथ में एक खतरनाक हथियार सिद्ध हुआ है। जुर्माना करने का अधिकार भी हानिकारक सिद्ध हो सकता है और अपने उद्देश्य को नष्ट कर सकता है। जहाँ पंचायत सचमुच लोकप्रिय होती है और नियम-९ में सुझाए गए रचनात्मक कार्य के जरिए अपनी लोकप्रियता को बढ़ाती है, वहाँ वह देखेगी कि उसकी नैतिक प्रतिष्ठा के कारण ही लोग उसके फैसलों और सत्ता का आदर करते हैं। और वही सबसे बड़ा बल है, जो किसी पंचायत के पास हो सकता है और जिसे कोई उससे छीन नहीं सकता।

**स्वतंत्र भारत में पंचायतें**

आजादी का अर्थ हिंदुस्तान के आम लोगों की आजादी होना चाहिए, उन पर आज हुकूमत करनेवालों की आजादी नहीं। हाकिम आज जिन्हें अपने पाँव तले रौंद रहे हैं, आजाद हिंदुस्तान में उन्हीं लोगों की मेहरबानी पर उन हाकिमों को रहना होगा। उनको लोगों के सेवक बनना होगा और उनकी मरजी के मुताबिक काम करना होगा।

आजादी नीचे से शुरू होनी चाहिए। हर एक गाँव में प्रजातंत्र या पंचायत का राज होगा। उसके पास पूरी सत्ता और ताकत होगी। इसका मतलब यह है कि हर एक गाँव को अपने पाँव पर खड़ा रहना होगा, अपनी जरूरतें खुद पूरी कर लेनी होंगी, ताकि वह अपना सारा कारोबार खुद चला सके। यहाँ तक कि वह सारी दुनिया के खिलाफ अपनी रक्षा खुद कर सके। उसे तालीम देकर इस हद तक तैयार करना होगा कि वह बाहरी हमले के सामने रक्षा करते हुए मर-मिटने के लायक बन जाए। इस तरह आखिर हमारी बुनियाद व्यक्ति पर होगी। इसका यह मतलब नहीं कि पड़ोसियों पर या दुनिया पर भरोसा न रखा जाए; या उनकी राजी-खुशी से दी हुई मदद न ली जाए! खयाल यह है कि सब आजाद होंगे और सब एक-दूसरे पर अपना असर डाल सकेंगे। जिस समाज का हर एक आदमी यह जानता है कि उसे क्या चाहिए, और इससे भी बढ़कर, जिसमें यह माना जाता है कि बराबरी की मेहनत करके भी दूसरों को जो चीज नहीं मिलती है, वह खुद भी किसी को नहीं लेनी चाहिए, वह समाज जरूर ही बहुत ऊँचे दरजे की सभ्यता वाला होना चाहिए।

ऐसे समाज की रचना स्वभावत: सत्य और अहिंसा पर ही हो सकती है। मेरी राय है कि जब तक ईश्वर पर जीता-जागता विश्वास न हो तब तक सत्य और अहिंसा पर चलना असंभव है। ईश्वर या खुदा वह जीती-जागती ताकत है, जिसमें दुनिया की तमाम ताकतें समा जाती हैं। वह किसी का सहारा नहीं लेती और दुनिया की दूसरी सब ताकतों के खत्म हो जाने पर भी कायम रहती है। इस जीती-जागती रोशनी पर, जिसने अपने दामन में सब कुछ लपेट रखा है, अगर मैं विश्वास न रखूँ तो समझ न सकूँगा कि मैं आज किस तरह जिंदा हूँ।

ऐसा समाज अनगिनत गाँवों का बना होगा। उसका फैलाव एक के ऊपर एक के ढंग पर नहीं, बल्कि लहरों की तरह एक के बाद एक की शक्ल में होगा। जिंदगी मीनार की शक्ल में नहीं होगी, जहाँ ऊपर की तंग चोटी को नीचे के चौड़े पाए पर खड़ा होना पड़ता है। वहाँ तो समुद्र की लहरों की तरह जिंदगी एक के बाद एक घेरे की शक्ल में होगी और व्यक्ति उसका मध्य बिंदु होगा। यह व्यक्ति हमेशा अपने गाँव के खातिर मिटने को तैयार रहेगा। गाँव अपने आस-पास के गाँवों के लिए मिटने को तैयार होगा। इस तरह आखिर सारा समाज ऐसे लोगों का बन जाएगा, जो उद्यत बनकर कभी किसी पर हमला नहीं करते, बल्कि हमेशा नम्र रहते हैं और अपने में समुद्र की उस शान को महसूस करते हैं, जिसके वे एक अभिन्न अंग हैं।

इसलिए सबसे बाहर का घेर या दायरा अपनी ताकत का उपयोग भीतरवालों को कुचलने में नहीं करेगा, बल्कि उन सबको ताकत देगा और उनसे ताकत पाएगा। मुझे ताना दिया जा सकता है कि यह सब तो खयाली तसवीर है,

इसके बारे में सोचकर वक्त क्यों बिगाड़ा जाए? युक्लिड की परिभाषावाला बिंदु कोई मनुष्य खींच नहीं सकता, फिर भी उसकी कीमत हमेशा रही है और रहेगी। इसी तरह मेरी इस तसवीर की भी कीमत है। इसके लिए मनुष्य जिंदा रह सकता है। इस तसवीर को पूरी तरह बनाना या पाना संभव नहीं है, तो भी इस सही तसवीर को पाना या इस तक पहुँचना हिंदुस्तान की जिंदगी का मकसद होना चाहिए। जिस चीज को हम चाहते हैं, उसकी सही-सही तसवीर हमारे सामने आनी चाहिए। तभी हम उससे मिलती-जुलती कोई चीज पाने की आशा रख सकते हैं। अगर हिंदुस्तान के हर एक गाँव में भी पंचायती राज कायम हुआ, तो मैं अपनी इस तसवीर की सच्चाई साबित कर सकूँगा, जिसमें सबसे पहला और सबसे आखिरी दोनों बराबर होंगे या यों कहिए कि न कोई पहला होगा, न आखिरी।

इस तसवीर में हर एक धर्म की अपनी पूरी और बराबरी की जगह होगी। हम सब एक ही आलीशान पेड़ के पत्ते हैं। इस पेड़ की जड़ हिलाई नहीं जा सकती, क्योंकि वह पाताल तक पहुँची हुई है। जबरदस्त से जबरदस्त आँधी भी उसे हिला नहीं सकती।

इस तसवीर में उन मशीनों के लिए कोई गुंजाइश न होगी, जो मनुष्य को मेहनत की जगह लेकर कुछ लोगों के हाथों में सारी ताकत इकट्ठी कर देती है। सभ्य लोगों की दुनिया में मेहनत की अपनी अनोखी जगह है। उसमें ऐसी मशीनों की गुंजाइश होगी, जो हर आदमी को उसके काम में मदद पहुँचाए। लेकिन मुझे कुबूल करना चाहिए कि मैंने कभी बैठकर यह सोचा नहीं कि इस तरह की मशीन कैसी हो सकती है! सिलाई की सिंगर मशीन का खयाल मुझे आया था। लेकिन उसका जिक्र भी मैंने यों ही कर दिया था। अपनी इस तसवीर को पूर्ण बनाने के लिए मुझे उसकी जरूरत नहीं।

तब हम क्या करें? अगर हम पंचायती राज का सपना पूरा करना चाहते हैं, लोकतंत्र की स्थापना करना चाहते हैं तो मानना होगा कि छोटे-से-छोटा हिंदुस्तानी बड़े-से-बड़े हिंदुस्तानी के बराबर ही हिंदुस्तान का शासक है। इसके लिए उसे शुद्ध होना चाहिए। शुद्ध न हो तो शुद्ध बनना चाहिए। वह जैसा शुद्ध हो वैसा ही समझदार भी हो। वह जातिभेद और वर्णभेद को नहीं मानेगा। सबको अपने समान समझेगा। दूसरों को अपने प्रेमपाश में बाँधेगा। उसके लिए कोई अछूत नहीं होगा। उसी तरह मजदूर और महाजन दोनों उसके लिए समान होंगे। वह करोड़ों मजदूरों की तरह पसीने की रोटी कमाना जानेगा और कलम तथा कड़छी को एकता समझेगा। इस शुभ अवसर को निकट लाने के लिए वह खुद भंगी बन जाएगा। वह समझदार होगा, इसलिए अफीम या शराब को छुएगा ही क्यों? स्वभाव से ही वह स्वदेशी-व्रत का पालन करेगा। अपनी पत्नी को छोड़कर वह सभी स्त्रियों को उम्र के अनुसार माँ, बहन या लड़की मानेगा। किसी पर बुरी नजर नहीं डालेगा। मन में भी बुरी भावना नहीं रखेगा। जो अधिकार उसका है, वही अधिकार वह अपनी स्त्री का भी समझेगा। समय आने पर वह खुद मरेगा, दूसरे को कभी नहीं मारेगा। और वह बहादुर ऐसा होगा कि गुरुओं के सिक्खों की तरह अकेला सवा लाख के सामने अड़ा रहेगा और एक कदम भी पीछे नहीं हटेगा। ऐसा हिंदुस्तानी यह नहीं पूछेगा कि इस यत्न में मुझे क्या लेना है!

### पंचायत के कर्तव्य

पुराने जमाने में यूनान, चीन और अन्य दूर के देशों से प्रसिद्ध यात्री भारत में आते थे। बड़ी-बड़ी तकलीफें उठाकर वे हमारे देश में ज्ञान पाने के लिए आते थे। उन्होंने लिखा है कि हिंदुस्तान एक ऐसा देश है, जहाँ कोई चोरी नहीं करता, कोई अपने दरवाजों को ताला नहीं लगाता। लोग ईमानदार और उद्यमी हैं। सब लोग शराफत से रहते हैं। यह बात करीब दो हजार वर्ष पुरानी है। उस समय सिर्फ चार जातियाँ थीं। आज तो इतनी हो गईं कि क्या कहना! पंचायत-घर बनाकर आपने अपने पर बड़ी जिम्मेदारी ले ली है। इस पंचायत को आप सुशोभित करें। यहाँ आपस में झगड़ा तो होना ही नहीं चाहिए। अगर झगड़ा हो तो पंच उसे निबटा दें। एक साल बाद मैं आपसे पूछूँगा कि आपके

यहाँ से कोई कोर्ट में गया था या नहीं। अगर कोई गया तो माना जाएगा कि पंचायत ने अपना काम अच्छी तरह नहीं किया। पंच परमेश्वर का काम करते हैं। आपकी कोर्ट एक ही होनी चाहिए—वह है आपकी पंचायत। इसमें खर्च एक कौड़ी का नहीं और काम शीघ्रता से हो जाता है। ऐसा होने पर न तो पुलिस की जरूरत होगी और न मिलिटरी की।

पंचायत को देखना है कि मवेशी को पूरा खाना मिलता है या नहीं! गाय आज पूरा दूध नहीं देती, क्योंकि उसे पूरा खाना नहीं मिलता। आज, दरअसल हिंदू गाय को काटते हैं, मुसलमान या दूसरे कोई नहीं काटते। हिंदू गाय को अच्छी तरह रखते नहीं और आहिस्ता-आहिस्ता उसका कत्ल करते हैं। यह ज्यादा बुरा है। गाय को हिंदुस्तान में जितना कष्ट उठाना पड़ता है उतना और किसी देश में नहीं उठाना पड़ेगा।

इसी तरह आज जमीन में जितना अन्न पैदा होता है, उससे दुगुना अन्न पैदा हो, यह देखना पंचायत का काम है। जमीन में ठीक ढंग से, खाद देकर यह काम किया जा सकता है। मनुष्य और जानवर के मल व कचरे में से सोनखाद तैयार हो सकती है, जिससे जमीन की उपज बढ़ेगी।

तीसरा खयाल आपको यह रखना है कि क्या यहाँ के सब लोग स्वस्थ हैं, भीतर और बाहर से स्वस्थ हैं? यहाँ के रास्तों पर धूल, गोबर और कचरा बिलकुल नहीं होना चाहिए। मैं आशा करता हूँ कि यहाँ सिनेमाघर होगा ही नहीं। सिनेमा से हम काफी बुराई सीख सकते हैं। कहते हैं कि सिनेमा शिक्षा का साधन बन सकता है। यह होगा तब होगा, लेकिन आज तो उनसे बुराई ही हो रही है। आप देशी खेल-कूद को पसंद करेंगे। मैं आशा करता हूँ कि आपके यहाँ शराब, गाँजा, अफीम वगैरह नशीली चीजें नहीं होंगी। आप अपने यहाँ से छुआछूत का भूत निकाल फेंकेंगे। यहाँ हिंदू, मुसलमान, सिक्ख, ईसाई वगैरह सब सगे भाइयों की तरह रहेंगे। यह सब आप कर लेंगे तो आप सच्ची आजादी का नमूना पेश करेंगे। सारा हिंदुस्तान आपके आदर्श गाँव को देखने आएगा और उससे प्रेरणा लेगा।

❑

# १३

# नई तालीम

## :१:

आमतौर पर नई तालीम का अर्थ किया जाता है—उद्योग द्वारा शिक्षा देना। लेकिन यह कुछ अंश तक ही ठीक है। नई तालीम की जड़ इससे गहरी जाती है। उसका आधार है—सत्य और अहिंसा। व्यक्तिगत जीवन और सामाजिक जीवन, दोनों में ये दो ही उसके आधार हैं। विद्या वह है जो मुक्ति दिलानेवाली हो—'सा विद्या या विमुक्तये।' झूठ और हिंसा तो बंधनकारक हैं। उनका शिक्षा में कोई स्थान नहीं हो सकता। कोई धर्म यह नहीं सिखाता कि बच्चों को असत्य और हिंसा की शिक्षा दो। सच्ची शिक्षा हर एक को सुलभ होनी चाहिए। वह कुछ लाख शहरियों के लिए ही नहीं, बल्कि करोड़ों देहातियों के लिए उपयोगी होनी चाहिए। ऐसी शिक्षा कोरी पोथियों से थोड़े मिल सकती है। उसका सांप्रदायिक धर्म से भी कोई संबंध नहीं हो सकता। वह तो धर्म के उन विश्वव्यापी सिद्धांतों की शिक्षा देती है, जिनमें से सब संप्रदायों के धर्म निकले हैं। यह शिक्षा तो जीवन की पुस्तक से मिलती है। उसके लिए कुछ खर्च नहीं करना पड़ता और उसे ताकत के जोर से कोई छीन नहीं सकता।

मेरा मत है कि बुद्धि का सच्चा विकास हाथ, पैर, कान, नाक, आँख आदि अवयवों के सदुपयोग से ही हो सकता है, अर्थात् शरीर का ज्ञानपूर्वक उपयोग करते हुए बुद्धि का विकास सबसे अच्छा और जल्दी-से-जल्दी होता है। इसमें भी यदि पारमार्थिक वृत्ति का मेल न हो तो बुद्धि का विकास एकतरफा होता है। पारमार्थिक वृत्ति हृदय अर्थात् आत्मा का क्षेत्र है। अत: यह कहा जा सकता है कि बुद्धि के शुद्ध विकास के लिए आत्मा और शरीर का विकास साथ-साथ तथा एक-सी गति से होना चाहिए। इससे अगर कोई यह कहे कि ये विकास एक के बाद एक हो सकते हैं तो यह ऊपर की विचार-सरणी के अनुसार ठीक नहीं होगा।

हृदय, बुद्धि और शरीर के बीच मेल न होने से जो दुस्सह परिणाम आया है, वह प्रकट है तो भी गलत आदत के कारण हम उसे देख नहीं सकते। गाँवों के लोगों का पालन-पोषण पशुओं के बीच होने के कारण वे मात्र शरीर का उपयोग यंत्र की भाँति किया करते हैं; बुद्धि का उपयोग वे करते ही नहीं और उन्हें करना भी नहीं पड़ता। हृदय की शिक्षा उनमें नहीं के बराबर है। इसलिए उनका जीवन यों ही गुजर रहा है, जो किसी भी काम का नहीं रहा है। और दूसरी ओर आधुनिक कॉलेजों तक की शिक्षा पर जब हम नजर डालते हैं तो वहाँ बुद्धि के विकास के नाम पर बुद्धि के विलास की ही तालीम दी जाती है। लोग ऐसा समझते हैं कि बुद्धि के विकास के साथ शरीर का कोई मेल नहीं है। पर शरीर को कसरत तो चाहिए ही, इसलिए उपयोग रहित कसरतों से उसे निभाने का मिथ्या-प्रयोग होता है। पर चारों ओर से मुझे इस तरह के प्रमाण मिलते ही रहते हैं कि स्कूल-कॉलेजों से पास होकर जो विद्यार्थी निकलते हैं, वे मेहनत-मशक्कत के काम में मजदूरों की बराबरी नहीं कर सकते। जरा सी मेहनत की कि उनका माथा दुखने लगता है और धूप में घूमना पड़े तो उन्हें चक्कर आने लगते हैं। यह स्थिति 'स्वाभाविक' मानी जाती है। बिना जूते खेत में जैसे घास उग आती है, उसी तरह हृदय की वृत्तियाँ आप ही उगती और कुम्हलाती रहती हैं। और यह स्थिति दयनीय मानी जाने के बदले प्रशंसनीय मानी जाती है!

इसके विपरीत, यदि बचपन से बालकों के हृदय की वृत्तियों को ठीक तरह से मोड़ा जाए, उन्हें खेती, चरखा आदि उपयोगी कामों में लगाया जाए और जिस उद्योग द्वारा उनका शरीर खूब कसा जा सके, उस उद्योग की उपयोगिता और उसमें काम आने वाले औजारों वगैरह की बनावट आदि का ज्ञान उन्हें दिया जाए तो उनकी बुद्धि

का विकास सहज ही होता जाए और नित्य उसकी परीक्षा भी होती जाए। ऐसा करते हुए गणितशास्त्र आदि के जिस ज्ञान की आवश्यकता हो, वह उन्हें दिया जाए और आनंद के लिए साहित्य आदि का ज्ञान भी देते जाएँ तो तीनों वस्तुएँ समतल हो जाएँ और उनका कोई अंग अविकसित न रहे। मनुष्य न केवल बुद्धि है, न केवल शरीर है और न केवल हृदय या आत्मा है। तीनों के एक समान विकास से ही मनुष्य का मनुष्यत्व सिद्ध होगा। इसी में सच्चा अर्थशास्त्र है।

अगर हम ऐसी शिक्षा देना चाहते हैं, जो गाँवों की आवश्यकताओं के लिए सबसे अधिक उपयुक्त हो तो विद्यापीठ को हमें गाँवों में ले जाना चाहिए। विद्यापीठ को हमें एक प्रशिक्षणशाला में परिणत कर देना चाहिए, जिससे कि हम ग्रामवासियों की आवश्यकता के अनुसार अध्यापकों को शिक्षा दे सकें। शहर में प्रशिक्षणशाला रखकर उसके द्वारा ग्रामवासियों की आवश्यकताओं के अनुसार आप अध्यापकों को तालीम नहीं दे सकते; उन्हें गाँवों के प्रश्नों में दिलचस्पी लेने और वहाँ रहने के लिए तैयार करना कोई आसान काम नहीं। सेगाँव में रोज ही मेरा यह मत दृढ़ होता जाता है। मैं आपको यह यकीन नहीं दिला सकता कि हम सेगाँव में रहकर ग्रामवासी बन गए हैं या किसी सार्वजनिक हित में हमने ग्रामवासियों के साथ ऐक्य स्थापित कर लिया है।

प्राथमिक शिक्षा के बारे में मेरा यह दृढ़ मत है कि वर्णमाला तथा वाचन और लेखन से शिक्षा का आरंभ करने से बालकों की बुद्धि का विकास कुंठित-सा हो जाता है। जब तक उन्हें इतिहास, भूगोल, गणित और कताई की कला का प्रारंभिक ज्ञान न हो जाए तब तक मैं उन्हें वर्णमाला नहीं सिखाऊँगा। इन तीन चीजों के द्वारा मैं उनकी बुद्धि को विकसित करूँगा। यह प्रश्न पूछा जा सकता है कि तकली या चरखे के द्वारा किस तरह बुद्धि विकसित की जा सकती है? अगर यह कला महज यंत्र की तरह न सिखाई जाए तो वह आश्चर्यजनक रीति से बुद्धि का विकास कर सकती है। जब आप बालक को हर एक क्रिया का ठीक-ठीक कारण समझाएँगे, जब आप उसे तकली या चरखे के हर एक कल-पुरजे के बारे में बताएँगे, जब आप उसे कपास और सभ्यता के साथ उसके संबंध के इतिहास का ज्ञान देंगे और अपने साथ उसे गाँव के कपास के खेत में ले जाएँगे और जब आप उसे उसके काते हुए सूत की समानता और मजबूती जानने का तरीका या तार गिनना सिखाएँगे तब आप उसका दिल तो कताई की कला की तरफ आकर्षित करेंगे ही, साथ ही उसके हाथों, उसकी आँखों और उसकी बुद्धि को भी साधते जाएँगे। इस प्रारंभिक शिक्षा को मैं छह महीने दूँगा। इतने समय में बालक शायद यह सीखने के लिए तैयार हो जाएगा कि वर्णमाला किस तरह पढ़ी जाती है; और जब वह वर्णमाला जल्दी-जल्दी पढ़ने के योग्य हो जाएगा तो सादा ड्राइंग सीखने के लिए तैयार हो जाएगा। और जब वह रेखागणित की शक्लें तथा चिड़ियों वगैरह के चित्र खींचने लगेगा तो वह अक्षरों को बिगाड़कर नहीं लिखेगा। मुझे अपने बचपन के दिन याद हैं, जब मुझे वर्णमाला सिखाई जाती थी। मैं जानता हूँ कि मुझे कितनी कठिनाई पड़ती थी। किसी को यह परवाह नहीं थी कि मेरी बुद्धि पर क्यों जंग लगाया जा रहा है! लेखन-कला को मैं एक ललित कला मानता हूँ। छोटे-छोटे बच्चों की बुद्धि पर वर्णमाला को लादकर और उसे शिक्षा का श्रीगणेश मानकर हम इस कला का गला घोंट देते हैं। इस तरह हम लेखन-कला के साथ हिंसा करते हैं और योग्य समय के पहले ही वर्णमाला सिखाने का प्रयत्न करके हम बालक की बढ़त को मार देते हैं।

गाँव की दस्तकारियों की तालीम को शिक्षा का मध्य बिंदु समझने की आवश्यकता और महत्त्व के विषय में मुझे जरा भी शंका नहीं है। हिंदुस्तान के शिक्षा-संस्थानों में जो प्रणाली अख्तियार की गई है, उसे मैं शिक्षा नहीं कहता; वह मनुष्य की बुद्धि के सर्वोत्तम अंश को विकसित करनेवाली शिक्षा नहीं है, बल्कि बुद्धि का विलास है। बुद्धि को वह किसी तरह सूचनाओं से अवगत कर देती है। बुद्धि का सच्चा व्यवस्थित विकास तो शुरू से ही गाँव की दस्तकारियों द्वारा बुद्धि को शिक्षा देने की प्रणाली से होगा और फलत: बौद्धिक शक्ति और अप्रत्यक्ष रीति से

आध्यात्मिक शक्ति की भी उससे रक्षा होगी।

जुदा-जुदा विषयों पर मेरी जो तजबीजें हैं, उनमें हाथ अक्षर बनाने या लिखने की कोशिश करने के पहले औजार चलाने का काम करेंगे। आँखें जैसे जिंदगी की दूसरी चीजें देखती हैं, उसी तरह अक्षरों और शब्दों के चित्र देखेंगी; कान चीजों और वाक्यों के नाम एवं अर्थ को समझेंगे। सारी शिक्षा कुदरती और रस पैदा करनेवाली होगी और इसीलिए देश की सब शिक्षाओं से तेज रफ्तार वाली तथा सस्ती रहेगी। इसलिए मेरे स्कूल के लड़के जितनी तेज रफ्तार से लिखेंगे, उससे भी अधिक तेज रफ्तार से वे पढ़ने लगेंगे। और जब ये लिखना शुरू करेंगे तो भद्दी लकीरें नहीं खींचेंगे, जैसेकि मैं अब तक (शिक्षकों की कृपा से) खींचता रहता हूँ; बल्कि जिस तरह वे अपने को दिखाई देने वाली दूसरी चीजों की ठीक शक्लें खींच सकेंगे उसी तरह अक्षरों की भी ठीक शक्लें बना सकेंगे। अगर मेरे कयास के स्कूल कभी कायम हों तो मैं यह कहने का साहस करता हूँ कि वाचन के मामले में वे सबसे आगे बढ़े हुए स्कूलों के साथ होड़ कर सकेंगे; और अगर यह आम खयाल हो कि लिखावट, जैसी कि आजकल ज्यादातर मामलों में होती है, वैसी गलत नहीं बल्कि सही तरीके की हो तो लिखावट में भी मेरे ये स्कूल आज के उन्नत-से-उन्नत स्कूल की बराबरी कर सकेंगे।

प्राथमिक शिक्षा का पाठ्यक्रम कम-से-कम सात साल का हो। इसमें बच्चों को इतना सामान्य ज्ञान मिल जाना चाहिए, जो उन्हें साधारणतया मैट्रिक तक की शिक्षा में मिल जाता है। इसमें अंग्रेजी नहीं रहेगी। उसकी जगह कोई एक अच्छा सा उद्योग सिखाया जाएगा।

लड़कों और लड़कियों का सर्वतोमुखी विकास हो, इसलिए सारी शिक्षा जहाँ तक हो सके, ऐसे उद्योग द्वारा दी जानी चाहिए, जिसमें कुछ उपार्जन भी हो। इसे यों भी कह सकते हैं कि इस उद्योग द्वारा दो हेतु सिद्ध होने चाहिए—एक तो विद्यार्थी उस उद्योग की उपज और अपने श्रम से अपनी पढ़ाई का खर्च अदा कर सकें और दूसरे स्कूल में सीखे हुए इस उद्योग द्वारा उस लड़के या लड़की में उन सभी गुणों और शक्तियों का पूर्ण विकास हो जाए, जो एक पुरुष या स्त्री के लिए आवश्यक हैं।

पाठशाला की जमीन, इमारतों और दूसरे जरूरी सामान का खर्च विद्यार्थी के परिश्रम से निकालने की कल्पना नहीं की गई है।

कपास, रेशम और उनकी बुनाई से लेकर सफाई, (कपास की) लुड़ाई, पिंजाई, कलाई, रँगाई, मांड लगाना, ताना लगाना, दो सूती (दुबटा) करना, डिजाईन (नमूने) बनाना तथा बुनाई आदि तमाम क्रियाएँ और कसीदा काढ़ना, सिलाई करना, कागज बनाना, कागज काटना, जिल्दसाजी करना, आलमारी, फर्नीचर वगैरह तैयार करना, खिलौने बनाना, गुड़ बनाना इत्यादि ऐसे निश्चित उद्योग हैं, जिन्हें आसानी से सीखा जा सकता है और जिन्हें चलाने के लिए बहुत बड़ी पूँजी की भी जरूरत नहीं होती।

इस प्रकार की प्राथमिक शिक्षा से लड़के और लड़कियाँ इस लायक हो जाएँ कि वे अपनी रोजी कमा सकें, इसके लिए यह जरूरी है कि जिन धंधों की शिक्षा उन्हें दी गई हो, उनमें राज्य उन्हें काम दें। अथवा राज्य द्वारा निश्चित की गई कीमतों पर सरकार उनकी बनाई हुई चीजों को खरीद लिया करे।

परंतु समस्त राष्ट्र की दृष्टि से हम शिक्षा में इतने पिछड़े हुए हैं कि अगर शिक्षा-प्रचार के लिए हम केवल धन पर ही निर्भर रहेंगे, तो एक निश्चित समय के अंदर राष्ट्र के प्रति अपने फर्ज को अदा करने की आशा हम कभी कर ही नहीं सकते। इसलिए मैंने यह सुझाने का साहस किया है कि शिक्षा को हमें स्वावलंबी बना देना चाहिए। फिर लोग भले ही मुझे यह कहें कि मेरे अंदर किसी रचनात्मक कार्य की योग्यता नहीं है। शिक्षा से मेरा मतलब है—बच्चे या मनुष्य की तमाम शारीरिक, मानसिक और आत्मिक शक्तियों का सर्वतोमुखी विकास। अक्षर-ज्ञान न तो शिक्षा का

आरंभ है और न अंतिम लक्ष्य। वह तो उन अनेक उपायों में से एक है, जिनके द्वारा स्त्री-पुरुषों को शिक्षित किया जा सकता है। फिर सिर्फ अक्षरज्ञान को शिक्षा कहना गलत है। इसलिए बच्चे की शिक्षा का प्रारंभ मैं किसी दस्तकारी की तालीम से ही करूँगा और उसी क्षण से उसे कुछ निर्माण करना सिखा दूँगा। इस प्रकार हर एक पाठशाला स्वावलंबी हो सकती है। शर्त सिर्फ यह है कि इन पाठशालाओं की बनी चीजें राज्य खरीद लिया करे।

मेरा मत है कि इस तरह की शिक्षा-प्रणाली द्वारा ऊँची-से-ऊँची मानसिक और आध्यात्मिक उन्नति प्राप्त की जा सकती है। सिर्फ एक बात की जरूरत है और वह यह कि आज की तरह प्रत्येक दस्तकारी की केवल यांत्रिक क्रियाएँ सिखाकर ही हम न रह जाएँ, बल्कि बच्चे को प्रत्येक क्रिया का कारण और पूर्ण विधि भी सिखा दिया करें। यह मैं आत्मविश्वास के साथ कह रहा हूँ; क्योंकि उसके मूल में मेरा अपना अनुभव है। जहाँ-जहाँ कार्यकर्ताओं को कताई सिखाई जाती है, वहाँ न्यूनाधिक पूर्णता के साथ इसी पद्धति का अवलंबन किया जाता है। मैंने खुद इसी पद्धति से चप्पल बनाने की तथा कताई की शिक्षा दी है और उसके परिणाम अच्छे आए हैं। इस पद्धति में इतिहास और भूगोल का बहिष्कार भी नहीं है। मैंने तो देखा है कि इस तरह की साधारण और व्यावहारिक जानकारी की बातें जबानी कहने से ही अधिक लाभ होता है। लिखने और पढ़ने से बच्चा जितना नहीं सीखता, उससे दस गुनी अधिक जानकारी उसे इस पद्धति द्वारा दी जा सकती है। वर्णमाला (के चिह्नों) का ज्ञान बच्चे को बाद में भी दिया जा सकता है, जब बच्चा गेहूँ और चोकर को पहचानने लग जाए और जब उसकी बुद्धि और रुचि कुछ विकसित हो जाए। यह प्रस्ताव क्रांतिकारी जरूर है; पर इसमें परिश्रम की खूब बचत होती है और विद्यार्थी एक साल में इतना सीख जाता है कि जिसके लिए साधारणतया उसे बहुत अधिक समय लग सकता है। फिर इस पद्धति से सब तरह से किफायत-ही-किफायत है। हाँ, विद्यार्थी को गणित का ज्ञान तो दस्तकारी सीखते हुए अपने आप ही होता रहता है।

प्राथमिक शिक्षा मेरी नजर में सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण चीज है। उसकी मर्यादा मैंने यही कायम की है कि जितनी पढ़ाई मैट्रिक तक—अंग्रेजी को छोड़कर होती है, उतनी ही इसमें हो जानी चाहिए। फर्ज कीजिए कि कॉलेजों के पढ़े हुए और पढ़नेवाले सब लोग एकाएक अपनी सारी पढ़ाई भूल जाएँ तो इन कुछ लाख लोगों के स्मृति-नाश से जितनी हानि हो सकती है, वह उस हानि के मुकाबले में कुछ भी नहीं है, जो उन ३०-३५ करोड़ लोगों को अज्ञान के सागर जैसे महा अंधकार की थाह हम केवल निरक्षरता से होने वाली हानि से कभी नहीं पा सकते।

कॉलेज की शिक्षा में भी मैं जबरदस्त क्रांति कर देना चाहूँगा। उसे मैं राष्ट्रीय जरूरतों के साथ जोड़ दूँगा। यंत्रों तथा ऐसी ही अन्य कला-कौशल संबंधी निपुणता की कुछ उपाधियाँ होंगी। वे भिन्न-भिन्न उद्योगों से संबंध रखेंगी और यही उद्योग अपने लिए आवश्यक विशारदों को तैयार करने का खर्च बरदाश्त करेंगे। जैसे टाटा कंपनी से यह अपेक्षा की जाएगी कि वह यंत्रकला-विशारदों के लिए एक महाविद्यालय राज्य की देखभाल में चलाए। इसी प्रकार मिलों के लिए आवश्यक विशारद पैदा करने के लिए एक कॉलेज मिल-मालिकों का संघ चलाए। यही अन्य उद्योग भी करें। व्यापारियों का भी अपना कॉलेज रहे। अब रह जाते हैं साधारण ज्ञान (आर्ट्स), आयुर्वेद और खेती। साधारण ज्ञान के कितने ही निजी कॉलेज आज भी स्वाश्रयी हैं ही। इसलिए राज्य को अपना कोई स्वतंत्र कॉलेज खोलने की जरूरत नहीं रहेगी। आयुर्वेद-संबंधी महाविद्यालय प्रमाणित औषधालयों के साथ जोड़ दिए जाएँगे; और चूँकि धनिक लोगों को ये प्रिय होते ही हैं, इसलिए उनसे यह अपेक्षा जरूर की जा सकती है कि वे चंदा करके इन विद्यालयों को चलाएँ। अब रहे खेती के विद्यालय। सो अगर इन्हें अपने नाम की लाज रखनी हो तो इन्हें भी स्वावलंबी बनना ही पड़ेगा। मुझे इन विद्यालयों में शिक्षा प्राप्त कुछ उपाधिकारियों का दु:खद अनुभव हुआ है। उनका ज्ञान छिछला होता है। उन्हें व्यावहारिक अनुभव नहीं होता। अगर उन्हें राष्ट्र की जरूरतों की पूर्ति करनेवाले

स्वावलंबी खेतों पर काम सीखने का मौका मिला होता तो उन्हें उपाधि प्राप्त करने के बाद और वो भी अपने मालिकों के धन पर अनुभव प्राप्त करने की जरूरत हर्गिज नहीं रहती।

अगर हमें जैसे चाहिए वैसे शिक्षक मिल जाएँ तो हमारे बच्चे श्रम-धर्म के गौरव को समझने लगेंगे और उसे वे अपने बौद्धिक विकास का साधन और महत्त्वपूर्ण अंग भी मानने लगेंगे। साथ ही वे यह भी अनुभव करने लगेंगे कि वे जो शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं, उसका मूल्य श्रम के रूप में चुकाना भी एक प्रकार की देश सेवा ही है। मेरे सुझाव का आशय तो यह है कि हम बच्चों को दस्तकारियों की शिक्षा महज इसलिए न दें कि वे कुछ उत्पादक काम करना सीखें, बल्कि इसलिए दें कि उसके द्वारा उनकी बुद्धि का विकास हो। सचमुच अगर राज्य ७ से १४ वर्ष की उम्र के अंदर के बच्चों को अपने हाथ में ले ले, उत्पादक श्रम द्वारा उनके मन और शरीर को विकसित करने की कोशिश करे और फिर भी यह शिक्षा स्वावलंबी न हो सके, तो कहना होगा कि निश्चय ही वे पाठशालाएँ ठगी के स्थान हैं और उनमें काम करनेवाले शिक्षक निरे मूर्ख हैं।

अभी तक हमने अपने बच्चों को शक्ति-संपन्न और उन्नत बनाने का खयाल किए बिना उनके दिमागों में किताबी बातें ठूँसने में ही अपनी सारी ताकत लगाई है। अब हमें इसे रोक देना चाहिए और ऊपरी कार्य की तरह नहीं, बल्कि बौद्धिक शिक्षा के प्रधान साधन की तरह हाथ-पैर के काम के जरिए बच्चों को उचित रूप से शिक्षा देने में अपनी शक्ति केंद्रित करनी चाहिए।

मैं जिस तरह के स्कूलों की हिमायत करता हूँ, उनमें तो लड़के हाईस्कूलों में अंग्रेजी को छोड़कर जितना सीखते हैं, वह सब सीखेंगे और उसके उपरांत कवायद, संगीत, आलेखन और बेशक एकाध उद्योग भी सीखेंगे।

मैं मानता हूँ कि शिक्षा अनिवार्य और मुफ्त होनी ही चाहिए। पर बालकों को उपयोगी उद्योग देकर उसके मार्फत ही उनके मन और शरीर की शिक्षा होनी चाहिए। मैं यहाँ भी पैसों की गिनती करता हूँ, वह अनुचित नहीं है। अर्थशास्त्र नैतिक और अनैतिक दोनों प्रकार का होता है। नैतिक अर्थशास्त्र में दोनों बाजू बराबर होंगी। अनैतिक में जिसकी लाठी उसकी 'भैंस' का न्याय चलता है। इसका प्रमाण कितना हो, यह उसकी ताकत पर आधार रखता है। अनैतिक अर्थशास्त्र जैसे घातक है वैसे ही नैतिक अर्थशास्त्र आवश्यक है। उसके बिना धर्म की पहचान और उसका पालन मैं असंभव मानता हूँ।

कौन से उद्योग शहरों में सरलतापूर्वक सिखाए जा सकते हैं? मेरे पास तो उत्तर तैयार ही है। मैं जो चाहता हूँ, वह तो गाँव की ताकत है। आज गाँव शहरों के लिए जीते हैं, उन पर अपना आधार रखते हैं। यह अनर्थ है। शहरे गाँवों पर निर्भर रहें, अपने बल का सिंचन गाँवों से करें अर्थात् अपने लिए गाँवों का बलिदान करने के बजाय स्वयं गाँवों के लिए बलिदान और त्याग करें तो अर्थ सिद्ध होगा और अर्थशास्त्र नैतिक बनेगा। ऐसे शुद्ध अर्थ की सिद्धि के लिए शहरों के बालकों के उद्योग का गाँवों के उद्योगों के साथ सीधा संबंध होना चाहिए। गाँव कपास देते हैं और मिलें उसमें से कपड़ा बुनती हैं। इसमें शुरू से आखिर तक अर्थ का नाश किया जाता है। कपास जैसे-तैसे बोई जाती है, जैसे-तैसे चुनी जाती है और जैसे-तैसे साफ की जाती है। किसान इस कपास को कई बार नुकसान सहकर भी राक्षसी मिलों में बेचता है। वहाँ वह बिनौले से अलग होकर, दबकर, अधमरी बनकर कपड़ा मिलों में गाँठों के रूप में जाती है। वहाँ उसे पींजा जाता है, काता जाता है और बुना जाता है। ये सब क्रियाएँ इस तरह होती हैं कि कपास का तत्त्व-सार तो जल जाता है और उसे निर्जीव बना दिया जाता है। मेरी भाषा से कोई द्वेष न करे। कपास में जीव तो है ही! इस जीव के प्रति मनुष्य या तो कोमलता से व्यवहार करे या राक्षस की तरह! आजकल के व्यवहार को मैं राक्षसी व्यवहार मानता हूँ।

कपास की कुछ क्रियाएँ गाँवों में और शहरों में हो सकती हैं। ऐसा होने से शहरों और गाँवों के बीच का संबंध

नैतिक और शुद्ध होगा। दोनों की वृद्धि होगी और आज की अव्यवस्था, भय, शंका, द्वेष सब मिट जाएँगे या कम हो जाएँगे। गाँवों का पुनरुद्धार होगा। इस कल्पना का अमल करने में थोड़े से द्वव्य की ही जरूरत है। वह आसानी से मिल सकता है। विदेशी बुद्धि या विदेशी यंत्रों की जरूरत ही नहीं रहती। देश की भी अलौकिक बुद्धि की जरूरत नहीं है। एक छोर पर भुखमरी और दूसरे छोर पर जो अमीरी चल रही है, वह मिटकर दोनों का मेल सधेगा और विग्रह तथा खून-खराबी का जो भय हमको डराता रहा है, वह दूर होगा। पर बिल्ली के गले में घंटी कौन बाँधे? बंबई कॉर्पोरेशन का हृदय मेरी कल्पना की तरफ किस प्रकार मुड़े? इसका जवाब मैं सेगाँव से दूँ, इसके बजाय तो शहर के विद्या रसिक नागरिक ही ज्यादा अच्छी तरह दे सकते हैं।

अगर इस प्रकार की शिक्षा बच्चों को दी जाए तो परिणाम यह होगा कि वह शिक्षा स्वावलंबी हो जाएगी। लेकिन सफलता की कसौटी उसका स्वाश्रयी रूप नहीं है, बल्कि यह देखकर सफलता का अंदाज लगाना होगा कि वैज्ञानिक रीति से उद्योग की शिक्षा के द्वारा बालक के भीतर के मनुष्य का संपूर्ण विकास हुआ है या नहीं! सचमुच मैं ऐसे अध्यापक को कभी नहीं रखूँगा, जो चाहे जिन परिस्थितियों में शिक्षा को स्वाश्रयी बना देने का वचन देगा। शिक्षा का स्वावलंबी बनना इस बात का तर्कसिद्ध परिणाम होगा कि विद्यार्थी ने अपनी प्रत्येक कार्यशक्ति का ठीक-ठीक उपयोग करना सीख लिया है। अगर एक लड़का रोज तीन घंटे काम करके किसी दस्तकारी से निश्चयपूर्वक अपनी जीविका के लायक पैसा कमा लेता है तो जो अपनी विकसित बुद्धि और आत्मा को लगाकर उस काम को करेगा, वह कितना अधिक कमा लेगा!

हमें यह ध्यान रखना चाहिए कि यह बुनियादी तालीम देश के वातावरण में से पैदा हुई है और देश की जरूरतों को पूरा कर सकती है। यह वातावरण हिंदुस्तान के सात लाख गाँवों में और उनमें रहनेवाले करोड़ों लोगों में छाया हुआ है। उनको भुलाकर आप हिंदुस्तान को भी भूल जाएँगे। सच्चा हिंदुस्तान शहरों में नहीं, बल्कि इन सात लाख गाँवों में बसा हुआ है।

यहाँ हम बुनियादी तालीम के मुख्य सिद्धांतों पर विचार करें :

१. पूरी शिक्षा स्वावलंबी होनी चाहिए। यानी आखिर में पूँजी को छोड़कर अपना सारा खर्च उसे खुद निकालना चाहिए।

२. इसमें आखिरी दरजे तक हाथ का पूरा-पूरा उपयोग किया जाए। यानी विद्यार्थी अपने हाथों से कोई-न-कोई उद्योग-धंधा आखिरी दर्जे तक करें।

३. सारी तालीम विद्यार्थियों की प्रांतीय भाषा में दी जानी चाहिए।

४. इसमें सांप्रदायिक धार्मिक शिक्षा के लिए कोई जगह नहीं होगी। लेकिन बुनियादी नैतिक तालीम के लिए काफी गुंजाइश होगी।

५. यह तालीम, फिर उसे बच्चे लें या बड़े, स्त्रियाँ लें या पुरुष, विद्यार्थियों के घरों में पहुँचेगी।

६. चूँकि इस तालीम को पानेवाले लाखों-करोड़ों विद्यार्थी अपने आपको सारे हिंदुस्तान के नागरिक समझेंगे, इसलिए उन्हें एक आंतर-प्रांतीय भाषा सीखनी होगी। सारे देश की यह एक भाषा नागरी या उर्दू में लिखी जानेवाली हिंदुस्तानी ही हो सकती है, इसलिए विद्यार्थियों को दोनों लिपियाँ अच्छी तरह सीखनी होंगी।

## : २ :

सारी शिक्षा का किसी भी बुनियादी उद्योग के साथ संबंध जोड़ना चाहिए। आप जब किसी उद्योग के द्वारा ७ या १० वर्ष के बालक को ज्ञान देते हों, तब शुरुआत में इस विषय के साथ जिनका मेल नहीं बैठाया जा सके, ऐसे सब विषय आपको छोड़ देने चाहिए। रोज-रोज ऐसा करने से शुरुआत में छोड़ी हुई ऐसी बहुत सी वस्तुओं का अनुसंधान

उद्योग के साथ जोड़ने के रास्ते आप ढूँढ़ निकालेंगे। इस तरह आप शुरू में काम लेंगे तो अपनी खुद की और विद्यार्थियों की शक्ति बचा सकेंगे। आज तो हमारे पास आधार लेने लायक कोई पुस्तक  नहीं है, न हमें रास्ता दिखाने वाले पहले के दृष्टांत ही मौजूद हैं। इसलिए हमें धीरे-धीरे चलना है। मुख्य बात यह है कि शिक्षक को अपने मन की ताजगी बनाए रखनी चाहिए। जिसका उद्योग के साथ मेल न बैठाया जा सके, ऐसा कोई विषय आने पर आप निराश न हों, खीज न उठें, बल्कि उसे छोड़ दें और जिसका मेल बैठा सकें, उसे आगे चलाएँ। संभव है कि कोई दूसरा शिक्षक सही रास्ता ढूँढ़ निकाले और उस विषय का उद्योग के साथ कैसे मेल बैठ सकता है, यह बता सके। और जब आप बहुतों के अनुभव का संग्रह करेंगे, तो बाद में आपको रास्ता बतानेवाली पुस्तकें भी मिल जाएँगी, जिससे आपके पीछे आनेवालों का काम अधिक सरल बन जाएगा।

क्या आप पूछेंगे कि जिन विषयों का उद्योग के साथ मेल न बैठाया जा सके, उनको टालने की क्रिया कितने समय तक की जाए? तो मैं कहूँगा कि जिंदगी भर। आखिर में आप देखेंगे कि बहुत सी चीजें, जिन्हें आप पहले शिक्षा-क्रम में से छोड़ चुके थे, उनका आपने उसमें समावेश कर लिया है; जितनी चीजों का समावेश करने लायक था, उन सबका समावेश हो चुका है और आपने आखिर तक जिनको निकम्मी समझकर छोड़ दिया था, वे बहुत निर्जीव और छोड़ने लायक ही थीं। यह मेरा जीवन का अनुभव है। मैंने यदि बहुत सी चीजें छोड़ न दी होतीं तो मैं जो बहुत सी चीजें कर सका हूँ, वह नहीं कर सका होता।

हमारी शिक्षा में जड़-मूल से परिवर्तन होना ही चाहिए। दिमाग को हाथ द्वारा शिक्षा मिलनी चाहिए। मैं कवि होता तो हाथ की पाँच अंगुलियों में रही हुई अद्भुत शक्ति के बारे में कविता लिख सकता। दिमाग ही सबकुछ है और हाथ-पैर कुछ नहीं, ऐसा आप क्यों मानते हैं! जो अपने हाथों को शिक्षा नहीं देते, जो शिक्षा की सामान्य 'प्रणाली या रूढ़ि' में से होकर निकलते हैं, उनका जीवन 'संगीत-मूल्य' रह जाता है। उनकी सारी शक्तियों का विकास नहीं होता। केवल पुस्तकीय ज्ञान में बालक को इतना रस नहीं आता कि उसका सारा ध्यान उसी में लगा रहे। दिमाग खाली शब्दों से थक जाता है और बच्चे का मन दूसरी जगह भटकने लगता है। हाथ न करने के काम करते हैं, आँखें न देखने की चीजें देखती हैं, कान न सुनने की बातें सुनते हैं और उनको क्रमश: जो कुछ करना, देखना और सुनना चाहिए, उसे वे करते, देखते और सुनते नहीं हैं। उन्हें सही चुनाव करना नहीं सिखाया जाता, इससे उनकी शिक्षा कई बार उनका विनाश करने वाली सिद्ध होती है। जो शिक्षा हमें अच्छे-बुरे का भेद करना और अच्छे को ग्रहण करना तथा बुरे को त्यागना नहीं सिखाती, वह शिक्षा सच्ची शिक्षा ही नहीं है।

स्कूल में चलने वाले सामान्य पाठ्यक्रम में एकाध उद्योग जोड़ देना, यह पुरानी कल्पना थी। अर्थात् उसमें हस्त-उद्योग को शिक्षा से बिलकुल अलग रखकर सिखलाने की बात थी। मुझे यह एक गंभीर भूल लगती है। शिक्षक को उद्योग सीख लेना चाहिए और अपने ज्ञान का अनुसंधान उस उद्योग के साथ करना चाहिए, जिससे वह अपने पसंद किए हुए उद्योग द्वारा यह सारा ज्ञान विद्यार्थियों को दे सके।

कताई का उदाहरण लीजिए। जब तक मुझे गणित नहीं आएगा तब तक मैंने तकली पर कितने गज सूत काता या उसके कितने तार हुए या मेरे काते हुए सूत का अंक कितना है, यह मैं नहीं कह सकूँगा। इसे करने के लिए मुझे आँकड़े सीखने चाहिए और जोड़, बाकी, गुणा व भाग भी सीखने चाहिए। अटपटे हिसाब गिनने में मुझे अक्षरों का इस्तेमाल करना पड़ेगा। अत: इसमें से मैं अक्षर-गणित सीखूँगा। इसमें भी मैं रोमन अक्षरों के बजाय हिंदुस्तानी अक्षरों के उपयोग का आग्रह रखूँगा।

फिर ज्यामिति लीजिए। तकली की चकती से अधिक अच्छा गोलाई का प्रदर्शन और क्या हो सकता है? इस प्रकार मैं युक्लिड का नाम लिये बिना ही विद्यार्थी को वर्तुल या गोलाई के बारे में सबकुछ सिखा सकता हैं।

फिर आप शायद पूछेंगे कि कताई द्वारा बालक को इतिहास-भूगोल किस तरह सिखाए जा सकते हैं? थोड़े समय पहले 'कपास—मनुष्य का इतिहास' (Cotton—The Story of Mankind) नामक पुस्तक मेरे देखने में आई थी। उसे पढ़ने में मुझे बहुत आनंद आया। वह एक उपन्यास जैसी लगी। उसके शुरू में प्राचीन काल का इतिहास दिया गया था। फिर कपास पहले-पहल किस प्रकार और कब बोई गई, उसका विकास किस तरह हुआ, अलग-अलग देशों के बीच रुई का व्यापार कैसे चलता है, आदि वस्तुओं का वर्णन था। अलग-अलग देशों के नाम मैं बालक को सुनाऊँगा, साथ ही स्वाभाविक रीति से उन देशों में बाहर से रुई मँगानी पड़ती है और कुछ में कपड़ा बाहर से मँगाना पड़ता है, उसका क्या कारण है! हर एक देश अपनी-अपनी जरूरत के मुताबिक रुई क्यों नहीं उगा सकता? यह चर्चा मुझे अर्थशास्त्र और कृषिशास्त्र के मूल तत्त्वों पर ले जाएगी। कपास की अलग-अलग जातियाँ कौन सी हैं, वे किस तरह की जमीन में उगती हैं, उनकी जानकारी मैं विद्यार्थी को दूँगा। इस तरह तकली चलाने की बात पर से मैं ईस्ट इंडिया कंपनी के सारे इतिहास पर आऊँगा। वह कंपनी यहाँ कैसे आई, उसने हमारे कताई-उद्योग को किस तरह नष्ट किया; अंग्रेज आर्थिक उद्देश्य से हमारे यहाँ आए और उसमें से राजनीतिक सत्ता जमाने की आकांक्षा वे क्यों रखने लगे; यह वस्तु मुगल और मराठों के पतन का, अंग्रेजी राज्य की स्थापना का और फिर वापस हमारे जमाने में जन-समूह के उत्थान का कारण कैसे हुई, यह सब भी मुझे वर्णन करके बताना पड़ेगा। इस तरह इस नई योजना में शिक्षा देने की अपार गुंजाइश है। और बालक यह सब उसके दिमाग और स्मरण-शक्ति पर अनावश्यक बोझ पड़े बिना ही कितना अधिक जल्दी सीखेगा।

इस कल्पना को मैं अधिक विस्तार से समझा दूँ। जैसे किसी प्राणिशास्त्री को अच्छा प्राणिशास्त्री बनने के लिए प्राणिशास्त्र के अलावा दूसरे बहुत से शास्त्र सीखने चाहिए, उसी प्रकार बुनियादी तालीम को यदि एक शास्त्र माना जाए तो वह हमें ज्ञान की अनंत शाखाओं में ले जाता है। तकली का ही विस्तृत उदाहरण लिया जाए तो जो शिक्षक-विद्यार्थी केवल कातने की यांत्रिक क्रिया पर ही अपना लक्ष्य एकाग्र नहीं करेगा (इस क्रिया में तो बेशक वह निष्णात होगी ही), बल्कि इस वस्तु का तत्त्व ग्रहण करने की कोशिश करेगा, वह तकली और उसके अंग-उपांगों का अभ्यास करेगा। तकली की चकती पीतल की और सींक लोहे की क्यों होती है, यह प्रश्न वह अपने मन से पूछेगा। जो असली तकली थी, उसकी चकती चाहे जैसी बनाई जाती थी। इससे भी पहले की प्राचीन तकली में बाँस की सींक और स्लेट या मिट्टी की चकती उपयोग में ली जाती थी। अब तकली का शास्त्रीय ढंग से विकास हुआ है और जो चकती पीतल की और सींक लोहे की बनाई जाती है वह सकारण है। यह कारण विद्यार्थी को ढूँढ़ निकालना चाहिए। उसके बाद विद्यार्थी को यह भी जाँचना चाहिए कि इस चकती का व्यास इतना ही क्यों रखा जाता है, कम-ज्यादा क्यों नहीं रखा जाता? इन प्रश्नों के संतोषजनक हल ढूँढ़ने के बाद इस वस्तु का गणित ज्ञान लिया कि आपका विद्यार्थी अच्छा इंजीनियर बन जाता है। तकली उसकी कामधेनु बनती है। इसके द्वारा अपार ज्ञान दिया जा सकता है। आप जितनी शक्ति और श्रद्धा से काम करेंगे उतना ज्ञान इसके द्वारा दे सकेंगे। आप यहाँ तीन सप्ताह रहे हैं। इतने समय में इस योजना के पीछे मर-मिटने तक को तैयार होने की श्रद्धा आप लोगों में आ गई हो, तो आपका यहाँ रहना सफल माना जाएगा।

मैंने कताई का उदाहरण विस्तार से बतलाया है, इसका कारण यह है कि मुझे उसका ज्ञान है। मैं बढ़ई होता तो मेरे बालक को ये सब बातें मैं बढ़ईगिरी के मार्फत सिखाता अथवा कॉर्डबोर्ड का काम करने वाला होता तो उस काम के मार्फत सिखाता।

हमें सच्ची जरूरत तो ऐसे शिक्षकों की है, जिनमें नया-नया सर्जन करने की और विचार करने की शक्ति हो, सच्चा उत्साह और जोश हो और रोज-रोज विद्यार्थी को क्या सिखाएँगे, यह सोचने की शक्ति हो। शिक्षक को यह

ज्ञान पुराने पोथों में से नहीं मिलेगा। उसे अपनी निरीक्षण और विचार करने की शक्ति का उपयोग करना है और हस्त-उद्योग की मदद से वाणी द्वारा बालक को ज्ञान देना है। इसका अर्थ यह है कि शिक्षा-पद्धति में क्रांति होनी चाहिए। शिक्षक की दृष्टि में क्रांति होनी चाहिए। आज तक आप निरीक्षकों (इंस्पेक्टरों) की रिपोर्टों से मार्गदर्शन पाते रहे हैं। आपने निरीक्षक को पसंद आए, वैसा करने की इच्छा रखी है, ताकि आपकी संस्था के लिए अधिक पैसे मिलें अथवा आपकी अपनी तनख्वाह में बढ़ती हो; पर नया शिक्षक इस सबकी परवाह नहीं करेगा। वह तो कहेगा, 'मैं यदि अपने विद्यार्थी को अधिक अच्छा मनुष्य बनाऊँ और वैसा करने में मेरी सब शक्ति लगा दूँ तो कहा जाएगा कि मैंने अपना कर्तव्य पूरा किया। मेरे लिए इतना ही काफी है।'

## : ३ :

इस तालीम की मंशा यह है कि गाँव के बच्चों को सुधार-सँवारकर उन्हें गाँव का आदर्श निवासी बनाया जाए। इसकी योजना खासकर उन्हीं को ध्यान में रखकर तैयार की गई है। इस योजना की असल प्रेरणा भी गाँवों से ही मिली है। जो कांग्रेसजन स्वराज्य की इमारत को बिलकुल उसकी नींव या बुनियाद से चुनना चाहते हैं, वे देश के बच्चों की उपेक्षा कर ही नहीं सकते। परदेशी हुकूमत चलानेवालों ने अनजाने ही क्यों न हो, शिक्षा के क्षेत्र में अपने काम की शुरुआत बिना चूके बिलकुल छोटे बच्चों से की है। हमारे यहाँ जिसे प्राथमिक शिक्षा कहा जाता है, वह तो एक मजाक है; उसमें गाँवों में बसनेवाले हिंदुस्तान की जरूरतों और माँगों का जरा भी विचार नहीं किया गया है; और वैसे देखा जाए तो उसमें शहरों का भी कोई विचार नहीं हुआ है। बुनियादी तालीम हिंदुस्तान के तमाम बच्चों को, फिर वे गाँवों के रहनेवाले हों या शहरों के, हिंदुस्तान के सभी श्रेष्ठ और स्थायी तत्त्वों के साथ जोड़ देती है। यह तालीम बालक के मन और शरीर दोनों का विकास करती है; बालक को अपने वतन के साथ जोड़ रखती है; उसे अपने और देश के भविष्य का गौरवपूर्ण चित्र दिखाती है; और उस चित्र में देखें हुए भविष्य के हिंदुस्तान का निर्माण करने में बालक या बालिका अपने स्कूल जाने के दिन से ही हाथ बँटाने लगे, इसका प्रबंध करती है।



# १४

# खेती और पशुपालन

### भाग-१

**किसान**

हमारे देहातियों का गुजर खेती पर होता है और खेती का गाय पर। मैं इस विषय में अंधा सा हूँ। निजी अनुभव मुझे नहीं है। परंतु ऐसा एक भी गाँव नहीं है जहाँ खेती न हो और गाय न हो। भैंसें हैं, लेकिन वे कोंकण वगैरह को छोड़कर खेती के लिए अधिक उपयोगी नहीं हैं। तब भी भैंस का हमने बहिष्कार किया है, ऐसी बात नहीं है। इसलिए ग्राम्य पशुधन का, खासकर अपने गाँव के पशुओं का, हमारे कार्यकर्ता को पूरा खयाल करना होगा। इस बड़ी भारी समस्या को यदि हम हल न कर सके, तो हिंदुस्तान की बरबादी होने वाली है और साथ-साथ हमारी भी; क्योंकि उस अवस्था में हमारे सामने पश्चिमी देशों की तरह इन पशुओं का, आर्थिक दृष्टि से उनके बोझ-रूप होने पर कत्ल किए सिवा कोई चारा न रहेगा।

प्रारंभ से ही मेरी यह दृढ़ श्रद्धा रही है कि इस देश के वासियों के लिए खेती ही एकमात्र अटूट और अचल सहारा है। इसकी भी खोज हम करेंगे और देखेंगे कि इसके सहारे कहाँ तक जाया जा सकता है। यदि हमारे लोग खादी के बदले खेती में विशारद होकर लोगों की सेवा करेंगे, तो मुझे अफसोस न होगा। मैं इतना देख चुका हूँ कि हमें बहुत कष्ट उठाना है। अब खेती की ओर ध्यान देने का समय आ गया है। आज तक मैं मानता रहा कि जब तक सरकार के अधिकार हमारे हाथों में नहीं आते, देश की खेती का सुधार असंभव है। अब मेरे उन विचारों में कुछ परिवर्तन हो रहा है। मैं यह महसूस करता हूँ कि मौजूदा हालत में भी हम कुछ हद तक सुधार कर सकते हैं। यदि यह ठीक है तो लगान वगैरह आसानी से देकर भी जमीन के सहारे किसान अपने लिए कुछ प्राप्त कर सकेगा। जवाहरलाल कहता है कि खेती सुधारोगे तब भी, जब तक विदेशी सरकार हम पर है तब तक किसी-न-किसी बहाने या तरीके से वह किसान की कमाई लूटती रहेगी। लेकिन अब मैं सोचने लगा हूँ कि यदि ऐसा हो तब भी खेती के ज्ञान और जानकारी का प्रचार करने से हम क्यों रुकें? फिर भले ही हमारा किया कराया सरकार लूट ले। लूटेगी तो हम भी लड़ेंगे। लोगों से लड़ने को कहेंगे, सिखाएँगे। सरकार को बता देंगे कि तुम इस तरह हमें नहीं लूट सकते। इसलिए अब हमें ऐसे कार्यकर्ता खोजने होंगे, जिन्हें खेती में रस हो।

इसलिए मैं यही सोचता हूँ कि खेती, गो-पालन और अन्य सब ग्रामीण उद्योगों को किस तरह देहातों में फिर से बसाऊँ, जिससे लोगों की स्थिति अच्छी हो। यदि दो-चार देहात में भी मैं यह कर सका तो मेरी समस्या हल हो जाएगी—'यथा पिण्डे तथा ब्रह्माण्डे'।

जिसे अहिंसा का पालन करना है, सत्य की आराधना करनी है, ब्रह्मचर्य-पालन को स्वाभाविक बनाना है, उसके लिए तो शरीर-श्रम रामबाण हो जाता है। यह श्रम वास्तव में देखा जाए तो खेती से ही संबंध रखता है। पर आज की जो स्थिति है, उसमें सब उसे नहीं कर सकते। इसलिए खेती का आदर्श ध्यान में रखकर आदमी बदले में दूसरा श्रम, जैसे—कताई, बुनाई, बढ़ईगिरी, लुहारी इत्यादि कर सकता है।

कई साल हुए, मैंने एक कविता पढ़ी थी, जिसमें किसान को दुनिया का पिता कहा गया है। अगर परमात्मा देनेवाला है तो किसान उसका हाथ है। हम पर किसान का जो ऋण है, उसे चुकाने के लिए हम क्या करनेवाले हैं? अभी तक तो हम उसके गाढ़े पसीने की कमाई खाते रहे हैं। हमें खेती से काम शुरू करना चाहिए था, लेकिन हम

ऐसा कर न सके। इस कसूर की जिम्मेदारी कुछ हद तक मुझ पर है।

कुछ लोग कहते हैं कि जब तक राजनीतिक ताकत हमारे हाथ में न आ जाए तब तक खेती में कोई बुनियादी सुधार नहीं हो सकता। उनका स्वप्न है कि भाप और बिजली का बड़े पैमाने पर उपयोग करके मशीन की ताकत से खेती की जाए। जल्दी-जल्दी फसल लेने के लालच में जमीन के उपजाऊपन का व्यापार करना अंत में बरबाद कर देनेवाला सिद्ध होगा और वह सिर्फ संकुचित दृष्टिवाली नीति होगी। इसका नतीजा यह होगा कि जमीन का उपजाऊपन कम होता जाएगा। अच्छी जमीन से खुराक पैदा करने के लिए पसीना बहाने की जरूरत होती है।

लोग शायद इस दृष्टि की टीका करें और कहें कि यह दृष्टि प्रगति-विरोधी है और इससे काम धीमा होगा। मैं भी इससे जल्दी कोई नतीजा निकलने की आशा नहीं रखता। फिर भी जमीन और उस पर रहनेवाले लोगों की समृद्धि की कुंजी इसी में है। स्वास्थ्य और शक्ति देनेवाली खुराक ग्रामीण आर्थिक व्यवस्था का आधार है। किसान की आमदनी का ज्यादा हिस्सा उसके और उसके परिवार के भोजन पर ही खर्च होता है। बाकी सब चीजें बाद में आती हैं। खेती करनेवाले को अच्छी खुराक दो। उसे ताजे और शुद्ध घी, दूध और तेल काफी मात्रा में मिलने चाहिए और अगर वह मांस खाता हो तो उसे मछली, अंडे और गोश्त भी मिलना चाहिए। अगर उसे पेट भर भी पोषक खाना नहीं मिला तो मिसाल के तौर पर, उसके  पास अच्छे कपड़े हुए भी तो क्या लाभ! इसके बाद पीने के पानी की व्यवस्था करने का सवाल और दूसरे सवाल आएँगे। इन सवालों पर विचार करते हुए कुदरती तौर पर ऐसी बातें भी निकल आएँगी, जैसे ट्रैक्टर से हल चलाने और मशीन से जमीन को पानी देने की तुलना में खेती के अर्थशास्त्र में बैल का क्या स्थान है। इस तरह से एक-एक बात करते-करते ग्रामीण आर्थिक व्यवस्था का पूरा चित्र उनके सामने उभर आएगा। इस चित्र में शहरों का भी उचित स्थान होगा। आज की तरह वे समाज-शरीर पर उठे हुए फोड़ों या गाँठों की तरह अस्वाभाविक नहीं मालूम होंगे। आज यह खतरा बढ़ रहा है कि कहीं हम अपने हाथों का उपयोग करना ही न भूल जाएँ। मिट्ठी खोदने और जमीन की देखभाल करने की बात को भूलना अपने आपको भूलना है। अगर आप यह समझें कि सिर्फ शहरों की सेवा करके अपने मंत्री पद का कर्तव्य पूरा कर दिया तो आप इस बात को भूल जाते हैं कि हिंदुस्तान असल में सात लाख गाँवों में बसा हुआ है। अगर किसी आदमी ने सारी दुनिया ले ली, लेकिन साथ ही अपनी आत्मा खो दी तो उसने इस सौदे में क्या पाया?

इन भारतीय किसानों से ज्यों ही आप बात करेंगे और वे आपसे बोलने लगेंगे, त्यों ही आप देखेंगे कि उनके होंठों से ज्ञान का निर्झर बहता है। आप देखेंगे कि उनके अनगढ़ बाहरी रूप के पीछे आध्यात्मिक अनुभव और ज्ञान का गहरा सरोवर भरा पड़ा है। मैं इसी चीज को संस्कृति कहता हूँ। पश्चिम में आपको यह चीज नहीं मिलेगी। आप किसी यूरोपीय किसान से बातचीत करके देखें, तो पाएँगे कि उसे आध्यात्मिक वस्तुओं में कोई रस नहीं है।

भारतीय किसान के फूहड़पन के बाहरी आवरण के पीछे युगों पुरानी संस्कृति छिपी पड़ी है। इस बाहरी आवरण को हम अलग कर दें, उसकी दीर्घकालीन गरीबी और निरक्षरता को हटा दें, तो हमें सुसंस्कृत, सभ्य और आजाद नागरिक का एक सुंदर-से-सुंदर नमूना मिल जाएगा।

हमें उन्हें यह सिखाना है कि वे समय, स्वास्थ्य और पैसे की बचत कैसे कर सकते हैं। लिओनेल कर्टिस ने हमारे गाँवों का वर्णन करते हुए उन्हें 'घूरे के ढेर' कहा है। हमें उन्हें आदर्श गाँवों में बदलना है। हमारे ग्रामवासियों को शुद्ध हवा नहीं मिलती, यद्यपि वे शुद्ध हवा से घिरे रहते हैं; उन्हें ताजा अन्न नहीं मिलता, यद्यपि उनके चारों ओर ताजे से ताजा अन्न होता है। इस अन्न के मामले में मैं मिशनरी की तरह इसलिए बोलता हूँ कि मैं गाँवों को एक सुंदर दर्शनीय वस्तु बना देने की आकांक्षा रखता हूँ।

हमें गाँवों को अपने चंगुल में जकड़कर रखनेवाले जिस त्रिविध रोग का इलाज करना है, वह रोग इस प्रकार है :

(१) सार्वजनिक स्वच्छता की कमी,

(२) पर्याप्त और पोषक आहार की कमी,

(३) ग्रामवासियों की जड़ता।...ग्रामवासी अपनी उन्नति की ओर से उदासीन हैं। स्वच्छता के आधुनिक उपायों को न तो वे समझते हैं और न उनकी कद्र करते हैं। अपने खेतों को जोतने-बोने या जिस तरह का परिश्रम वे करते आए हैं, वैसा परिश्रम करने के सिवा अधिक कोई श्रम करने के लिए वे राजी नहीं हैं। ये कठिनाइयाँ वास्तविक और गंभीर हैं। लेकिन इनसे हमें घबराने की या हतोत्साह होने की जरूरत नहीं। हमें अपने ध्येय और कार्य में अमिट श्रद्धा होनी चाहिए। हमारे व्यवहार में धीरज होना चाहिए। ग्राम-कार्य में हम खुद भी तो नौसिखिया ही हैं। हमें एक पुराने और जटिल रोग का इलाज करना है। धीरज और सतत परिश्रम से, यदि हममें ये गुण हों तो, कठिनाइयों के पहाड़ तक जीते जा सकते हैं। हम उन परिचारिकाओं की स्थिति में हैं, जो उन्हें सौंपे हुए बीमारों को इसलिए नहीं छोड़ सकतीं कि उन बीमारों की बीमारी असाध्य है।

आज सबसे बड़ी जरूरत इस बात की है कि लोग हमेशा हर काम को, चाहे वह खेती हो या गाँवों से संबंध रखनेवाला कोई अन्य उद्योग हो, व्यवस्थित रीति से और इस तरह करने लग जाएँ, जिससे उन्हें अच्छी आय होने लगे। अगर हम लोगों को यह सिखा दें या उन्हें इस तरह काम करने के लिए राजी कर लें तो वही सबसे बड़ी शिक्षा होगी।

मैं तो यह भी कहने का साहस करता हूँ कि एक वर्ग की हैसियत से साधारणतया हिंदुस्तान की ग्रामीण जनता भले ही असंस्कृत नजर आए, परंतु मनुष्य स्वाभाव की स्वाभाविक गुण-संपत्ति में वह किसी भी देश की ग्रामीण जनता की तुलना में कम नहीं उतरेगी। इसकी साक्षी तो वे अधिकांश विदेशी यात्री दे सकते हैं, जो ह्वेनसाँग के समय से आज तक वहाँ आए हैं और जिन्होंने अपने प्रवासों के वर्णन लिख रखे हैं। हिंदुस्तान के ग्राम-जनों की स्वाभाविक संस्कृति, उनके मकानों में दिखाई देनेवाली कला, उनके आचार-व्यवहार और संयम—ये सब उस धर्म की देन हैं, जो अनादिकाल से उन्हें एकसूत्र में बाँधे हुए है।

किसानों का—वे भूमिहीन मजदूर हों या मेहनत करनेवाले जमीन मालिक हों— स्थान पहला है। उनके परिश्रम से ही पृथ्वी उपजाऊ और समृद्ध हुई और इसलिए सच कहा जाए तो जमीन उनकी ही है या होनी चाहिए, जमीन से दूर रहनेवाले जमींदारों की नहीं। लेकिन अहिंसक पद्धति में मजदूर-किसान इन जमींदारों से उनकी जमीन बलपूर्वक नहीं छीन सकता। उसे इस तरह काम करना चाहिए कि जमींदार के लिए उसका शोषण करना असंभव हो जाए। किसानों में आपस में घनिष्ठ सहकार होना नितांत आवश्यक है। इस हेतु की पूर्ति के लिए जहाँ वैसी समितियाँ न हों, वहाँ वे बनाई जानी चाहिए, और जहाँ हों, वहाँ आवश्यक होने पर उनका पुनर्गठन होना चाहिए। किसान ज्यादातर अनपढ़ हैं। स्कूल जाने की उम्र वाले बालकों और वयस्कों को शिक्षा दी जानी चाहिए। शिक्षा पुरुषों और स्त्रियों दोनों को दी जानी चाहिए। भूमिहीन खेतिहर मजदूरों की मजदूरी इस हद तक बढ़ाई जानी चाहिए कि वे सभ्यजनोचित जीवन की सुविधाएँ प्राप्त कर सकें। यानी उन्हें संतुलित भोजन और आरोग्य की दृष्टि से जैसे चाहिए, वैसे घर और कपड़े मिल सकें।

अगर मेरा वश चले तो हमारा गवर्नर जनरल किसान होगा, हमारा प्रधानमंत्री किसान होगा, सब कोई किसान होंगे; क्योंकि यहाँ का राजा किसान है। मुझे बचपन में एक कविता पढ़ाई गई थी—'हे किसान तू बादशाह है।' किसान जमीन से अन्न पैदा न करे, तो हम क्या खाएँगे? हिंदुस्तान का सच्चा राजा तो वही है। लेकिन आज हम उसे गुलाम बनाकर बैठे हैं। आज किसान क्या करे? एम.ए. पास करे? बी.ए. पास करे? ऐसा उसने किया तो किसान मिट जाएगा। बाद में वह कुदाली नहीं चलाएगा। जो आदमी अपनी जमीन से अन्न पैदा करता है और खाता है, वह

यदि जनरल बने, मंत्री बने तो हिंदुस्तान की शक्ल बदल जाएगी। आज जो सड़ाँध फैली हुई है, वह मिट जाएगी।

**भाग-२**

## जमीन की समस्या

जमीन की मालिकी—किसान जमीन का नूर है। जमीन उसी की है अथवा होनी चाहिए, न कि घर बैठकर खेती करनेवाले मालिक या जमींदार की।

जमीन और दूसरी सारी संपत्ति उस आदमी की है, जो उसके लिए काम करता है। दुर्भाग्य से मजदूर इस सीधी-सादी बात से अनभिज्ञ हैं या उन्हें अनभिज्ञ रखा गया है।

मैं मानता हूँ कि जो जमीन आप जोतते हैं, वह आपकी होनी चाहिए। लेकिन यह एक क्षण में होने वाली बात नहीं है। जमींदारों से आप उसे बलपूर्वक भी नहीं ले सकते। अहिंसा और आपकी अपनी शक्ति का भान ही इसका एकमात्र मार्ग है।

प्रतिष्ठित जीवन के लिए जितनी जमीन की आवश्यकता है, उससे अधिक जमीन किसी आदमी के पास नहीं होनी चाहिए। ऐसा कौन है, जो इस हकीकत से इनकार कर सके कि आम जनता की और गरीबी का कारण आज यही है कि उसके पास अपनी कही जानेवाली कोई जमीन नहीं है?

लेकिन यह याद रखना चाहिए कि इस तरह के सुधार तुरंत नहीं किए जा सकते। अगर ये सुधार अहिंसात्मक तरीकों से करने हैं तो जमींदार और गैर-जमींदार दोनों को सुशिक्षित बनाना अनिवार्य हो जाता है। जमींदारों को यह विश्वास दिलाना होगा कि उनके साथ कभी जोर-जबरदस्ती नहीं की जाएगी और गैर-जमींदारों को यह सिखाना और समझाना होगा कि उनकी मरजी के खिलाफ जबरन उनसे कोई काम नहीं ले सकता, और यह कि कष्ट-सहन या अहिंसा की कलाएँ सीखकर वे अपनी स्वतंत्रता प्राप्त कर सकते हैं।

## जमींदार और काश्तकार

मैं आपसे कहूँगा कि जमीन की मालिकी जितनी आपकी है उतनी ही आपकी रैयत की भी है। मैं यह नहीं मानता कि सब पूँजीपति और जमींदार स्वभाव से ही शोषक हैं और न मैं यह मानता हूँ कि उनके और जनता के हितों में कोई बुनियादी या अमिट विरोध है। इस प्रकार का शोषण शोषित के सहयोग पर आधारित है, फिर वह सहयोग स्वेच्छा से दिया जाता हो या लाचारी से। हम इस सच्चाई को स्वीकार करने से कितना ही इनकार क्यों न करें, फिर भी सच्चाई तो यही है कि यदि लोग शोषक की आज्ञा न मानें तो शोषण हो ही नहीं सकता। लेकिन उसमें हमारा स्वार्थ आड़े आता है और हम उन्हीं जंजीरों को अपनी छाती से लगाए रहते हैं, जो हमें बाँधती हैं। यह चीज बंद होनी चाहिए। जरूरत इस बात की नहीं है कि पूँजीपति और जमींदारों का नाश कर दिया जाए, बल्कि उनमें और आम लोगों में आज जो संबंध है, उसे बदलकर अधिक स्वस्थ और शुद्ध बनाने की जरूरत है।

मेरा उद्‍देश्य तो आपके हृदयों में प्रवेश करके आपके विचार इस तरह बदल देना है कि आप अपनी समस्त व्यक्तिगत संपत्ति अपने किसानों के संरक्षक बनकर अपने पास रखें और मुख्यत: उन्हीं की भलाई के कामों में उसका उपयोग करें। मैं यह जानता हूँ कि कांग्रेस के भीतर ही समाजवादी पार्टी नामक एक नई पार्टी अस्तित्व में आई है; और यह पार्टी यदि कांग्रेस को अपने साथ ले जाने में सफल हो जाए तो क्या होगा, यह बताना कठिन है। मुझे इसमें जरा भी शक नहीं है कि अगर हमारे करोड़ों लोगों का बिलकुल प्रामाणिक और असंदिग्ध मत लिया जाए तो वे पूँजीपति वर्गों की तमाम संपत्ति छीन लेने के पक्ष में राय नहीं देंगे। मैं पूँजी और श्रम, जमींदार और किसान के सहयोग व मेल के लिए काम कर रहा हूँ।

परंतु मैं चेतावनी की एक बात जरूर कहूँगा। मैंने मिल-मालिकों से हमेशा कहा है कि वे अकेले ही कारखानों के

मालिक नहीं हैं, मजदूर भी उनकी बराबरी के मालिक हैं। उसी तरह मैं आपसे कहूँगा कि आपकी जमीन के मालिक जितने आप हैं उतने ही किसान भी हैं; और आज अपनी आमदनी को ऐश-आराम या फिजूलखर्ची में नहीं उड़ा सकते, बल्कि उसे आपको रैयत की भलाई में खर्च करना चाहिए। आप एक बार अपनी रैयत को अपनेपन की भावना का अनुभव करा दें और यह महसूस करा दें कि एक ही परिवार के आदमियों के नाते उनके हित आपके हाथों में सुरक्षित हैं और उन्हें कभी हानि नहीं पहुँचेगी तो आप विश्वास रखिए कि उनमें और आपमें कोई झगड़ा नहीं हो सकता और न वर्ग-विग्रह ही हो सकता है।

मैं जमींदार का नाश नहीं करना चाहता, लेकिन मुझे ऐसा भी नहीं लगता कि जमींदार हमारे लिए अनिवार्य है। मैं जमींदारों और दूसरे पूँजीपतियों का अहिंसा के द्वारा हृदय परिवर्तन करना चाहता हूँ और इसलिए वर्गयुद्ध की अनिवार्यता मैं स्वीकार नहीं करता। कम-से-कम संघर्ष का रास्ता लेना मेरे लिए अहिंसा के प्रयोग का एक जरूरी अंग है। जमीन पर मेहनत करने वाले किसान और मजदूर ज्यों ही अपनी ताकत को पहचान लेंगे, त्यों ही जमींदारी की बुराई दूर हो जाएगी। अगर किसान-मजदूर यह कह दें कि उन्हें सभ्य समाज की आवश्यकताओं के अनुसार अपने बच्चों के भोजन, वस्त्र और शिक्षण आदि के लिए जब तक काफी मजदूरी नहीं दी जाएगी तब तक वे जमीन को जोतेंगे-बोएँगे ही नहीं तो जमींदार बेचारा कर ही क्या सकता है! सच तो यह है कि मेहनत करनेवाला जो कुछ पैदा करता है उसका मालिक वही है। अगर मेहनत करनेवाले बुद्धिपूर्वक एक हो जाएँ तो वे एक ऐसी ताकत बन जाएँगे, जिसका मुकाबला कोई नहीं कर सकता। और इसीलिए मैं वर्ग-युद्ध की कोई जरूरत नहीं देखता। यदि मैं उसे अनिवार्य मानता तो उसका प्रचार करने में और लोगों को उसकी तालीम देने में मुझे कोई संकोच नहीं होता।

एक आदर्श जमींदार किसान का बहुत कुछ बोझा, जो वह अभी उठा रहा है, एकदम घटा देगा। वह किसानों के गहरे संपर्क में आएगा और उनकी आवश्यकताओं को जानकर उस निराशा के स्थान पर, जो उनके प्राणों को सुखाए डाल रही है, उनमें आशा का संचार करेगा। वह किसानों में पाए जाने वाले सफाई और तंदुरुस्ती के नियमों के अज्ञान को दर्शक की तरह देखता नहीं रहेगा, बल्कि उस अज्ञान को दूर करेगा। किसानों के जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति करने के लिए वह स्वयं अपने को दरिद्र बना लेगा। वह अपने किसानों की आर्थिक स्थिति का अध्ययन करेगा और ऐसे स्कूल खोलेगा जिनमें किसानों के बच्चों के साथ-साथ वह अपने खुद के बच्चों को भी पढ़ाएगा। वह गाँव के कुएँ और तालाब को साफ कराएगा। वह किसानों को अपनी सड़कें और अपने पाखाने  आवश्यक परिश्रम करके खुद साफ करना सिखाएगा। वह किसानों के मुक्त उपयोग के लिए अपने सारे बाग-बगीचे निस्संकोच भाव से खोल देगा। जो अनावश्यक इमारतें वह अपनी मौज के लिए करेगा। यदि पूँजीपति-वर्ग काल का संकेत समझकर संपत्ति के बारे में अपने इस विचार को बदल डालें कि उस पर उनका ईश्वर-प्रदत्त अधिकार है तो जो सात लाख घूरे आज गाँव कहलाते हैं, उन्हें आनन-फानन में शांति, स्वास्थ्य और सुख के धाम बनाया जा सकता है। मुझे दृढ़ विश्वास है कि यदि पूँजीपति जापान के उमरावों का अनुसरण करें, तो वे सचमुच कुछ खाएँगे नहीं और सबकुछ पाएँगे। केवल दो मार्ग हैं, जिनमें से उन्हें अपना चुनाव कर लेना है। एक तो यह कि पूँजीपति समय रहते न चेतें तो करोड़ों जाग्रत् किंतु अज्ञान और भूखे लोग देश में ऐसी अंधाधुंधी मचा दें, जिसे एक बलशाली हुकूमत की फौजी ताकत भी नहीं मिटा सकती।

अच्छा हो यदि जमींदार समय रहते सावधान हो जाएँ। अब वे केवल लगान वसूल करने वाले न रहें। उन्हें अपने काश्तकारों का संरक्षक और विश्वस्त मित्र बन जाना चाहिए। उन्हें अपना निजी खर्च सीमित कर देना चाहिए। उन्हें वह अनुचित ऊपरी आय छोड़ देनी चाहिए, जो उन्हें काश्तकारों से शादी आदि के अवसरों पर जबरदस्ती की भेंटों के रूप में मिलती है या एक किसान से दूसरे किसान के हाथ में जमीन जाने पर लगान न देने के कारण बेदखली

हो जाने के बाद उसी किसान को जमीन वापस मिलने पर नजराने की शक्ल में होती है। उन्हें किसानों को जमीन का स्थायी अधिकार दे देना चाहिए, उनकी भलाई में क्रियात्मक रस लेना चाहिए, उनके बच्चों के लिए सुव्यवस्थित स्कूल, प्रौढ़ों के लिए रात्रिशालाएँ, बीमारों के लिए अस्पताल और दवाखाने खोलने चाहिए, देहात की सफाई की देखभाल करनी चाहिए और विविध प्रकार से उन्हें यह अनुभव कराना चाहिए कि जमींदार उनके हितैषी हैं और अपनी विभिन्न सेवाओं के लिए एक निश्चित कमीशन मात्र लेते हैं। सार यह कि उन्हें अपनी स्थिति को उचित सिद्ध कर दिखाना चाहिए। उन्हें कांग्रेसवालों पर भरोसा रखना चाहिए। वे स्वयं कांग्रेसी बन सकते हैं और जान सकते हैं कि कांग्रेस सरकार और लोगों के बीच पुल का काम करती है। जिन लोगों के दिलों में जनता की सच्ची भलाई की लगन है, वे सब कांग्रेस की सेवा ले सकते हैं। उधर कांग्रेसजनों को यह देखना चाहिए कि किसान जमींदारों के प्रति कर्तव्यों का पूरी तरह पालन करें। मेरा मतलब कानूनी कर्तव्यों से ही नहीं बल्कि उन कर्तव्यों से भी है, जिन्हें उन्होंने खुद उचित माना है। उन्हें यह सिद्धांत अस्वीकार कर देना चाहिए कि उनकी जमीन बिलकुल उनकी अपनी ही है और जमीदारों का उस पर कोई अधिकार नहीं। वे एक सम्मिलित परिवार के सदस्य हैं या उन्हें होना चाहिए—ऐसे सम्मिलित परिवार के, जिसमें जमींदारों का उस पर कोई अधिकार नहीं। वे एक सम्मिलित परिवार के, जिसमें जमींदार मुखिया की तरह किसी भी तरह के आक्रमण के खिलाफ उनके अधिकारों की रक्षा करता है। कानून कुछ भी हो, जमींदारी का समर्थन तभी हो सकता है जब वह भरसक सम्मिलित परिवार की स्थिति प्राप्त करे।

इस संबंध में राम और जनक का उदाहरण हमारा आदर्श होना चाहिए। लोगों के विरुद्ध उनका अपना कुछ नहीं था। उनका सर्वस्व और वे स्वयं भी लोगों के थे। वे उनके बीच में ऐसा जीवन व्यतीत करते थे, जो उनके जीवन से ऊपर नहीं था, परंतु उनके जीवन के अनुरूप था। इस पर शायद यह आपत्ति उठाई जाए कि वे ऐतिहासिक पुरुष नहीं थे। तब हम महान् खलीफा उमर की मिसाल लें। यद्यपि वे अपनी महान् प्रतिभा और आश्चर्यजनक उद्योग से पैदा किए हुए एक विशाल राज्य के बादशाह थे, फिर भी वे गरीबी का जीवन बिताते थे और जो विशाल खजाना उनके पैरों में पड़ा रहता था, उसका अपने को कभी मालिक नहीं समझते थे। जो राज-कर्मचारी जनता का धन ऐश-आराम में बरबाद करते थे, वे खलीफा से काँपते थे।

जमींदारों से मुझे इतना ही कहना है कि आपके खिलाफ जो शिकायतें की जाती हैं, वे अगर सच हों, तो मुझे आपको सावधान कर देना चाहिए कि अब आपके दिन लद गए हैं। किसानों के मालिक और ईश्वर के रूप में आज तक आपने जो वर्चस्व भोगा, वह अब चालू रहनेवाला नहीं है। यदि गरीब किसानों के आप ट्रस्टी बन जाएँ तो आज भी आपका भविष्य उज्ज्वल है। ट्रस्टी शब्द का उपयोग मैं केवल नामधारी ट्रस्टी होने के लिए नहीं कर रहा हूँ, बल्कि सच्चे ट्रस्टी बनने के लिए कह रहा हूँ। ऐसे ट्रस्टी अपने श्रम और संपत्ति के संरक्षण के बदले में मेहनताने के रूप में जितना लेने का उन्हें अधिकार होगा, उससे एक पाई भी अधिक नहीं लेंगे। ऐसे ट्रस्टी बन जाने के बाद वे देखेंगे कि किसी भी प्रकार का कानून उनका बाल-बाँका नहीं कर सकता। खुद किसान ही उनके मित्र बन जाएँगे।

यह प्रश्न पूछा जा सकता है कि क्या वर्तमान राजाओं और दूसरे लोगों से गरीबों के संरक्षक बनने की आशा रखी जा सकती है? यदि वे अपने आप ट्रस्टी नहीं बन जाते हैं तो परिस्थिति वश जोर-जबरदस्ती उनसे यह सुधार करा लेगा। हाँ, वे संपूर्ण विनाश को आमंत्रित करें तो दूसरी बात है।

जब पंचायत राज्य स्थापित हो जाएगा तो वह लोकमत  काम करेगा, जो हिंसा कभी नहीं कर सकती। जमींदारों, पूँजीपतियों और राजाओं की वर्तमान सत्ता तभी तक रह सकती है जब तक साधारण लोग अपनी ताकत को अच्छी तरह पहचान नहीं लेते। यदि लोग जमींदारी या पूँजीवाद की बुराई के साथ असहयोग कर दें तो वह निष्प्राण होकर

मर जाएगी। पंचायत राज्य में पंचायत की ही बात मानी जाएगी और पंचायत अपने बनाए हुए कानून के जरिए ही काम कर सकती है।

सच्चा समाजवाद तो हमें अपने पूर्वजों से प्राप्त हुआ है, जो हमें यह सिखा गए हैं कि 'सब भूमि गोपाल की है, इसमें कहीं मेरी और तेरी की सीमाएँ नहीं हैं। ये सीमाएँ तो मनुष्यों की बनाई हुई हैं और इसीलिए वे इन्हें तोड़ भी सकते हैं।' गोपाल यानी कृष्ण यानी भगवान्! आधुनिक भाषा में गोपाल यानी राज्य यानी जनता! आज जमीन जनता की नहीं है, यह बात सही है। पर इसमें दोष उस शिक्षा का नहीं है। दोष तो हमारा है, जिन्होंने उस शिक्षा के अनुसार आचरण नहीं किया।

मुझे इसमें कोई संदेह नहीं कि इस आदर्श को जिस हद तक रूस या और कोई देश पहुँच सकता है उस हद तक हम भी पहुँच सकते हैं; और वह भी हिंसा का आश्रय लिये बिना। पूँजीवालों से उनकी पूँजी हिंसापूर्वक छीनी जाए, इसके बजाय यदि चरखा और उसके सारे फलितार्थ स्वीकार कर लिये जाएँ तो वही काम हो सकता है। चरखा हिंसक अपहरण की जगह ले सकनेवाला एक अत्यंत प्रभावकारी साधन है। जमीन और दूसरी सारी संपत्ति उसकी है, जो उसके लिए काम करे। दु:ख इस बात का है कि किसान और मजदूर या तो इस सरल सत्य को जानते नहीं हैं या यों कहो कि उन्हें इसे जानने नहीं दिया गया है।

आने वाले जमाने की अहिंसक व्यवस्था में जमीन राज की मिल्कियत होगी। कहा नहीं गया है—'सबै भूमि गोपाल की'! इस तरह के बँटवारे में बुद्धि और श्रम का नाश नहीं होगा। हिंसक तरीकों से यह असंभव है। इसलिए यह कहना सच है कि हिंसा के जरिए जमीन के मालिकों का नाश कर दिया गया तो अंत में मजदूरों का नाश भी होगा ही। इसलिए अगर जमीन के मालिक बुद्धिमत्ता से काम लें तो किसी का नुकसान नहीं होगा।

## भाग-३

### सहकारिता

एक महत्त्व का प्रश्न यह था कि गो-पालन वैयक्तिक हो या सामुदायिक? मैंने यह राय दी कि सामुदायिक हुए बगैर गाय बच ही नहीं सकती, और इसलिए भैंस भी नहीं बच सकती। प्रत्येक किसान अपने घर में गाय-बैल रखकर उनका पालन भली-भाँति और शास्त्रीय पद्धति से नहीं कर सकता। गोवंश के ह्रस के अनेक कारणों में व्यक्तिगत गो-पालन भी एक कारण रहा है। यह बोझ वैयक्तिक किसान की शक्ति के बिलकुल बाहर है।

मैं तो यहाँ तक कहता हूँ कि आज संसार हर एक काम में सामुदायिक रूप से शक्ति का संगठन करने की ओर जा रहा है। इस संगठन का नाम सहयोग है। बहुत सी बातें आजकल सहयोग से हो रही हैं। हमारे मुल्क में भी सहयोग आया तो है, लेकिन वह ऐसे विकृत रूप में आया है कि उसका सही लाभ भी हिंदुस्तान के गरीबों को बिलकुल नहीं मिलता।

हमारी आबादी बढ़ती जा रही है और उसके साथ किसान की व्यक्तिगत जमीन कम होती जा रही है। नतीजा यह हुआ है कि प्रत्येक किसान के पास जितनी चाहिए, उतनी जमीन नहीं है। जो है, वह उसकी अड़चनों को बढ़ानेवाली है। ऐसा किसान अपने घर में या खेत पर गाय-बैल नहीं रख सकता। यदि रखता है तो अपने हाथों अपनी बरबादी को न्योता भी देता है। आज हिंदुस्तान की यही हालत है। धर्म, दया या नीति की परवाह न करने वाला अर्थशास्त्र तो पुकार-पुकारकर कहता है कि आज हिंदुस्तान में लाखों पशु मनुष्य को खा रहे हैं; क्योंकि उनसे कुछ लाभ नहीं होने पर भी उन्हें खिलाना तो पड़ता ही है। इसलिए उन्हें मार डालना चाहिए। लेकिन धर्म कहो, नीति कहो या दया कहो—ये हमें इन निकम्मे पशुओं को मारने से रोकते हैं।

इस हालत में क्या किया जाए? यही कि जितना प्रयत्न पशुओं को जीवित रखने और उन्हें बोझ न बनने देने का

हो सकता है, उतना किया जाए। इस प्रयत्न में सहयोग का बड़ा महत्त्व है। सहयोग अथवा सामुदायिक पद्धति से पशुपालन करने से :

(१) जगह बचेगी तथा किसान को अपने घर में पशु नहीं रखने पड़ेंगे। आज तो जिस घर में किसान रहता है, उसी में उसके सारे मवेशी भी रहते हैं। इससे हवा बिगड़ती है और घर में गंदगी रहती है। मनुष्य पशु के साथ एक ही घर में रहने के लिए पैदा नहीं किया गया है। ऐसा करने में न दया है, न ज्ञान।

(२) पशुओं की वृद्धि होने पर एक घर में रहना असंभव हो जाता है। इसलिए किसान बछड़े को बेच डालता है और भैंसे या पाड़े को मार डालता है, या मरने के लिए छोड़ देता है। यह अधमता है। सहयोग से यह रुकेगा।

(३) जब पशु बीमार होता है तब व्यक्तिगत रूप से किसान उसका शास्त्रीय उपचार नहीं करवा सकता। सहयोग से ही चिकित्सा सुलभ होती है।

(४) प्रत्येक किसान साँड़ नहीं रख सकता। सहयोग के आधार पर बहुत से पशुओं के लिए एक अच्छा साँड़ रखना सरल है।

(५) प्रत्येक किसान गोचर-भूमि तो ठीक, पशुओं के लिए व्यायाम की यानी हिरने-फिरने की भूमि भी नहीं छोड़ सकता। किंतु सहयोग द्वारा ये दोनों सुविधाएँ आसानी से मिल सकती हैं।

(६) व्यक्तिगत रूप में किसान को घास इत्यादि पर बहुत खर्च करना पड़ता है। सहयोग द्वारा कम खर्च में काम चल जाएगा।

(७) किसान व्यक्तिगत रूप से अपना दूध आसानी से नहीं बेच सकता। सहयोग द्वारा उसे दाम भी अच्छे मिलेंगे और वह दूध में पानी वगैरह मिलाने के लालच से भी बच सकेगा।

(८) व्यक्तिगत रूप में किसान के लिए पशुओं की परीक्षा करना असंभव है, किंतु गाँव भर के पशुओं की परीक्षा सुलभ है और उनकी नस्ल के सुधार का प्रश्न भी आसान हो जाता है।

(९) सामुदायिक या सहयोगी पद्धति के पक्ष में इतने कारण पर्याप्त होने चाहिए। परंतु सबसे बड़ी और सचोट दलील तो यह है कि व्यक्तिगत पद्धति के कारण ही हमारी और पशुओं की दशा आज इतनी दयनीय हो उठी है। उसे बदल दें तो हम बच सकते हैं और पशुओं को भी बचा सकते हैं।

मेरा तो विश्वास है कि जब हम अपनी जमीन को सामुदायिक पद्धति से जोतेंगे, तभी उससे फायदा उठा सकेंगे। गाँव की खेती अलग-अलग सौ टुकड़ों में बँट जाए, इसके बनिस्बत क्या यह बेहतर नहीं होगा कि सौ कुटुंब सारे गाँव की खेती सहयोग से करें और उसकी आमदनी आपस में बाँट लिया करें? और जो बात खेती के लिए सच है, वह पशुओं के लिए भी सच है।

यह दूसरी बात है कि आज लोगों को सहयोग की पद्धति पर लाने में कठिनाई है। कठिनाई तो सभी सच्चे और अच्छे कामों में होती है। गोसेवा के सभी अंग कठिन हैं। कठिनाइयाँ दूर करने से ही सेवा का मार्ग सुगम बन सकता है। यहाँ तो मुझे इतना ही बताना था कि सामुदायिक पद्धति क्या चीज है और यह कि वैयक्तिक पद्धति गलत है, सामुदायिक सही है। व्यक्ति अपने स्वातंत्र्य की रक्षा भी सहयोग को स्वीकार करके ही कर सकता है। अतएव, सामुदायिक पद्धति अहिंसात्मक है, वैयक्तिक हिंसात्मक।

'क्या किसान अपने खेतों को एक साथ मिला लें और अपने-अपने खेतों के क्षेत्रफल के हिसाब से फसल आपस में बाँट लें?'

सहकार की मेरी कल्पना यह है कि सब मालिक मिल-जुलकर जमीन पर अधिकार रखें और जोतने, बोने, फसल काटने वगैरह का काम भी मिल-जुलकर ही करें। इससे मेहनत, पूँजी, औजार वगैरह की बचत होगी।

मालिक मिल-जुलकर खेतों में काम करेंगे और पूँजी, औजार, जानवर और बीज वगैरह पर भी उनका मिला-जुला अधिकार होगा। मेरी कल्पना की सहकारी खेती जमीन की शक्ल ही बदल देगी और लोगों की गरीबी एवं आलस को भगा देगी। यह सब तभी संभव होगा जब लोग एक-दूसरे के मित्र बन जाएँगे और एक परिवार के सदस्य बनकर रहने लगेंगे। जब वह सुख की घड़ी आएगी तब सांप्रदायिक प्रश्न का घिनौना नासूर हमेशा के लिए मिट जाएगा।

सहकारिता की पद्धति किसानों के लिए बहुत ज्यादा जरूरी है। जमीन सरकार की है। इसलिए जब उसे सहकारिता के आधार पर जोता जाएगा तो उससे ज्यादा-से-ज्यादा आमदनी होगी।

याद रखना चाहिए कि सहकारिता पूरी तरह अहिंसा की बुनियाद पर हो। हिंसामय सहकारिता की सफलता जैसी कोई चीज है ही नहीं। हिटलर इस दूसरी बात का प्रबल प्रमाण था। वह भी सहकारिता की बेकार बातें किया करता था। उसे जबरन उसने लोगों पर लादा और हर कोई जानता है कि उसके फलस्वरूप जर्मनी की कैसी दुर्गति हुई!

अगर हिंदुस्तान ने भी हिंसा के जरिए सहकारिता की बुनियाद पर नया समाज खड़ा करने की कोशिश की तो वह एक दु:ख की बात होगी। भले काम के लिए जबरदस्ती करने से मनुष्य का व्यक्तित्व नष्ट हो जाता है। जब परिवर्तन अहिंसक असहयोग की मन को मोड़ देनेवाली शक्ति यानी प्रेम से किया जाता है, तभी केवल व्यक्ति के व्यक्तित्व की नींव कायम रखी जा सकती है और दुनिया की सच्ची, स्थायी प्रगति का विश्वास हो सकता है।

## भाग-४

### खाद

**मिश्र खाद**—मिश्र खाद का प्रचार करने के लिए मीरा बहन की प्रेरणा और उत्साह से दिल्ली में इस महीने में (दिसंबर १९४७) एक सभा बुलाई गई थी। उसमें डॉ. राजेंद्र प्रसाद सभापति थे। इस काम के विशारद सरदार दातार सिंह, डॉ. आचार्य वगैरह भी इकट्ठे हुए थे। उन्होंने तीन दिन के विचार विनियम के बाद कुछ महत्त्व के प्रस्ताव पास किए हैं। उनमें यह बताया गया है कि शहरों में और 7 लाख गाँवों में इस बारे में क्या करना चाहिए। शहरों और देहातों में मनुष्य और दूसरे जानवरों के मल को कूड़े-कचरे, चीथड़ों व कारखानों में से निकले हुए मैल के साथ मिलाने का सुझाव रखा गया है। इस विभाग के लिए छोटी सी उपसमिति बनाई गई है, जिसके मेंबर ये हैं—मीरा बहन, श्री शिवकुमार शर्मा, डॉ. बी.एन. लाल और डॉ. के.जी. जोशी।

अगर ये प्रस्ताव सिर्फ अखबारों में छपकर ही न रह जाएँ और करोड़ों इन पर अमल करें तो हिंदुस्तान की शक्ल बदल जाए। हमारे अज्ञान के कारण जो करोड़ों रुपयों की खाद बरबाद हो रही है वह बच जाए, जमीन उपजाऊ बने और जितनी फसल आज पैदा होती है उससे कई गुनी ज्यादा फसल पैदा होने लगे। परिणाम यह होगा कि भुखमरी बिलकुल दूर हो जाएगी। करोड़ों का पेट भरने के लिए अन्न मिलेगा और उसके बाद बाहर भी भेजा जा सकेगा।

भारत की जनता इस प्रयत्न में खुशी से सहयोग करे तो यह देश न सिर्फ अनाज की कमी को पूरा कर सकता है, बल्कि हमें जितना चाहिए, उससे कहीं ज्यादा अनाज पैदा कर सकता है। यह जीवित खाद (आग्रेनिक मैन्यूर) जमीन के उपजाऊपन को हमेशा बढ़ाती ही है, कभी कम नहीं करती। हर दिन जो कूड़ा-कचरा इकट्ठा होता है, उसे ठीक विधि के अनुसार गड्ढों में इकट्ठा किया जाए तो उसकी सुनहरी खाद बन जाती है; और तब उसे खेत की जमीन में मिला दिया जाए तो उससे अनाज की उपज कई गुनी बढ़ जाती है और फलत: हमें करोड़ों रुपयों की बचत होती है। इसके सिवा कूड़े-कचरे का इस खाद बनाने के लिए उपयोग कर लिया जाए तो आस-पास की जगह साफ रहती है और स्वच्छता एक सद्गुण होने के साथ-साथ स्वास्थ्य की पोषक भी है।

हमारे यहाँ पूरा अनाज पैदा नहीं होता, क्योंकि हमारी जमीन को पूरी खाद नहीं मिलती। हम खाद बाहर से लाते हैं, उससे रुपया बरबाद होता है तथा जमीन भी बिगड़ती है। लोग जानवरों के मल को कचरे के साथ मिलाकर जब खाद बनाते हैं तब पता नहीं चलता कि वह खाद है। उसे हाथ में ले लो, बदबू नहीं आती। हम कचरे में से करोड़ों रुपए बना सकते हैं और एक मन की जगह दो-चार मन धान पैदा कर सकतेहैं।

## खाद के खड्डे

[गाँवों में खाद के खड्डे खोदने की जरूरत के बारे में बताए गए श्री ब्रेन के सुझावों के साथ आमतौर से सहमत होते हुए, पर साथ ही उनकी इस राय से असहमत होते हुए कि खाद के खड्डे ६ फुट चौड़े और ६ फुट गहरे होने चाहिए, गांधीजी ने लिखा:]

श्री ब्रेन ने जैसे खड्डों के लिए लिखा है वैसों की ही आमतौर पर सिफारिश की जाती है, यह मैं जानता हूँ। पर मेरी राय में श्री पूअरे ने जो एक फुट के छिछले खड्डों की सिफारिश की है, वह अधिक वैज्ञानिक एवं लाभप्रद है। उसमें खुदाई की मजदूरी कम होती है और खाद निकालने की मजदूरी या तो बिलकुल ही नहीं होती या बहुत थोड़ी होती है। फिर उस मैले की खाद भी लगभग एक सप्ताह में ही बन जाती है; क्योंकि जमीन की सतह से ६ से ९ इंच तक की गहराई में रहने वाले जंतुओं; हवा और सूर्य की किरणों का उस पर असर होता है, जिससे खड्डे में दबाए जानेवाले मैले के बनिस्बत कहीं अच्छी खादी तैयार हो जाती है।

लेकिन मैला ठिकाने लगाने के तरीके कितने ही प्रकार के क्यों न हों, याद रखने की मुख्य बात तो यह है कि सब मैले को खड्डे में गाढ़ा जरूर जाए। इससे दोहरा लाभ होता है—एक तो ग्रामवासियों की तंदुरुस्ती ठीक रहती है, दूसरे खड्डों में दबकर बनी हुई खाद खेतों में डालने से फसल की वृद्धि होकर उनकी आर्थिक स्थिति सुधरती है। यह याद रखना चाहिए कि मैले के अलावा जानवरों के शरीर के अवयव आदि चीजें अलग गाढ़ी जानी चाहिए।

## मैले की खाद

जी.आई. फाउलर नाम के एक लेखक ने 'संपत्ति तथा दुर्व्यय' (Wealth and Waste) नाम की एक अंग्रेजी पुस्तक में लिखा है कि मनुष्य का मैला अच्छी तरह ठिकाने लगाया जाए, तो एक मनुष्य के मैले से हर साल २ रुपए की आय हो सकती है। अनेक जगहों में तो आज सोने जैसी खाद यों ही पड़ी-पड़ी ही नष्ट हो जाती है और उलटे बीमारियाँ फैलती हैं। उक्त लेखक ने प्रोफेसर लुल्टानी की 'कूड़े-कचरे का उपयोग' (The Use of Waste Materials) नामक पुस्तक से जो उद्धरण दिया है, उसमें कहा गया है कि 'दिल्ली में रहनेवाले २,८२,००० मनुष्यों के मैले से जो नाइट्रोजन पैदा होता है, उससे कम-से-कम १०,००० और अधिक-से-अधिक ९५,००० एकड़ जमीन को पर्याप्त खाद मिल सकती है।' परंतु हमने अपने भंगियों के साथ अच्छी तरह बरताव करना नहीं सीखा है। इससे प्राचीन कीर्तिवाली दिल्ली नगरी में भी आज ऐसे-ऐसे नरक-कुंड देखने में आते हैं कि हमें अपना सिर शर्म से नीचा कर लेना पड़ता है। अगर हम सब भंगी बन जाएँ तो हमें यह मालूम हो जाएगा कि हमें खुद अपने प्रति कैसा बरताव करना चाहिए; और यह भी ज्ञान हो जाएगा कि आज जो चीज जहर का काम कर रही है, उसे हम पेड़-पौधों के लिए किस प्रकार उत्तम खाद में परिणत कर सकते हैं। अगर हम मनुष्य के मल का सदुपयोग करें तो डॉक्टर फाउलर के हिसाब के अनुसार भारत की ३० करोड़ की आबादी से साल में ६० करोड़ रुपए का लाभ हो सकता है।

## मिश्र खाद बनाने की पद्धति

(इंदौर में 'इंस्टीट्यूट ऑफ प्लांट इंडस्ट्री' नाम की एक वैज्ञानिक संस्था है; जिनकी सेवा करने के लिए वह कायम

की गई है, उनके लिए वह समय-समय पर पत्रिकाएँ निकालती है। इनमें से पहली पत्रिका खेत की बेकार समझी जानेवाली चीजों से कंपोस्ट (मिश्र खाद) बनाने के तरीकों और उसके फायदों का वर्णन करती है। गोबर और मैला उठाने, साफ करने या फेंकने का काम करनेवाले हरिजनों और ग्राम-सेवकों के लिए वह बहुत उपयोगी है। इसलिए मैं कंपोस्ट बनाने की प्रक्रिया के वर्णन के साथ उसके फुटनोटों को भी जोड़कर लगभग पूरी पत्रिका की नकल नीचे देता हूँ।

**— (मो.क. गांधी)**

बहुत लंबे समय से यह बात समझ ली गई है कि हिंदुस्तान की मिट्टियों में उचित और व्यवस्थित ढंग से प्राणी तत्त्वों की कमी पूरी करना या उन्हें फिर से पैदा करना खेती की पैदावार को बढ़ाने की किसी भी सफल योजना का एक जरूरी अंग है। यह भी उतनी ही अच्छी तरह समझ लिया गया है कि खलिहानों में तैयार की जानेवाली खाद के मौजूदा साधन खाद की जरूरी मात्रा पूरी नहीं कर सकते। इसके अलावा यह बात तो है ही कि इस खाद के तैयार होने में नाइट्रोजन का बड़ा हिस्सा बरबाद हो जाता है और इस खाद के ज्यादा गुणकारी बनने में बहुत लंबा समय लग जाता है। हरी खाद शायद इसकी जगह ले सकती है, लेकिन मौसमी हवा (Monsoon) की अनिश्चितता के कारण हिंदुस्तान के ज्यादातर हिस्सों में उसका मिलना अनिश्चित ही रहता है। हरी खाद का मिट्टी में गलना या सड़ना भी कुछ समय के लिए पौधों के भोजन की कमी पूरी करने की कुदरती प्रक्रिया में रुकावट डालता है, जो उष्ण कटिबंध के प्रदेशों में जमीन के उपजाऊपन को कायम रखने में बड़े महत्त्व का काम करती है। साफ है कि जमीन को ह्यूमस तैयार करने के बोझ से मुक्त करके उसे जैव तत्त्वों की कमी पूरी करने और फसल को बढ़ाने के काम में ही लगे रहने देना सबसे अच्छा मार्ग है। इसका सबसे आसान तरीका यह है कि खेत का काम चालू रखते हुए खेती की ऐसी सारी बेकार चीजों का, जिनकी ईंधन या ढोरों के चारे के रूप में जरूरत नहीं होती, फायदा उठाकर उप-उत्पादन के रूप में ह्यूमस तैयार किया जाए।

यहाँ इस बात पर जोर देना जरूरी है कि खलिहान या बाड़ों की खाद की जगह लेने वाली कोई भी चीज बनावट में ह्यूमस के साथ ज्यादा-से-ज्यादा समानता रखनेवाली होनी चाहिए। यही इंदौर-पद्धति का ध्येय है, जिसे वह सिद्ध करती है। इस तरह इंदौर-पद्धति का उद्देश्य उन पद्धतियों के उद्देश्यों से बिलकुल अलग है, जो बहुत ज्यादा नाइट्रोजनवाली सक्रिय खाद तैयार करते हैं, जिसकी विशेष उपयोगिता कृत्रिम खादों के जैसी ही होती है।

इंदौर के 'इंस्टीट्यूट ऑफ प्लांट इंडस्ट्री' में होने वाले काम ने, जो श्री एलबर्ट हॉवर्ड के इस दिशा में किए गए बीस बरस के परिश्रम का फल है, अब निश्चित रूप से यह सिद्ध कर दिया है कि इन सिद्धांतों को बड़ी आसानी से अमल में लाया जा सकता है। कंपोस्ट की इंदौर-पद्धति व्यावहारिक पद्धति बताती है और विकास के नए रास्ते खोलती है। खेतों और शहरों में कचरा, मैला वगैरह चीजों के रूप में जो अपार कुदरती साधन मौजूद हैं, उनसे मिश्र खाद बनाकर खेतों में उसका उपयोग किया जा सकता है और फायदा उठाया जा सकता है। खेती के विकास व ईंधन के रूप में होने वाले गोबर के उपयोग पर हमला किए बिना इससे बहुत सी खाद मिल सकती है, साथ ही कृत्रिम खादों के उपयोग में किफायत भी की जा सकती है, जो जैव तत्त्वों की मदद से ही अच्छे-से- अच्छा नतीजा ला सकती हैं।

'युटिलाइजेशन ऑफ एग्रीकल्चरल वेस्ट' (हॉवर्ड एंड वाड, ऑक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी प्रेस, १९३१) नाम की पुस्तक में इस पद्धति से संबंध रखनेवाली समस्याओं और उसूलों की चर्चा की गई है और इंदौर-पद्धति पर विस्तार से प्रकाश डाला गया है। इस लेख में सिर्फ हिंदुस्तानी किसानों की हालतों पर लागू होनेवाली पद्धति की कामचलाऊ रूपरेखा ही थोड़े में दी गई है।

हिंदुस्तान की सिंचाई की फसलों के लिए खलिहान की खाद बहुत कीमती मानी गई है। लेकिन बिना सिंचाई वाली फसलों के खेतों में भी समय-समय पर थोड़ी खाद देते रहना उतना ही जरूरी है। कंपोस्ट (मिश्र खाद) बनाने की इंदौर-पद्धति जल्दी ही बड़ी मात्रा में ज्यादा अच्छी खाद तैयार करती है। इसके अलावा यह खाद देते ही तुरंत फसल को सक्रिय रूप से फायदा पहुँचाती है, जब कि खलिहान की खाद हमेशा ऐसा नहीं करती। अगर सही ढंग से तैयार की जाए तो इंदौर-पद्धति की मिश्र खाद तीन महीने बाद काम में ली जा सकती है और तब वह गहरे भूरे या कॉफी के रंग का बिखर पदार्थ बन जाती है, जिसमें २० प्रतिशत के करीब कुछ अंशों में गला हुआ छोटी डलियोंवाला हिस्सा होता है, उँगुलियों से दबाकर जिसका तुरंत भूसा किया जा सकता है। बाकी का हिस्सा गीला होने के कारण (और इसलिए उसके बिखरे कण फूले हुए होते हैं) बारीक होता है और वह एक इंच में छह छेदवाली छलनी से छन जाता है। इस खाद में नाइट्रोजन की मात्रा, उपयोग किए हुए कचरे वगैरह के गुण के मुताबिक ८ से लेकर १.० प्रतिशत या इससे ज्यादा होती है। १०० या १२५ गाढ़ी खेत में मिलनेवाले सब तरह के कचरे और गोठान में मिलनेवाली पेशाब सोखी हुई आधी मिट्टी के साथ एक-चौथाई भाग ताजा गोबर मिलाने से दो बैलों के पीछे हर साल करीब ५० गाढ़ी मिश्र खाद तैयार हो सकती है। आधी बची हुई पेशाबवाली मिट्टी की भी बड़ी अच्छी खाद होती है और वह सीधी खेतों में डाली जा सकती है। अगर इससे ज्यादा कचरा मिल सके, तो सारे गोबर और पेशाबवाली मिट्टी से १५० गाढ़ी मिश्र खाद बनाई जा सकती है। इंदौर में एक गाढ़ी मिश्र खाद बनाने का खर्च साढ़े आठ आने आता है। यहाँ ८ घंटे काम करने के लिए एक पुरुष को ७ आने रोज और एक स्त्री को ५ आने रोज मजदूरी दी जाती है।

**इंदौर-पद्धति की रूपरेखा**

दूसरी तरह से बेकार जानेवाली खेती की चीजों, कचरे वगैरह के साथ ताजा गोबर, लकड़ी की राख और पेशाब वाली मिट्टी के मिश्रण को खड्डों में जल्दी सड़ाना ही इस पद्धति का खास काम है। खड्डों की गहराई २ फीट से ज्यादा नहीं होनी चाहिए। वे १४ फीट चौड़े होने चाहिए। उनकी सामान्य लंबाई ३० फीट होनी चाहिए। खड्डों का यह नाप बड़े पैमाने और छोटे पैमाने दोनों तरह के काम के लिए ठीक रहेगा। उदाहरण के लिए खड्डे का ३ फीट लंबा हिस्सा दो जोड़ी बैलों के नीचे बिछाए हुए घास-पात के बिछोने से ६ दिन में भर सकता है। इसके बाद ३ फीट का पास का हिस्सा भरा जाए। आगे चलकर हर एक हिस्से को स्वतंत्र इकाई समझा जाए। खड्डे में डाली हुई चीजों पर पानी का एक-सा छिड़काव किया जाता है, जिसमें थोड़ा गोबर, लकड़ी की राख, पेशाब वाली मिट्टी और सक्रिय खड्डेसे निकाली हुई कुकुरमुत्ता (Fungus) वाली खाद मिली रहती है। सक्रिय रूप से सड़ने वाला कंपोस्ट जल्दी ही कुकुरमुत्ता उगने से सफेद हो जाता है। बाद में यह नए खड्डों के कचरे, गोबर वगैरह को जोरों से सड़ाने के काम में लिया जाता है। पहले-पहल जब कुकुरमुत्तावाली खाद नहीं मिलती तो ढोरों के बिछौने के साथ थोड़ी हरी पत्तियाँ बिछाकर कुकुरमुत्ता उगाने में मदद ली जाती है। खड्डे की चीजों को गलाने का काम शुरू करने वाले पदार्थ (Starter)में पूरी सक्रियता ३-४ बार ऐसी क्रिया हो चुकने के बाद आती है। खड्डे की सतह पर पानी छिड़कने और भीतर की चीजों को पलटते रहने से नमी और हवा को नियमित रखकर इसकी सक्रियता कायम रखी जाती है। इसमें दूसरी बार 'स्टार्टर' की थोड़ी मात्रा जोड़ी जाती है, जो इस वक्त ३० दिन से ज्यादा पुराने खड्डे से लिया जाता है। सारा ढेर जल्दी ही बहुत गरम हो जाता है और लंबे समय तक वैसा बना रहता है। व्यवस्थित ढंग से सब काम किया जाए, तो बड़ा अच्छा मिश्रण तैयार होता है और उसे काफी हवा भी मिलती रहती है। पानी का साधारण छिड़काव एकदम चीजों को गलाना शुरू कर देता है, जो आखिर तक लगातार चालू रहता है। और अंत में बिलकुल एक सी उम्दा खाद बन जाती है।

## खड्डे बनाना

गोठान के पास और संभव हो तो पानी के किसी साधन के पास अच्छी तरह सूखा हुआ जमीन का हिस्सा चुन लीजिए। ३० फीट+१४ फीट+२ फीट का खड्डा बनाने के लिए एक फुट मिट्टी खोदकर किनारों पर फैला दीजिए; ऐसे खड्डे दो-दो की जोड़ में खोदे जाएँ। उनकी लंबाई पूर्व से पश्चिम की ओर रहे। एक जोड़ के दो खड्डों के बीच ६ फीट की दूरी रहे और ऐसी हर जोड़ एक-दूसरे से १२ फीट दूर रहे। तैयार कंपोस्ट के ढेर और बारिश में लगाए जाने वाले ढेर इन चौड़ी जगहों पर किए जाते हैं, जो हर एक ढेर से सीधे गाड़ी में खाद भरकर ले जाने के लिए भी उपयोगी होती है।

## मिट्टी और पेशाब

ढोरों के पेशाब में खाद के कीमती तत्त्व होते हैं और खलिहान की खाद बनाने की सामान्य पद्धति में वे ज्यादातर बरबाद ही होते हैं। गोठान में पक्का फर्श बनाना खर्चीला होता है और बैलों के लिए वह अच्छा नहीं होता। ढोरों के उठने-बैठने और सोने के लिए खुली मिट्टी का मुलायम, गरम और सूखा बिछौना सस्ते में बनाया जा सकता है। मिट्टी की ६ इंच की परत गंदगी फैलाए बिना ढोरों का सारी पेशाब सोखने के लिए काफी होगी, बशर्ते कि ज्यादा गीले हिस्से रोज साफ कर दिए जाएँ, उन पर थोड़ी नई मिट्टी डाल दी जाए और मिट्टी पर थोड़ा न खाया हुआ घास बिछा दिया जाए। हर चार महीने में यह पेशाब वाली मिट्टी हटा दी जाए और उसकी जगह नई मिट्टी डाली जाए। उसका ज्यादा अच्छा हिस्सा कंपोस्ट बनाने के लिए रख लिया जाए और ज्यादा बड़े ढेले सीधे खेतों में डाल दिए जाएँ। यह बड़ी जल्दी काम करनेवाली खाद होती है, जो खासतौर पर सिंचाई की फसल को ऊपर से दी जाती है।

## गोबर और राख

रोज मिल सकने वाले गोबर का सिर्फ एक-चौथाई हिस्सा ही जरूरी है; इसे पानी में मिलाकर प्रवाही के रूप में छिड़का जाता है। जरूरत हो तो बचे हुए गोबर को ईंधन की तरह काम में लिया जा सकता है। रसोईघर और दूसरी जगहों से लकड़ी की राख सावधानी से इकट्ठी करनी चाहिए और किसी ढकी हुई जगह पर उसका संग्रह करना चाहिए।

## खेतों का कचरा

हर तरह के पौधों के कचरे से, जिसकी खेत में दूसरी तरह से जरूरत न हो, कंपोस्ट बनाया जा सकता है। इस कचरे में ये सब चीजें आ सकती हैं; घास-पात, कपास, मटर और तिल के डंठल, टेसू के पत्ते, अलसी, सरसों, काले और हरे चनों के डंठल, गन्ने का कूचा और छिलका, ज्वार और गन्ने की जड़ें, पेड़ों के गिरे हुए पत्ते और घास-चारा, कड़वी वगैरह के न खाए हुए हिस्से। कड़ी चीजों को कुचलना होगा। सिंध में कच्ची और मुलायम सड़कों पर भी यह काम सफलता से किया गया है। वहाँ गाड़ी के रास्ते पर ऐसी चीजें फैला दी जाती हैं और कुचले हुए हिस्सों को समय-समय पर उठाकर उनकी जगह दूसरी कड़ी चीजें फैला दी जाती हैं। ठूँठ और जड़ों जैसे बहुत कड़े हिस्सों को (कुचलने के अलावा) कम-से-कम दो दिन तक पानी में भिगोने या दो-तीन माह तक गीली मिट्टी या कीचड़ के नीचे गाड़ने की जरूरत रहेगी। इसके बाद ही वे अच्छी तरह काम में लिये जा सकते हैं। कीचड़ के नीचे गाड़ने का काम बारिश में आसानी से किया जा सकता है। हरी चीजें कुछ हद तक सुखा ली जाएँ और फिर उनकी गंजी लगाई जाए। थोड़ी-थोड़ी अलग-अलग चीजों की एक साथ गंजी लगाई जाए और बड़ी मात्रा की हर एक चीज के लिए अलग गंजी बनाई जाए। इन चीजों को कंपोस्ट के खड्डे में ले जाते समय इस बात का ध्यान

रखना चाहिए कि सब तरह की चीजों का मिश्रण किया जाए; खड्डे में डालने के लिए उठाई जानेवाली सारी चीजों की कुल मात्रा के एक-तिहाई से ज्यादा कोई चीज खड्डे में नहीं डालनी चाहिए। पानी में भिगोई या मुलायम बनाई हुई सख्त जड़ें, डंठल वगैरह एक बार में बहुत थोड़ी मात्रा में ही काम में ली जानी चाहिए। अगर मामूली तौर पर मिल सकनेवाली अलग-अलग चीजों को ऐसी मात्राओं में इकट्ठा और इस्तेमाल किया जाए कि साल भर तक वे मिलती रहें तो यह सब अपने आप हो जाता है। सन या इसी तरह की दूसरी खरीफ की फसल के उपयोग से कंपोस्ट को और ज्यादा गुणकारी बनाया जा सकता है। इसे हरी ही काटना चाहिए और सूखने पर उसका ढेर लगाना चाहिए। इससे रबी की फसल बोने के समय जमीन साफ मिलेगी और सन बोने से इस फसल को फायदा पहुँचेगा।

**पानी**

अगर कंपोस्ट तैयार करने की जमीन के पास एक छोटा खड्डा या हौज बनाकर उसमें नहाने-धोने का गंदा पानी इकट्ठा किया जाए और रोज काम में लिया जाए तो मेहनत बचेगी और फायदा भी होगा। लंबे समय तक एक जगह पड़ा रहनेवाला कोई भी पानी नुकसानदेह होगा। इससे ज्यादा पानी की जरूरत हो तो दूसरी तरह से उसका प्रबंध करना चाहिए। मौसम के मुताबिक एक गाड़ी कंपोस्ट तैयार करने के लिए चार गैलन के ५० से ६० तक पानी से भरे पीपों की जरूरत होती है।

**प्रक्रिया का ब्योरा**

**खड्डों का भरना**—४ फीट लंबा और ३ फीट चौड़ा एक पाल या टाट के टुकड़े का स्ट्रेचर (जिसके लंबे किनारे ७.९२ फीट लंबे दो बाँसों में फँसे हों) लीजिए। गोठान के फर्श पर, जहाँ ढोर उठते-बैठते और सोते हैं, रोज एक बैल के लिए एक पाल और एक भैंस के लिए डेढ़ पाल के हिसाब से खेत का कचरा फैला दीजिए। इस कचरे पर ढोरों का पेशाब गिरता और जज्ब होता है; साथ ही ढोर उसे कुचलकर मिला देते हैं। बारिश में यह बिछौना सूखे कचरे की दो परतों के बीच में हरे, लेकिन कुछ सूखे हुए कचरे की परत डालकर बनाया जाता है। घोल बनाने के बाद जो ताजा गोबर बचे, उसके या तो कंडे बनाए जा सकते हैं या छोटी नारंगी के बराबर हिस्से करके उसे ढोरों के बिछौने पर फैलाया जा सकता है। घोल बनाने के बाद पेशाबवाली मिट्टी और कुकुरमुत्तावाली खाद का बचा हुआ हिस्सा दूसरे दिन सुबह ढोरों के बिछौने पर छिड़क दिया जाता है, जब वह सीधे खड्डों में डालने और पतली परतों में फैलाने के लिए फावड़ों और पालों के जरिए सारे फर्श पर से उठाया जाता है। बाद में ऐसी हर परत को थोड़ी-थोड़ी लकड़ी की राख, ताजा गोबर, पेशाब की मिट्टी और कुकुरमुत्ता वाली खाद के घोल से एक-सा गीला किया जाता है। ढोरों का सारा बिछौना उठा लेने के बाद फर्श पर बिखरा हुआ बारीक कचरा भी झाड़ लिया जाता है, जो खड्डे ऊपरी सतह पर बिछाया जाता है। सबसे ऊपर की परत को पानी छिड़ककर गीला किया जाता है और शाम को व दूसरे दिन सुबह और ज्यादा पानी छिड़ककर उसे पूरी तरह भिगो दिया जाता है। मिलने वाले कचरे की मात्रा के अनुसार एक खड्डा या उसका हिस्सा छह दिन में सिरे तक भर ही दिया जाना चाहिए। इसके बाद दूसरा खड्डा या एक खड्डे का दूसरा हिस्सा इसी तरह भरना शुरू किया जाए। खड्डे को भरते समय कचरे को पाँव से दबाना नुकसानदेह होता है, क्योंकि इससे हवा अंदर नहीं जाने पाती।

वर्षा में खड्डे पानी से भर जाते हैं। जब बारिश शुरू हो तो खड्डों का कचरा निकालकर जमीन पर इकट्ठा कर देना चाहिए, जिससे उसे उलट-पुलट करने का लाभ मिल जाए। वर्षा के दिनों में ८ फीट+ ८ फीट+ २ फीट के ढेर जमीन पर लगाकर नया कंपोस्ट बनाना चाहिए। ये ढेर खड्डों के बीच की चौड़ी जगहों पर बिलकुल पास-पास किए जाने चाहिए, ताकि वे ठंडी हवा से बच सकें।

**कंपोस्ट को पलटना और उस पर पानी छिड़कना**

सड़ते हुए कंपोस्ट की ऊपरी सतह पर हर हफ्ते पानी का छिड़काव करके नमी कायम रखी जाती है। खड्डे के भीतर बीच-बीच में नमी और हवा पहुँचाते रहना जरूरी है, इसलिए खाद को तीन बार पलटना चाहिए, हर पलटे के साथ पानी का छिड़काव करना चाहिए, जिससे नमी की कमी पूरी की जा सके। गीले मौसम में पानी के छिड़काव की मात्रा कम कर देनी चाहिए या पानी बिलकुल न छिड़कना चाहिए। लेकिन जब पहली बार खड्डा भरा जाए या ढेर लगाया जाए, तब तो हर मौसम में पानी छिड़कना ही चाहिए।

**पहला पलटा करीब १५ दिन बाद**

सारे खड्डे से ऊपर की न सड़ी हुई परत निकाल डालिए और उसे नया खड्डा भरने के काम में लीजिए। फिर खुली हुई सतह पर ३ दिन का पुराना कंपोस्ट फैलाइए और सिरे पर इतना पानी छिड़किए कि लगभग ६ इंच नीचे-नीचे तक वह अच्छी तरह गीला हो जाए। पहले पलटे के समय खड्डे को लंबाई के हिसाब से दो हिस्सों में बाँट दिया जाता है और हवा के रुख की तरफ के आधे हिस्से को जैसे का तैसा रहने दिया जाता है। उसे नहीं छेड़ा जाता है। दूसरा आधा हिस्सा उस पर डाल दिया जाता है (इसके लिए लकड़ी का बना घास उठाने का औजार काम देता है)। कचरे की एक परत के बाद दूसरी परत नहीं उठानी चाहिए, बल्कि औजारों को इस तरह काम में लेना चाहिए कि जहाँ तक संभव हो, खड्डे के सिरे से पेंदे तक का कचरा साथ में निकल सके। पलटे हुए कचरे की हर परत को, जो करीब ६ इंच मोटी होगी, पानी छिड़ककर अच्छी तरह भिगो देना चाहिए। बारिश में सारा ढेर पलटा जा सकता है, ताकि उसकी ऊँचाई ज्यादा न बढ़ जाए।

**दूसरा पलटा करीब एक माह बाद**

खड्डे के आधे हिस्से का कचरा उसकी खाली बाजू में औजार से पलट दिया जाता है और उस पर काफी पानी छिड़का जाता है। इसे भी सिरे से पेंदे तक की खाद को मिलाने का ध्यान रखना चाहिए।

**तीसरा पलटा दो माह बाद**

इसी तरह कंपोस्ट फावड़े से खड्डों के पास की चौड़ी जगहों पर फैला दिया जाता है और उस पर पानी छिड़का जाता है। दो खड्डों की खाद बीच की खुली जगह पर १० फीट चौड़ा और ३.५ फीट ऊँचा ढेर बनाकर अच्छी तरह फैलाई जा सकती है। ढेर की लंबाई कितनी भी रखी जा सकती है और इस तरह बहुत से ढेर साथ-साथ लगाए जा सकते हैं। अगर सुभीता हो तो खाद को पानी छिड़ककर खड्डों से गाड़ी में भरकर सीधे खेतों में ले जाया जा सकता है। जिस जमीन में खाद का उपयोग करना हो, वहीं उसका ढेर लगाना चाहिए। इससे बुवाई के मौसम में कीमती समय बच सकेगा। सब ढेर ऊँचे और चपटे सिर वाले होने चाहिए, ताकि वे बहुत ज्यादा सूख न जाएँ और उनमें खाद बनने की प्रक्रिया बंद न हो जाए।

अच्छा कंपोस्ट किसी भी समय बदबू नहीं करता और सारा एक से रंग का होता है। अगर वह बदबू करे या उस पर मक्खियाँ बैठें, तो समझना चाहिए कि उसे ज्यादा हवा की जरूरत है। इसलिए खड्डे की खाद को पलटना चाहिए और उसमें थोड़ी राख और गोबर मिलाना चाहिए।

हर मामले में कचरे, गोबर वगैरह की कितनी मात्रा चाहिए, इसका हिसाब नीचे के आँकड़ों के आधार पर आसानी से लगाया जा सकता है।

**चालीस ढोरों के लिए जरूरी मात्रा**

**छह दिन तक रोज खड्डे भरना—** गोठान के फर्श पर ढोरों के बिछौने के लिए बिछाए हुए कचरे की और उसे

उठाने के बाद झाड़ू से इकट्ठे किए हुए बारीक कचरे की एक दिन में खड्डे में डाली जानेवाली मात्रा ४० से ५० पाल कचरा, जिस पर ४ तगारी (१८ इंच व्यासवाली और ६ इंच गहरी) कुकुरमुत्तावाली खाद, १५ तगारी पेशाबवाली मिट्टी और ईंधनवाले रूप में उपयोग न किया जानेवाला फाजिल गोबर फैलाया जाए।

**घोल—** गोठान के एक दिन के कचरे वगैरह के लिए २० पीपे (चार गैलन के) पानी, ५ तगारी गोबर, १ तगारी राख, २ तगारी पेशाबवाली मिट्टी और २ तगारी कुकुरमुत्ता वाली खाद।

**पानी—** गोठान के एक दिन के कचरे वगैरह के लिए खड्डा भरते ही ६ पीपे पानी, १० पीपे पानी शाम को और ६ पीपे दूसरे दिन सुबह।

**ऊपरी सतह का छिड़काव—** हर बार २५ पीपे पानी।

**पलटे के वक्त पानी**—पहले पलटे के समय मौसम के मुताबिक ६० से १०० पीपे; दूसरे पलटे के समय ४० से ६० पीपे; तीसरे पलटे के समय ४० से ८० पीपे।

**कुकुरमुत्ता वाली खाद—** पहले पलटे के वक्त १२ तगारी।

**कोष्ठक**

एक तगारी में भरी हुई चीजों की मात्रा (दो पसरों में) और वजन (पौंड में)।

| चीज | मात्रा वजन ( पसरों में ) | वजन ( पौंड में ) |
|---|---|---|
| ताजा गोबर | ६ से ७ | ४० |
| पेशाबवाली मिट्टी | २० से २१ | २२ |
| लकड़ी की राख | २५ | २० |
| कुकुरमुत्तावाली खाद | ५ | २० |
| पहले पलटे के लिए खाद | ६ | २० |

काम का समय-पत्रक

| दिन | घटनाएँ |
|---|---|
| १ | भरना शुरू होता है |
| ६ | भरना खत्म होता है |
| १० | कुकुरमुत्ता जमता है |
| १२ | पानी का पहला छिड़काव |
| १५ | पहला पलटा और एक माह पुराना |
| १६ | कंपोस्ट मिलाना |
| २४ | पानी का दूसरा छिड़काव |
| ३०-३२ | दूसरा पलटा |
| ३८ | पानी का तीसरा छिड़काव |
| ४५ | 'चौथा' |
| ६० | तीसरा पलटा |
| ६७ | पानी का पाँचवाँ छिड़काव |
| ७५ | 'छठा' |
| ९० | काम में लेने के लिए कंपोस्ट तैयार |

अगर परिस्थितियाँ पूरी तरह इंदौर-पद्धति से कंपोस्ट बनाने में बाधक हों तो नीचे लिखे ढंग से कुछ अंश में उसके लाभ उठाए जा सकते हैं। कई तरह का मिला हुआ कचरा ढोरों के बिछौने के लिए उपयोग किया जाए और दूसरे दिन सुबह हटाने के पहले उस पर ऊपर बताए मुताबिक जरूरी मात्रा में गोबर, पेशाबवाली मिट्टी और राख डाली जाए। यह सब कचरा बाद में उस खेत की मेंड़ पर ले जाया जाता है, जिसमें उसका उपयोग करना होता है; या

दूसरी किसी सूखी जगह पर ले  जाया जाता है और ८ इंच चौड़े और ३ इंच ऊँचे ढेरों में जमा किया जाता है। ढेरों की लंबाई सुविधा के अनुसार कितनी भी रखी जा सकती है। बारिश शुरू होने के करीब महीने भर बाद ही उन पर कुकुरमुत्ता जम जाएगा। इसके बाद कोई ऐसा दिन चुनकर,  जब आकाश में बादल घिरे हों या थोड़ी बारिश हो रही हो, उसे पूरी तरह पलट दिया जाता है। एक महीने के बाद एक या दो बार फिर उसे पलट देने से मौसम खत्म होते-होते वह सड़ जाएगा, बशर्ते कि समय-समय पर अच्छी बारिश होती रहे।

अलबत्ता, खाद तैयार होने के पहले एक बरस तक ठहरना जरूरी होगा। अगर बारिश बहुत कम हो तो शायद ज्यादा भी ठहरना पड़े।

इस तरह बनी हुई खाद इंदौर-पद्धति से तैयार की हुई खाद से तो घटिया होती है, लेकिन खलिहानों में तैयार की जानेवाली मामूली खाद से हर हालत में ज्यादा अच्छी होती है; क्योंकि इस पद्धति से भी कड़ी और सख्त चीजें आसानी से सड़ाई जा सकती हैं और गाँव की मौजूदा पद्धति से तैयार होने वाली खाद से कहीं ज्यादा मात्रा में खाद बनती है।

## गाँव की फसलें

हर एक गाँव का पहला काम यह होगा कि वह अपनी जरूरत का तमाम अनाज और कपड़े के लिए कपास स्वयं पैदा कर ले। उसके पास इतनी जमीन सुरक्षित होनी चाहिए, जिसमें ढोर चर सकें और गाँव के बड़ों तथा बच्चों के लिए मनबहलाव के साधन और खेल-कूद के मैदान वगैरह की व्यवस्था हो सके। इसके बाद भी जमीन बची तो उसमें वह ऐसी उपयोगी फसलें बोएगा, जिन्हें बेचकर वह आर्थिक लाभ उठा सके; यों वह गाँजा, तंबाकू, अफीम वगैरह की खेती से बचेगा।

**भाग-५**

## खुराक की कमी की समस्या

खुराक की कमी—कुदरती या मनुष्य के पैदा किए हुए अकाल में हिंदुस्तान के करोड़ों नहीं, तो लाखों आदमी भूख से मरे हैं। इसलिए यह हालत हिंदुस्तान के लिए नई नहीं है। मेरी राय में एक व्यवस्थित समाज में अनाज और पानी की कमी के सवाल को सफलता से हल करने के लिए पहले से सोचे हुए उपाय हमेशा तैयार रहने चाहिए। एक व्यवस्थित समाज कैसा हो और उसे इस सवाल को कैसे सुलझाना चाहिए, यह समय इन बातों पर विचार करने का नहीं है।  तो हमें सिर्फ यही विचार करना है कि अनाज की आज की भयंकर तंगी को हम किस तरह सफलतापूर्वक दूर कर सकते हैं।

मेरा खयाल है कि हम लोग यह काम कर सकते हैं। पहला पाठ जो हमें सीखना है, वह है स्वावलंबन और अपने आप पर भरोसा रखने का। अगर हम यह पाठ पूरी तरह सीख लें तो विदेशों पर निर्भर रहने और इस तरह अपना दिवालियापन जाहिर करने से  बच सकते हैं। यह बात घमंड से नहीं बल्कि वस्तुस्थिति को ध्यान में रखकर कही गई है। हमारा देश छोटा सा नहीं है, जो अपने अनाज के लिए बाहरी मदद पर निर्भर रहे। यह तो एक छोटा-मोटा महाद्वीप है, जिसकी आबादी चालीस करोड़ के लगभग है। हमारे देश में बड़ी-बड़ी नदियाँ, कई तरह की उपजाऊ जमीन और कभी न चुकनेवाला पशु धन है। हमारे पशु अगर हमारी जरूरत से बहुत कम दूध देते हैं तो इसमें पूरी तरह हमारा ही दोष है। हमारे पशु इस योग्य हैं कि वे कभी भी हमें अपनी जरूरत का दूध दे सकते हैं। पिछली कुछ सदियों में अगर हमारे देश की उपेक्षा न की गई होती तो आज उसका अनाज सिर्फ उसी के लिए काफी नहीं होता, बल्कि पिछले महायुद्ध की वजह से अनाज की तंगी भोग रही दुनिया को भी उसकी जरूरत का बहुत कुछ अनाज हिंदुस्तान से मिल जाता। आज दुनिया के जिन देशों में अनाज की तंगी है, उनमें हिंदुस्तान भी

शामिल है। आज तो यह मुसीबत घटने के बजाय बढ़ती हुई जान पड़ती है। मेरा यह सुझाव नहीं है कि जो दूसरे देश राजी-खुशी से हमें अपना अनाज देना चाहते हैं, उनका आभार न मानते हुए हम उसे लौटा दें। मैं सिर्फ इतना ही कहना चाहता हूँ कि हम भीख न माँगते फिरें। उससे हम नीचे गिरते हैं। इसमें देश के भीतर एक जगह से दूसरी जगह अनाज भेजने की कठिनाइयाँ और शामिल कर दीजिए। हमारे यहाँ अनाज और खान-पान की दूसरी चीजों को एक जगह से दूसरी जगह शीघ्रता से भेजने की सुविधाएँ नहीं हैं। इसके साथ ही यह असंभव नहीं है कि अनाज की फेरबदली के समय में उसमें इतनी मिलावट कर दी जाए कि वह खाने लायक ही न रहे। हम इस बात से आँखें नहीं मूँद सकते कि हमें मनुष्य के भले-बुरे सब तरह के स्वभाव से निपटना है। दुनिया के किसी भी हिस्से में ऐसा मनुष्य नहीं मिलेगा, जिसमें कुछ-न-कुछ कमजोरी न हो।

दूसरे, हम यह भी देखें कि हमें दूसरे देशों से कितनी मदद मिल सकती है। मुझे मालूम हुआ है कि हमारी आज की जरूरतों के तीन प्रतिशत से अधिक मदद हम नहीं पा सकते। अगर यह बात सही है, और मैंने कई विशेषज्ञों से इसकी जाँच कराई है और उन्होंने इसे सही माना है तो मैं पूरी तरह यह मानता हूँ कि बाहरी मदद पर भरोसा करना बेकार है। यह जरूरी है कि हमारे देश में खेती के लायक जो जमीन है, उसके एक-एक इंच हिस्से में हम ज्यादा पैसे दिलानेवाली फसलों के बजाय प्रतिदिन काम में आने वाला अनाज पैदा करें। अगर हम बाहरी मदद पर जरा भी निर्भर रहे तो हो सकता है कि अपने देश के भीतर ही अपनी जरूरत का अनाज पैदा करने की जो जबरदस्त कोशिश हमें करनी चाहिए, उससे हम बहक जाएँ। जो पड़ती जमीन खेती के काम में लाई जा सकती है, उसे हम जरूर इस काम में लें।

मुझे भय है कि खाने-पाने की चीजों को एक जगह जमा करके वहाँ से सारे देश में पहुँचाने का तरीका हानिकारक है। विकेंद्रीकरण के जरिए हम आसानी से काले बाजार का खात्मा कर सकते हैं और चीजों को यहाँ से वहाँ लाने-ले जाने में लगने वाले समय तथा पैसे की बचत कर सकते हैं। हिंदुस्तान के अनाज पैदा करने वाले ग्रामवासी अपनी फसल को चूहों वगैरह से बचाने की तरकीबें जानते हैं। अनाज को एक स्टेशन से दूसरे स्टेशन तक लाने-ले जाने में चूहों वगैरह को उसे खाने का काफी मौका मिलता है। इससे देश के करोड़ों रुपयों का नुकसान होता है और जब हम एक-एक छटांक अनाज के लिए तरसते हैं, तब देश का हजारों मन अनाज इस तरह बरबाद हो जाता है। अगर हर एक हिंदुस्तानी जहाँ संभव हो, वहाँ अनाज पैदा करने की जरूरत को महसूस करे तो शायद हम भूल जाएँ कि देश में कभी अनाज की तंगी थी। ज्यादा अनाज पैदा करने का विषय ऐसा है, जिसमें सबके लिए आकर्षण है। इस विषय पर मैं पूरे विस्तार के साथ तो नहीं बोल सका, पर मुझे आशा है कि मेरे इतना कहने से आप लोगों के मन में इसके प्रति रुचि पैदा हुई होगी और समझदार लोगों का ध्यान इस बात की तरफ मुड़ा होगा कि हर एक व्यक्ति इस तारीफ के लायक काम में मदद कर सकता है।

अब मैं आपको यह बता दूँ कि बाहर से हमको मिलने वाले तीन प्रतिशत अनाज को लेने से इनकार करने के बाद हम किस तरह इस कमी को पूरा कर सकते हैं। हिंदू लोग महीने में दो बार एकादशी का व्रत रखते हैं। इस दिन वे आधा या पूरा उपवास करते हैं। मुसलमान और दूसरी कौमों के लोगों को भी उपवास की मनाही नहीं है, खासकर के जब करोड़ों भूखों मरते लोगों को एक-आध दिन का उपवास करना पड़े। अगर सारा देश इस तरह के उपवास के महत्त्व को समझ ले तो विदेशी अनाज लेने से हमारे इनकार करने के कारण जो कमी होगी, उससे भी ज्यादा कमी को वह पूरी कर सकता है।

मेरी अपनी राय में तो अगर अनाज की राशनिंग का कोई उपयोग है भी तो वह बहुत कम है। अगर अनाज पैदा करनेवालों को उनकी मरजी पर छोड़ दिया जाए तो वे अपना अनाज बाजार में लाएँगे और हर एक को अच्छा और

खाने लायक अनाज मिलेगा, जो आज आसानी से नहीं मिलता।

अनाज की तंगी के बारे में अपनी बात खत्म करने से पहले मैं आप लोगों का ध्यान प्रेसिडेंट ट्रूमेन द्वारा अमेरिकी जनता को दी गई उस सलाह की तरफ खींचूँगा, जिसमें उन्होंने कहा है कि अमेरिकी लोगों को कम रोटी खाकर यूरोप के भूखों मरते लोगों के लिए अनाज बचाना चाहिए। उन्होंने आगे कहा है कि अगर अमेरिका के लोग स्वेच्छा से इस तरह का उपवास करेंगे तो उनकी तंदुरुस्ती में कोई कमी नहीं आएगी। प्रेसिडेंट ट्रूमेन को उनकी इस परोपकारी वृत्ति पर मैं बधाई देता हूँ। मैं इस सुझाव को मानने के लिए तैयार नहीं हूँ कि इस परोपकार के पीछे अमेरिका का आर्थिक लाभ उठाने का गंदा इरादा छिपा हुआ है। किसी मनुष्य का न्याय उसके कामों पर से होना चाहिए, उनके पीछे रहने वाले इरादे से नहीं। एक भगवान् के सिवा और कोई नहीं जानता कि किसी मनुष्य के दिल में क्या है! अगर अमेरिका भूखे यूरोप को अनाज देने के लिए उपवास करेगा या कम खाएगा तो क्या हम अपने खुद के लिए यह काम नहीं कर सकेंगे? अगर बहुत से लोगों का भूख से मरना निश्चित है तो हमें स्वावलंबन के तरीके से उनको बचाने की पूरी-पूरी कोशिश करने का यश तो कम-से-कम ले ही लेना चाहिए। इससे हमारा राष्ट्र ऊँचा उठता है।

### खुराक की कमी के दिनों में

कहावत है कि जो मनुष्य जितना बचाता है, वह उतना ही कमाता या पैदा करता है। इसलिए जिनमें गरीबों के लिए दया है, जो उनके साथ ऐक्य साधना चाहते हैं, उन्हें अपनी आवश्यकताएँ कम करनी चाहिए। यह हम कई तरीकों से कर सकते हैं। मैं उनमें से कुछ का ही यहाँ जिक्र करूँगा।

धनिक-वर्ग में प्रमाण या आवश्यकता से कहीं ज्यादा खाना खाया जाता है और बिगाड़ किया जाता है। एक समय में एक ही अनाज का उपयोग करना चाहिए। चपाती, दाल-भात, दूध-घी, गुड़ और तेल ये खाद्य-पदार्थ शाक-तरकारी और फलों के उपरांत आमतौर पर हमारे घरों में इस्तेमाल किए जाते हैं। आरोग्य की दृष्टि से यह मेल ठीक नहीं है। जिन लोगों को दूध, पनीर, अंडे या मांस के रूप में स्नायुवर्धक तत्त्व मिल जाते हैं, उन्हें दाल की बिलकुल जरूरत नहीं रहती। गरीब लोगों को तो सिर्फ वनस्पति द्वारा ही स्नायुवर्धक तत्त्व मिल सकते हैं। अगर धनिक-वर्ग दाल और तेल खाना छोड़ दे तो गरीबों को जीवन-निर्वाह के लिए ये आवश्यक पदार्थ मिलने लगें। इन बेचारों को न तो प्राणियों के शरीर से पैदा हुए स्नायुवर्धक तत्त्व मिलते हैं और न चरबी ही। अन्न को दलिया की तरह मुलायम बनाकर कभी नहीं खाना चाहिए। अगर उसको किसी रसीली या तरल चीज में डुबोए बगैर सूखा ही खाया जाए तो आधी मात्रा से ही आदमी का काम चल जाता है। अन्न को कच्चा सलाद, जैसे कि प्याज, गाजर, मूली, लेटिस, हरी पत्तियों और टमाटर के साथ खाया जाए तो लाभ होता है। कच्ची हरी सब्जियों के सलाद के एक-दो औंस भी ७ औंस पकाई हुई सब्जियों के बराबर होते हैं। चपाती या डबलरोटी दूध के साथ नहीं लेनी चाहिए। शुरू में एक वक्त चपाती या डबलरोटी और कच्ची सब्जियाँ और दूसरे वक्त पकाई हुई सब्जी दूध या दही के साथ ले सकते हैं। मिष्ठान्न का भोजन बिलकुल बंद कर देना चाहिए। इनकी जगह गुड़ या थोड़ी मात्रा में शक्कर अकेले अथवा दूध या डबलरोटी के साथ ले सकते हैं।

ताजे फल खाना अच्छा है, परंतु शरीर के पोषण के लिए थोड़ा फल-सेवन भी पर्याप्त होता है। यह महँगी वस्तु है और धनिक लोगों की आवश्यकता से अधिक फल-सेवन के कारण गरीबों और बीमारों को, जिन्हें धनिकों की अपेक्षा अधिक फलों की जरूरत है, फल मिलना दुश्वार हो गया है।

कोई भी वैद्य या डॉक्टर, जिसने भोजन के शास्त्र का अध्ययन किया है, प्रमाण के साथ कह सकेगा कि मैंने जो कुछ ऊपर बताया है, उससे शरीर को किसी प्रकार का नुकसान नहीं हो सकता। उलटे, तंदुरुस्ती अधिक अच्छी हो

सकती है।

स्पष्ट ही भोजन-सामग्री की किफायत का सिर्फ यही एक उपाय नहीं है। इसके सिवा और भी कई उपाय हैं। परंतु केवल इसी एक उपाय से कोई उल्लेख योग्य लाभ नहीं हो सकता।

अनाज के व्यापारियों को लालच और जितना मुनाफा मिल सके, उतना मुनाफा कमाने की वृत्ति को त्यागना चाहिए। उन्हें यथासंभव थोड़े-से-थोड़े मुनाफे में ही संतुष्ट रहना चाहिए। यदि वे गरीबों के लिए अनाज का भंडार न रखेंगे तो उन्हें लूटपाट का डर रहेगा। उन्हें चाहिए कि वे अपने पड़ोस के आदमियों से संपर्क बनाए रखें। कांग्रेसियों को चाहिए कि वे इन अनाज के व्यापारियों के यहाँ जाएँ और यह संदेश उन्हें दें।

सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण कार्य तो यह है कि गाँवों के लोगों को यह शिक्षा दी जाए कि जो कुछ उनके पास है, उसे बचाकर रखें और जहाँ-जहाँ पानी की सुविधा है, वहाँ-वहाँ नई फसल बोने और तैयार करने के लिए उन्हें प्रेरित किया जाए। इसके लिए प्रचार की आवश्यकता है, जो बड़े पैमाने पर और बुद्धिमत्तापूर्ण हो। यह बात आमतौर पर लोगों को नहीं मालूम है कि केला, आलू, चुकंदर, शकरकंद, सूरन और कुछ हद तक लौकी खाने के लिए सरलता से बोई जानेवाली फसलें हैं और जरूरत के समय ये पदार्थ रोटी का स्थान ले सकते हैं।

आजकल पैसे की भी बहुत कमी है। अनाज शायद मिल भी जाए, परंतु अनाज खरीदने को लोगों के पास पैसा नहीं है। बेकारी के कारण ही पैसे का अभाव है। बेकारी हमें मिटानी है। सूत कातना ही इसका सबसे सरल और सहज उपाय है। स्थानीय जरूरतें श्रम के दूसरे जरिए भी पैदा कर सकती हैं। बेकारी न रहने पाए, इसके लिए हर एक प्रकार का साधन ढूँढ़ना होगा। सिर्फ वे ही लोग भूखों मरेंगे, जो आलसी हैं। धीरज के साथ काम करने से ऐसे लोग भी अपना आलस्य छोड़ देंगे।

यह मानकर चलना चाहिए कि हमको अनाज के संकट का सामना करना पड़ेगा। ऐसी हालत में हमको नीचे लिखी बातें तो तुरंत शुरू कर देना चाहिए :

१. हर एक आदमी को अपने खाने-पीने की जरूरत कम-से-कम कर लेनी चाहिए; वह इतनी होनी चाहिए कि उसकी तंदुरुस्ती बनी रहे। शहरों में जहाँ, दूध, साग-सब्जी, तेल और फल मिल सकते हैं, वहाँ अनाज और दालों का उपयोग घटा देना चाहिए। ऐसा आसानी से किया जा सकता है। अनाजों में पाया जाने वाला स्टार्च गाजर, चुकंदर, आलू, अरवी, रतालू, जमींकंद, केला वगैरह से मिल सकता है। इसमें खयाल यह है कि उन अनाजों और दालों को, जिन्हें संग्रह करके रखा जा सके, आज की खुराक में शामिल न किया जाए, बल्कि उन्हें बचाकर रखा जाए। साग-सब्जी भी स्वाद के लिए न खानी चाहिए, खासकर ऐसी हालत में जबकि लाखों आदमियों को वह बिलकुल ही नसीब नहीं होती और अनाज तथा दालों की कमी की वजह से उनके भूखों मरने का खतरा पैदा हो गया है।

२. हर एक आदमी, जिसे पानी की सुविधा मिल सकती हो, अपने लिए या आम लोगों के लिए कुछ-न-कुछ खाने की चीज पैदा करे। इसका सबसे आसान तरीका यह है कि थोड़ी साफ मिट्टी इकट्ठी कर ली जाए, जहाँ मुमकिन हो, वहाँ उसके साथ थोड़ी सजीव खाद मिला ली जाए। थोड़ा सूखा गोबर भी सजीव खाद का अच्छा काम देता है। और उसे मिट्टी के या टीन के गमले में डाल दिया जाए। फिर उसमें साग-भाजी के कुछ बीज, जैसे—राई, सरसों, धनिया, मेथी, पालक, बथुआ वगैरह बो दिए जाएँ और उन्हें रोज पानी पिलाया जाए। लोगों को यह देखकर ताज्जुब होगा कि कितनी जल्दी बीच उगते हैं और खाने लायक पत्तियाँ देने लगते हैं, जिनको बिना पकाए कच्चा ही सलाद या चटनी की तरह खाया जा सकता है।

३. फूलों के तमाम बगीचों में खाने की चीजें उगाई जानी चाहिए। इस बारे में मैं यह सुझाना चाहूँगा कि

वाइसराय, गवर्नर और दूसरे ऊँचे अफसर इसका उदाहरण प्रस्तुत करें। मैं केंद्रीय और प्रांतीय सरकारों के कृषि विभाग के अध्यक्षों से कहूँगा कि वे प्रांतीय भाषाओं में अनगिनत पत्रिकाएँ छपवाकर बाँटें और साधारण आदमियों को समझाएँ कि कौन-कौन सी चीजें आसानी से पैदा की जा सकती हैं।

४. सिर्फ आम लोग ही अपनी खुराक न घटावें, बल्कि फौजवालों को भी चाहिए कि वे ज्यादा नहीं तो आम लोगों के बराबर तो अपनी खुराक में कमी करें। सेना के आदमी सैनिक अनुशासन में होने के कारण आसानी से किफायत कर सकते हैं, इसलिए मैंने सेना से ज्यादा कमी करने की बात कही है।

५. तिलहन, तेल तथा खली की निकासी अगर बंद न की गई हो तो फौरन बंद कर दी जानी चाहिए। यदि तिलहन में से मिट्टी और कचरा वगैरह अलग कर दिया जाए तो खली मनुष्य के लिए अच्छी खुराक बन सकती है। उसमें काफी पोषक तत्त्व होते हैं।

६. जहाँ संभव और जरूरी हो, सिंचाई के लिए और पीने के पानी के लिए सरकार को गहरे कुएँ खुदवाने चाहिए।

७. अगर सरकारी नौकरों और आम जनता की तरफ से सच्चा सहयोग मिले तो इसमें जरा भी शंका नहीं कि देश इस संकट से पार हो जाएगा। जिस तरह घबरा जाने पर हार निश्चित हो जाती है, उसी तरह जहाँ व्यापक संकट आने वाला हो, वहाँ तुरंत काररवाई न की जाए तो धोखा हुए बिना नहीं रहता। हम इस मुसीबत के कारणों पर विचार न करें। कारण कुछ भी हों, सच्चाई यह है कि अगर सरकार और जनता ने संकट का धीरज और हिम्मत से सामना नहीं किया तो बरबादी निश्चित है। इस एक मोरचे को छोड़कर और सब मोरचों पर हम सरकार से लड़ेंगे और अगर सरकार हृदयहीनता से काम लेगी या उचित लोकमत को ठुकराएगी तो इस मोरचे पर भी हमको उससे लड़ना होगा। इस बारे में मैं जनता को मेरी इस राय से सहमत होने के लिए कहूँगा कि हम सरकार की बात को, जो वह कहती है, उसी तरह मान लें और समझ लें कि स्वराज्य कुछ ही महीनों में मिल जाने वाला है।

८. सबसे जरूरी चीज यह है कि चोरबाजारी और बेईमानी व मुनाफाखोरी का तो बिलकुल खात्मा ही हो जाना चाहिए; और जहाँ तक आज के इस संकट का सवाल है, दलों के बीच सहयोग होना चाहिए।

### अनाज की तंगी और अधिक जनसंख्या

यदि यह कहा जाए कि जनसंख्या की अतिवृद्धि के कारण कृत्रिम साधनों द्वारा संतति-नियमन की राष्ट्र के लिए आवश्यकता है तो मुझे इस बात में पूरी शंका है। यह बात अब तक साबित ही नहीं की गई है। मेरी राय में तो यदि जमीन संबंधी कानूनों में समुचित सुधार कर दिया जाए, खेती की दशा सुधारी जाए और एक सहायक धंधे की तजवीज कर दी जाए तो हमारा यह देश अपनी जनसंख्या से दूने लोगों का भरण-पोषण कर सकता है।

हमारा यह छोटा सा पृथ्वी मंडल कल का खिलौना नहीं है। अनगिनत युगों से यह ऐसा ही चला आ रहा है। जनसंख्या की वृद्धि के भार से उसने कभी कष्ट का अनुभव नहीं किया। तब कुछ लोगों के मन में एकाएक इस सत्य का कहाँ से उदय हो गया कि यदि संतति-नियमन के कृत्रिम साधनों से जनसंख्या की वृद्धि को रोका न गया तो अन्न न मिलने से इस पृथ्वी मंडल का नाश हो जाएगा!

❑

१५

# खादी और कताई

खादी देश में सबकी आर्थिक स्वतंत्रता और समानता के प्रारंभ का चिह्न है। खादी को उसके सारे फलितार्थों सहित स्वीकार करना चाहिए। उसका अर्थ है संपूर्ण स्वदेशी मनोवृत्ति रखना और जीवन की सारी आवश्यक वस्तुएँ भारत में ही, और वह भी ग्रामवासियों की मेहनत और बुद्धि से प्राप्त करना। गाँव अधिकतर बातों में आत्मनिर्भर होंगे और भारत के शहरों और बाहरी दुनिया तक की स्वेच्छापूर्वक सेवा करेंगे, जब तक कि उससे दोनों पक्षों को लाभ होता रहेगा।

इसके लिए बहुत से लोगों की मनोवृत्ति और रुचियों में क्रांतिकारी परिवर्तन की आवश्यकता है। यद्यपि कई बातों में अहिंसक मार्ग सरल है, परंतु बहुत सी बातों में वह बड़ा कठिन भी है। वह प्रत्येक भारतीय के जीवन के मर्म को स्पर्श करता है, उसे अपने भीतर की सुप्त शक्तियों का भान कराता है और उसे इस बात का गर्व अनुभव कराता है कि उसका भारतीय जनता के महासागर की प्रत्येक बूँद के साथ तादात्म्य है।

मेरे लिए खादी भारतीय मानव-समाज की एकता, उसकी आर्थिक स्वतंत्रता और समानता का प्रतीक है और इसलिए अंत में वह जवाहरलाल नेहरू के काव्यमय शब्दों में 'हिंदुस्तान की आजादी का गणवेश' है।

इसके सिवा खादी-मनोवृत्ति का अर्थ है—जीवन के आवश्यक पदार्थों के उत्पादन और वितरण का विकेंद्रीकरण। इसलिए अब तक जो सिद्धांत बन पाया है, वह यह है कि प्रत्येक गाँव अपनी जरूरत की तमाम चीजें स्वयं पैदा कर ले और शहरों की आवश्यकताओं के लिए कुछ उत्पत्ति और भी कर ले।

खादी के फलितार्थ समझा चुकने के बाद अब मुझे यह बताना चाहिए कि खादी के प्रचार के लिए कांग्रेसजन क्या कर सकते हैं और उन्हें क्या करना चाहिए! खादी के उत्पादन में कपास उपजाना, उसे चुनना, लोढ़ना, साफ करना और धुनना, पूनियाँ बनाना, सूत कातना, मांड लगाना, रँगना, ताना-बाना तैयार करना, कपड़ा बुनना और कपड़ा धोना जैसी सब क्रियाएँ शामिल हैं। रँगाई के सिवा ये सब आवश्यक प्रक्रियाएँ हैं। ये सब गाँवों में सफलतापूर्वक की जा सकती हैं और भारत के जिन गाँवों में चरखा-संघ काम कर रहा है, वहाँ आज की जा रही हैं।

अगर कांग्रेसजन खादी संबंधी कांग्रेस की पुकार के प्रति सच्चे हों तो वे चरखा-संघ की समय-समय पर जारी की हुई उन सूचनाओं पर अमल करेंगे, जिनमें बताया जाता है कि खादी-योजना में वे क्या भाग अदा कर सकते हैं। यहाँ तो थोड़े से व्यापक नियम ही दिए जा सकते हैं :

१. जिस किसी परिवार के पास जमीन का टुकड़ा हो, वह कम-से-कम घर के उपयोग के लिए कपास उगा सकता है। कपास उगाने की प्रक्रिया आसान है। बिहार में किसानों को अपनी ३/२० खेती के योग्य जमीन में नील उगाने के लिए कानूनन मजबूर किया जाता था। यह विदेशी निलहों के हित में होता था। तो फिर हम राष्ट्र के लिए स्वेच्छापूर्वक अपनी जमीन के एक निश्चित भाग में कपास क्यों नहीं उगा सकते? पाठक देखेंगे कि विकेंद्रीकरण की पद्धति खादी की प्रक्रियाओं के प्रारंभ से ही शुरू होती है। आजकल कपास की फसल केंद्रित रूप में उत्पन्न की जाती है और भारत के दूर-दूर के भागों में भेजी जाती है। लड़ाई से पहले वह मुख्यत: ब्रिटेन और जापान भेजी जाती थी। वह पहले भी रुपया पैदा करने वाली फसल थी और आज भी है, इसलिए उसके भावों में उतार-चढ़ाव होते रहते हैं। खादी-योजना के अनुसार कपास का उत्पादन इस अनिश्चितता और सट्टेबाजी से मुक्त हो जाता है।

उगानेवाला उतनी ही कपास उगाता है जितनी की उसे जरूरत है। किसान को यह जानने की जरूरत है कि उसका पहला काम अपनी ही आवश्यकताओं के लिए कपास उगाना है। जब वह ऐसा करेगा तो बाजार की मंदी से उसके बरबाद होने की संभावना कम हो जाएगी।

२. प्रत्येक कातनेवाला लोढ़ने के लिए काफी कपास खरीद लेगा, अगर उसके पास अपनी कपास नहीं है। लोढ़ने का काम वह चरखी के बिना भी आसानी से कर सकता है। वह अपने हिस्से की कपास सलाई और पटरी से लोढ़ सकता है। जहाँ यह अव्यावहारिक समझा जाए, वहाँ हाथ की ओटी हुई कपास खरीदकर उसे धुन लेना चाहिए। अपने उपयोग के लिए धुनाई एक छोटी सी पींजन से बहुत परिश्रम किए बिना अच्छी तरह की जा सकती है। श्रम जितना विकेंद्रित होगा, औजार उतने ही सस्ते और सादे होंगे। पूनियाँ बनते ही कताई की प्रक्रिया शुरू हो जाती है।

जरा कल्पना तो कीजिए कि सारा राष्ट्र कताई तक की प्रक्रियाओं में एक साथ भाग ले तो एकता और शिक्षा की दृष्टि से उसका कितना असर होगा! साथ-साथ श्रम करने से गरीब-अमीर को बराबर करनेवाला जो परिणाम होगा, उस पर विचार कीजिए!

अगर कांग्रेसजन दिल से इस काम में जुट जाएँ तो वे कताई आदि के औजारों में सुधार कर लेंगे और अनेक नए आविष्कार करेंगे। हमारे देश में श्रम और बुद्धि में संबंध-विच्छेद रहा है। नतीजा यह हुआ कि हम जहाँ के तहाँ रह गए। हमारा विकास रुक गया। अगर दोनों में अविच्छेद संबंध हो और वह भी यहाँ सुझाए गए तरीके पर हो तो उसके परिणामस्वरूप होने वाले लाभ का अंदाज नहीं लगाया जा सकता।

यज्ञ के रूप में राष्ट्रव्यापी कताई की इस योजना में मैं यह आशा नहीं रखता कि औसत स्त्री या पुरुष इस काम के लिए एक घंटा रोज से ज्यादा समय दे।

चरखे का संदेश उसकी परिधि से कहीं ज्यादा व्यापक है। उसका संदेश सादगी, मानव-सेवा, अहिंसामय जीवन तथा गरीब और अमीर, पूँजी और श्रम, राजा और किसान के बीच अविच्छेद्य संबंध स्थापित करने का संदेश है।

'सर्वोदय' शब्द के जो फलितार्थ निकलते हैं, उनको मैं पूरी तरह स्वीकार करता हूँ। हमें छोटे-से-छोटे मनुष्य के साथ वैसा ही बरताव करना चाहिए, जैसा हम चाहते हैं कि दुनिया हमारे साथ करे। सबको उन्नति तथा विकास का समान अवसर मिलना चाहिए। अवसर मिलने पर सभी मनुष्य आध्यात्मिक विकास कर सकते हैं। चरखा इसी महान् सत्य का प्रतीक है।

मेरे विचार से यज्ञ के रूप में कताई ही सबसे उपयुक्त और अपनाने लायक शरीर-श्रम हो सकता है। मैं इससे अधिक पवित्र या राष्ट्रीय अन्य किसी वस्तु की कल्पना नहीं कर सकता कि हम सब घंटे भर रोज वही परिश्रम करें जो गरीबों को करना पड़ता है, इस प्रकार हम उनके साथ और उनके द्वारा सारी मानवजाति के साथ एक हो जाएँ। मैं इससे अच्छी ईश्वर-पूजा की कल्पना नहीं कर सकता कि उसके नाम पर गरीबों के लिए मैं भी उसी तरह श्रम करूँ, जैसे गरीब स्वयं करते हैं। चरखे द्वारा दुनिया की दौलत का अधिक न्यायपूर्ण बँटवारा होता है।

मेरा पक्का विश्वास है कि हाथ-कताई और हाथ-बुनाई के पुनरुज्जीवन से भारत के आर्थिक और नैतिक पुनरुद्धार में सबसे बड़ी मदद मिलेगी। करोड़ों आदमियों को अपनी खेती की आय में वृद्धि करने के लिए कोई सादा उद्योग चाहिए। बरसों पहले वह गृह-उद्योग कताई का था; और करोड़ों को भूखों मरने से बचाना हो तो उन्हें इस योग्य बनाना पड़ेगा कि वे अपने घरों में फिर से कताई जारी कर सकें और हर गाँव को अपना ही बुनकर फिर से मिल जाए।

अगर हम भारतीय नर-कंकालों का चित्र अपने ध्यान में रखें तो हमें अपने उन ८० प्रतिशत लोगों का खयाल करना होगा, जो अपने ही खेतों में काम करते हैं, जिनके पास साल में कम-से-कम चार महीने लगभग कोई धंधा

